# श्रीधरभाषाकोष



संग्रहकर्त्ता:—

पण्डित श्रीधर त्रिपाठी।




लखनऊ

केसरीदास सेठ द्वारा

नवलकिशोर प्रेस में मुद्रित और प्रकाशित

सन् १९१९ ई०

चौथी बार
५०००

जिल्द सहित ३)
बिना जिल्द २॥)

# श्रीधरभाषाकोष ।

—:o:—

जिसमें
संस्कृत और भाषाके शब्द, शब्दार्थ, अनेकार्थ,
धातु, धात्वर्थ, शब्दलक्षण और उनके प्रमाणिक
उदाहरण व्याकरणसंयुक्त पाठकजनों की
विद्योन्नति और सहायार्थ लिखे गये हैं

सकलगुणाकर वीरेश नरेश विज्ञातिविज्ञ श्रीमान् टामस सी ल्यूस
एम्, ए, डेरेक्टर शिक्षाविभाग मुमालिक मुत्तहदा आगरा व
अवध तथा श्रीयुत मार्लबरो क्रास साहब बहादुर एम्, ए,
इन्स्पेक्टर अवधदेशीय पाठशालाध्यक्ष के अधिकार में.

सद्गुणसम्पन्न
परिडत बदरीनारायण मिश्र हेडमास्टर सेण्ट्रल
नार्मलस्कूल लखनऊ की प्रेरणा से
कान्यकुब्ज परिडत श्रीधरत्रिपाठि उक्त से-
एट्रल नार्मलस्कूल के संस्कृत और भाषा
के अध्यापक ने रचना किया

लखनऊ
केसरीदास सेठ द्वारा
नवलकिशोर प्रेस में मुद्रित होकर प्रकाशित हुआ
सन् १९१९ ई०



चौथी बार
५०००

जिल्द सहित ३)
विना जिल्द २॥)

ॐ श्रीसच्चिदानन्दमूर्तये नमः ।

## श्लोकः ।

परमानुग्रहाकारं गणाध्यक्षं सुखप्रदम् ।
बुद्धिराशिं गुणागारं प्रणमामि गजाननम् ॥ १ ॥

# भूमिका

प्रकट हो कि वर्तमानकाल में जो शिक्षाप्रकरण अर्थात् सरिश्ता तालीम में जो पुस्तकें पठन पाठन में आती हैं वे प्राचीन और अर्वाचीन पुस्तकों से संग्रह कीजाती हैं बहुधा अंगरेज़ी भाषाकी पुस्तकों से भी अनुवाद कीजाती हैं उन में ऐसे अपूर्व शब्द आजाते हैं कि जिनको सर्व साधारण लोग और पाठकजन नहीं समझसक्के न अद्यावधि भाषा में कोई उत्तम कोष ऐसा निर्म्मित किया गया कि जिसकी सहायता से शब्दों की धातु धात्वर्थ लक्षण अर्थों का प्रमाण और वाच्यादिशब्द सम्बन्धी बातोंका बोध भली भांति ज्ञात होता यद्यपि एक दो कोष भाषा के बनाये भी गये हैं तथापि उनमें केवल शब्द और शब्दार्थ लिखा गया है पर उपस्थित काल में जो पुस्तकें शिक्षाविभाग में प्रचलित हैं उनमें बहुत से शब्द ऐसे प्रयोग किये गये हैं कि जो इन कोषों में नहीं मिलते हैं ऐसे अभिधान अर्थात् कोष के अवलोकन से पाठकजनों का चित्तोत्साह मन्द होजाता है इस दशा को देख खेद होता है अतएव एक भाषा का अभिधान लिखना समयानुसार उचित जान पड़ा मैं चौंतीस वर्ष से अवधशिक्षाविभाग का सेवक अर्थात् मुलाज़िम हूं इतने समय की सेवकाई में संस्कृत और भाषा कोष और नाना समाचारपत्रों में जो २ विलक्षण और अपूर्वशब्द दृष्टिगोचर हुए उनको संग्रह करता रहा इनसे अतिरिक्त सर्वगुणगणालंकृत महाशय बाबू मधुसूदन मुकरजी हेडमास्टर हाईस्कूल सुलताँपुर कि जिनकी मातहती में मैं चौदहवर्ष आनन्दपूर्वक रहा पूर्वोक्त महोदय से वंगदेशीय कोषों का उत्तमोत्तम आशय ग्रहण किया अब मातृभाषा के संशोधनार्थ और पाठकजनों के उत्साहवर्द्धन हेतु इस संग्रहको मुद्रित कराया पुनः इस स्थल पर इस बात को भी सूचित करना योग्य है कि भाषा का प्रचार कबसे

और किस प्रकार से हुआ इतिहासों से विदित हुआ है कि संवत् ७७० में अवन्तिकापुरी अर्थात् उज्जैननगर में राजा भोज के पिता राजा मान काव्य विद्या में अतिनिपुण थे उन्होंने पुष्पनामक बन्दीजन को संस्कृत काव्य और अलङ्कारादि पढ़ाये उसने उनको भाषा दोहों में अनुवाद किया उसी समय से भाषा काव्य की नींव पड़ी तब से दिनप्रति भाषा की उन्नति होती गई सूरदास, तुलसीदास, केशवदास, बिहारीलाल आदि कवियों ने भाषा के उत्तमोत्तम ग्रंथ निर्म्माण किये उनके शब्दों का ज्ञानदाता केवल कोषही होसक्ता है यद्यपि बहुत प्रकार की विद्या हैं और उनके विषय भिन्न २ हैं यथा व्याकरणविद्या से वर्णविचार, शब्दविचार, वाक्यरचना, छन्दरचना, उनकी विवेचना, योजना और शुद्धाशुद्ध का ज्ञान होता है परन्तु वाक्य और छन्द का भावार्थ और तर्क वितर्क का ज्ञान न्यायशास्त्र से होता है और साहित्य अर्थात् काव्य विद्या शब्दों की सजावट लालित्य और विचित्रता के काम में आती है परन्तु सर्वोपरि कार्य अभिधान से निकलता है अभिधान में एक २ शब्द के नानार्थ दिखलाये जाते हैं एकही शब्द है पर स्थानान्तर से भिन्न २ अर्थ दिखलाता है इन बातों के विचार का भार कोषसंग्रहक पर रहता है क्योंकि वह शब्दों को श्रेष्ठतम रीतियों से चुन २ कर एकत्रित करता है वह शब्दों को इस ढब से क्रमबद्ध करता है कि जिस शब्द या उसके अर्थ को जो लोग देखना चाहें तुरन्त निकल आवे वह शब्दों की योनि अर्थात् धातु, धात्वर्थ, प्रत्ययादि की रचना का विषय ठीक २ लक्षण या पहचान और उपसर्गादि के संयोग से जो अर्थों में भेद होजाता है प्रकट करदेता है इसका वर्णन आगे विस्तार सहित होगा अब कोष के उपयोगी संकेतों का उल्लेख किया जाता है ॥

इस कोष में निम्नलिखित संकेत ठहराये गये हैं ॥

| संकेत | शब्द | संकेत | शब्द |
|---|---|---|---|
| सं० | संस्कृत | अं० | अंगरेज़ी |
| प्रा० | प्राकृत वा हिन्दी | ( ) | शब्दोत्पत्ति वा माद्दा |
| अ० | अरबी | पु० | पुँल्लिङ्ग |
| फ़ा० | फ़ारसी | स्त्री० | स्त्रीलिङ्ग |

| संकेत | शब्द | संकेत | शब्द |
|---|---|---|---|
| ब० व० | बहुवचन | गु० उपस० | गुणवाचक उपसर्ग |
| गु० | गुणवाचक | समुच्च० | समुच्चयिक अव्यय |
| सर्वना० | सर्वनाम | वि० बो० | विस्मयादिबोधक |
| सं० सर्वना० | सम्बन्धी सर्वनाम | बोल० | बोलचाल वा मुहावरा |
| नित्य सं० | नित्य सम्बन्धवान् वा कृतसम्बन्धी | अव्य० | अव्यय |
| | | क० | कर्तृवाचक |
| क्रि० अ० | क्रियाअकर्म्मक | र्म० | कर्म्मवाचक |
| क्रि० स० | क्रियासकर्म्मक | भा० | भाववाचक |
| क्रि० वि० | क्रियाविशेषण | ण० | करणवाचक |
| उपस० | उपसर्ग | धि० | अधिकरणवाचक |

## उक्त संकेतों का स्फुट विचार ॥

पु० जिस नाम से पुरुषत्व का बोध हो उसे पुँल्लिङ्ग कहते हैं जैसे पुरुष, लड़का, घोड़ा ॥

स्त्री० जिस नाम से स्त्रीत्व का बोध हो उसे स्त्रीलिङ्ग कहते हैं जैसे स्त्री, लड़की, घोड़ी ॥

भाषा में नपुंसक शब्द पुँल्लिङ्ग ही मानेगये हैं जैसे सागर, जल, रत्न, कुल इत्यादि पर ये संस्कृत में नपुंसक लिङ्ग हैं ॥

वचन—संख्या को कहते हैं वे दो हैं एकवचन और बहुवचन जिस रूप से एक का बोधहो उसे एकवचन जैसे लड़का, घोड़ा इत्यादि ॥

---

१ सत्त्वरजस्तमोगुणानामुपचयापचयसमत्वामिह क्रमेण पुंस्त्वं स्त्रीत्वं नपुंसकत्वं च विवक्षितं तेनाचेतने खट्वाजवनिकादौ न दोष इति ॥

जिस नाम से एक से अधिक का बोध हो उसे बहुवचन जानो जैसे लड़के, घोड़े इत्यादि ॥

गुणवाचक–गुणवाचकसंज्ञा वह है जो पदार्थ के गुण वा धर्म को बतावे जैसे काला घोड़ा, धनी पुरुष, प्रतापी मनुष्य इस स्थलपर काला, धनी, प्रतापी गुणवाचक हैं भाषा में गुणवाचक शब्द बहुधा संज्ञा और कर्तादि के विशेषण होते हैं जैसे खट्टा नींबू, ऊंची भीत, प्रतापी मनुष्य, सुखी जन, ख़ज़ानची मोहनलाल इत्यादि ॥

सर्वनाम—संज्ञा उसे कहते हैं जो सब नामों के बदले में आवे सर्वनाम का प्रयोजन वहाँ पड़ता है जहाँ नामको एकबार कहकर फिर कहना हो तब उसकी जगह सर्वनाम आताहै इससे वाक्य बुरा नहीं लगता और न वह संज्ञा बारबार कहने पड़ती है जैसे देवदत्त आया और उसने पोथी पढ़ी यहाँ ( उसने ) सर्वनाम है, सर्वनामों में लिङ्ग के कारण कुछ विकार नहीं होता जिन संज्ञाओं के स्थान में वे आते हैं उनके अनुसार सर्वनामों का लिङ्ग समझा जाता है जैसे देवदत्त ने कहा मैं पढ़ताहूं यहाँ देवदत्त पुँल्लिङ्गहै उसके बदले में मैं आयाहै तो मैं पुँल्लिङ्ग हुआ, लड़की कहती है कि मैं जातीहूं यहाँ लड़की स्त्रीलिङ्ग है अतएव मैं भी स्त्रीलिङ्ग हुआ ॥

सर्वनामों के कई भेद हैं जैसे पुरुषवाची ज़मीर शख़्सी, निश्चयवाचक वा दर्शक ज़मीर इशारह, अनिश्चयवाचक ज़मीर मुबहम, सम्बन्धवाचक इस्म मौसूल, प्रश्नवाचक इस्तफ़हाम, आदरसूचक इज़्ज़त बतानेवाले। मैं तू वह पुरुषवाचक सर्वनाम हैं यह, वह निश्चयवाचक कोई, कुछ अनिश्चयवाचक जो, जौन, सो, तौन सम्बन्धवाचक क्या, कौन प्रश्नवाचक आप आदरसूचक ॥

सम्बन्ध उसे कहते हैं जिससे स्वत्व और रिश्ता जाना जाता है वह दो में रहताहै एक कृतसम्बन्धी अर्थात् मुज़ाफ़अलेह दूसरा सम्बन्धी अर्थात् मुज़ाफ़ जैसे राजा का घोड़ा राजा कृतसम्बन्धी घोड़ा सम्बन्धी इत्यादि ॥

## क्रिया के विषय में ॥

क्रिया उसे कहते हैं जिससे कृति स्थिति और देह मन के व्यापार का बोध हो क्रियापद में लिङ्ग, वचन, पुरुष, अर्थ, काल, प्रयोग अवश्य होते हैं और इनका ज्ञान क्रियापद के रूप से होताहै इन भेदों से क्रियापद के रूप प्रायः बदलते हैं ॥

## क्रिया धातु से बनती है इस हेतु धातुका वर्णन करते हैं ॥

क्रिया की योनि या मूल जो प्रत्ययादि कार्यरहित शुद्धरूप है उसे धातु कहते हैं क्रिया दो प्रकार की है सकर्म्मक और अकर्म्मक सकर्म्मक क्रिया में कर्ता के व्यापार का फल कर्म्म में पाया जाता है यथा पण्डित पोथी को पढ़ता है पण्डित कर्ता, पोथी कर्म्म, पढ़ता है क्रिया । अकर्म्मक क्रिया में कर्ता के व्यापार का फल कर्ताही में रहताहै यथा बालक होता है या रोता है बालक के व्यापार का फल बालकही में रहा संस्कृतज्ञ धातुके दो भेद कहते हैं सकर्म्मक अकर्म्मक जो धातु वस्त्वन्तरसापेक्ष है वह सकर्म्मक है यथा राम भोजन करताहै श्याम दर्शन करता है इस स्थल में क्या भोजन करता है और किसका दर्शन करता है इसकी जानने की अपेक्षा है राम कोई वस्तु भोजन करता है और श्याम कोई द्रव्य का दर्शन करता है अतएव सापेक्षत्व प्रयुक्त भुज धातु एवं दृश धातु सकर्म्मक हैं जो धातु वस्त्वन्तरसापेक्ष नहीं है वह अकर्म्मक है यथा शिशु शयन करते हैं बालक क्रीड़ा करते हैं इस स्थल में शी एवं क्रीड़ धातु किसी वस्तु की अपेक्षा नहीं करती हैं केवल कर्तृनिष्ठ हैं ॥

* अकर्म्मक धातु जानने के निमित्त संस्कृत में कोई संकेतिक चिह्न नहीं दिया जाता है वह अनायास ज्ञात होती है ॥

द्वितीय बात यह है कि इ, ओ, इत्यादि वर्णों को अनुबन्ध कहते हैं जिस धातु के परे इ, वर्ण दृष्ट होवे तिस धातु के उपान्त में न अक्षर का आगम होगा पश्चात् वही नकार वर्ग के अनुसार सन्धि के नियम से ङ, ञ, ण, म से बदल जाती है यथा अक्+इ+त=अङ्कित, अच्+इ+त=अञ्चित, उत्कठ्+इ+त=उत्कण्ठत, कप्+इ+त=कम्पित ॥

स्वाभाविक धातु संवलित नकार का भी यही नियम है यथा अन्ज=अञ्जन एवं जिस धातु के पश्चात् ओ होगा उसके उत्तर त ( तव्य ) आदि प्रत्यय के परे इकार का आगम नहीं होगा यथा गमओ=गंत, गमओ=गन्तव्य तृतीय बात यह है धातु का नानाप्रकार का अर्थ होने से भी व्यवहारानुसार एक दो तीन पर्य्यन्त धात्वर्थ लिखे गये हैं ॥

---

* लज्जासत्तास्थितिजागरणं वृद्धिक्षयभयजीवितमरणम् । शयनक्रीडारुचिदीप्त्यर्थं धातुगणं तमकर्मकमाहुः ॥

इस ग्रन्थ में धातु निष्पन्न शब्द का अकारादिवर्ण प्रबन्ध में प्रत्यय और वाच्य का यथोचित उल्लेख रहेगा वाच्य का सङ्केतिक एक २ वर्ण होगा अर्थात् कर्तृवाच्य का क० कर्म्मवाच्य का र्म० करणवाच्य का ण० अधिकरणवाच्य का धि० भाववाच्य का भा० लिखा गया है ॥

## प्रत्यय

### अन, अ, ति, अ,

( संस्कृत में अनट, अल, क्ति,घञ्, ) इन प्रत्ययों के योगसे क्रियावाचक शब्द निष्पन्न होता है ( कहीं २ संज्ञा शब्द भी होता है ) प्रकट हो कि अनट, अल प्रत्यय के ट, ल, काम में नहीं आते इस कारण अनट, अल के स्थान में अन, अ को लिखते हैं अन, अ, ( अनट, अल ) के प्रायः सब धातु के उत्तर भाववाच्य में अन, अ, प्रत्यय होता है अन, अ के योग से धातु का अन्त्य वर्ण पूर्ववर्ती इ, उ, ऋ के स्थान में ए, ओ, अर् होजाता है एवं धातु के अन्त स्थित इ. ई के स्थान में अय्, उ ऊ के स्थान में अव्, ऋ ॠ के स्थान अर् होजाता है यथा क्षिप+अन=क्षेपन। विक्षिप+अ=विक्षेप। चि+अन=चयन। सञ्चि+अन=सञ्चयन इत्यादि ॥

### ति ( क्ति )

प्रायः सब धातु के अन्त में भाववाच्य में ति प्रत्यय होता है ति कभी २ धातु में युक्त होजाता है यथा शक्+ति=शक्ति। कभी २ ति प्रत्यय के परे धातु के अन्तिम, एवं न, का लोप हो जाता है यथा गम्+ति= गति। आहन्+ति=आहति और कभी २ ति के परे धातु के अन्त स्थित म को न होजाता और प्रथम स्वर दीर्घ होजाता है भ्रम्+ति= भ्रान्ति इत्यादि ॥

### अ ( घञ् )

धातु के उत्तर भाववाच्य में अ प्रत्यय होता है अ प्रत्यय के योग से धातु के उपान्त अ को आ होजाता है और इ के स्थान में ए और उ को ओ ऋ को अर् होजाता है यथा स्वद+अ=स्वाद एवं अ प्रत्यय के योग से धातु के अन्त इ ई के स्थान में आय् उ ऊ के स्थान में आव्, ऋ ॠ के स्थान में आर् होजाता है यथा अधि इ+अ=अध्याय इत्यादि निम्न लिखित प्रत्ययों के योग से विशेषण शब्द कदाचित् संज्ञा शब्द निष्पन्न होते हैं

अक, तृ, इन, इष्णु, अन, उक, र, अ, आन, स्यमान, क्किप्, त, तव्य, अनीय, य, स, इ, ष (संस्कृत क्रम से) अक, तृण्, णिन्, इष्णु, अन, उक, र, ( ण, यण, श, उ, ) आन, स्यमान ॥

क्किप्, त, तव्य, अनीय, य, क्यप्, घ्यण्, सन्, भि, यङ् उक्त प्रत्ययों का प्रयोग अर्थात् इस्तेमालः—

( अक=णक )

धातु के उत्तर कर्तृवाच्यमें अक प्रत्यय होता है अर्थात् धातु के साथ अक प्रत्यय के योग से कर्तृबोधक शब्द निष्पन्न होताहै अक प्रत्यय के योग से धातु के इकारादि अन्तस्वर के स्थान में आय् इत्यादि होजाता है एवं उपान्त का अ दीर्घ आ होजाताहै और इकारादि के स्थान में एकारादि होजाताहै, एवं आकारान्त अकारान्त धातु के पीछे अकप्रत्यय के पूर्व में य का आगम होजाताहै यथा नी + अक=नायक, पठ् + अक=पाठक, भिद् + अक=भेदक, कृ + अक=कारक, दा + अक=दायक ॥

( तृ=तृण् )

धातु के उत्तर तृ प्रत्यय होने से कर्तृवाच्य होता है तृ प्रत्यय के योगसे धातु के अन्त्य और उपान्तिम इकारादि के स्थान में एकारादि होताहै यथा जि+तृ= जेता, नी + तृ=नेता, स्तु + तृ=स्तोता, कृ + तृ=कर्ता, हृ + तृ=हर्ता, आ, हृ + तृ=आहर्ता, छिद् + तृ=छेत्ता, भिद् + तृ=भेत्ता ॥

( इन्=णिन् )

धातु के परे कर्तृवाच्य में इन् प्रत्यय होता है इन् प्रत्यय के योग में धातु के इकारादि अन्तस्वर के स्थान में आय् प्रभृति होजाताहै एवं उपान्त के अ को आ होजाता है और इकारादि के स्थान में एकारादि होजाताहै एवं अकारान्त धातु के उत्तर इन् प्रत्यय के परे यकार का आगम होताहै यथा शी + इन्= शायी, वद + इन्=वादी, भिद + इन्=भेदी, स्था + इन्=स्थायी, दा + इन्=दायी, पा + इन्=पायी, या + इन्=यायी ॥

( इष्णु )

चर, सह, वृधु, निर, आ, कृ और कई एक धातु के उत्तर में कर्तृवाच्य में इष्णु प्रत्यय होताहै इष्णु प्रत्यय के योगसे धातु के अन्त और उपान्त इकारादि एकारादि होजाताहै यथा चर् + इष्णु=चरिष्णु, वृध + इष्णु=वर्द्धिष्णु, अलं, कृ + इष्णु=अलंकरिष्णु इत्यादि ॥

( अन )

ई ( नि ) युक्त पद प्रभृति कई एक धातु के परे कर्तृवाच्य में अन होताहै यथा नद् + इ + अन=नन्दन, नश् + अन=नाशन, हन् + अन=घातन, मर्द् + अन=मर्दन, तृ + अन=तारण, भू + अन=भावन, मुह + अन= मोहन, पू + अन=पावन, भिन्न उक्तरूप सब उपपद पूर्व में व्यवहार किये जाते हैं यथा विपन्नाशन, पतितपावन, गोपीमोहन इत्यादि ॥

( उ, उक )

कई एक धातुके उत्तर कर्तृवाच्यमें उक होताहै कम् + उक=कामुक इत्यादि ॥

( र )

दीप्, नम्, कम्, हिंस प्रभृति कई एक धातु के परे कर्तृवाच्यमें र होताहै यथा नम् + र=नम्र, हिस् + र=हिंस्र ॥

† ‡ अ ( ण्, यण, श, उ )

विशेष्य विशेषण किंवा अव्यय शब्द के पूर्ववर्ती धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में अ प्रत्यय होता है अ प्रत्यय कई एक धातु में संयुक्त होजाता है और अ प्रत्यय के परे कई एक धातु का अन्त्य इकारादि एकारादि से परिवर्तित हो- जाता है अर्थात् वदल जाता है और अ प्रत्यय के कई एक धातु का अन्त्य वर्ण और तत्पूर्ववर्ती स्वर का लोप होजाता है वा धातु का अन्त्य अकार लुप्त होजाता है यथा मनस् रम् + अ=मनोरम, कुम्भ कृ + अ=कुम्भकार, पङ्क + जन् + अ=पङ्कज, सुख + दा + अ=सुखद ॥

( आन )

कई एक धातु के परे वर्तमान काल में कर्तृवाच्य में आन प्रत्यय होता है। जिस धातु के परे अकार आता है तदुत्तर आन के स्थान में मान होजाता है अन्यप्रकार के धातु के परे केवल आन प्रत्यय होता है कर्म्म और भाववाच्य धातु के उत्तर यकार का आगम आता है और आन के स्थान में मान होजाता है यथा धाव + आन=धावमान, शी + आन=शयान, कृ + आन=कुर्वाण, क्रिय + आन=क्रियमाण ॥

( स्यमान )

कर्तृ एवं कर्मवाच्य भविष्यत्काल में धातु के उत्तर स्यमान प्रत्यय होता है किसी धातु के परे स्यमान प्रत्ययके पीछे इकार का आगम होताहै यथा दा+ स्यमान=दास्यमान, जन + स्यमान=जनिष्यमाण ॥

† स्वद्योतकं विशेष्यम्। ‡ परद्योतकं विशेषणम् ॥

( क्विप्[1] )

धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में क्विप् होता है । क्विप् का कुछ नहीं रहता है इस कारण शून्यमात्र प्रदर्शित होता है क्विप् प्रत्यय के परे वच् धातु प्रभृति का अकार दीर्घ होजाता है और च् के स्थान में क् होजाता है एवं क्विप् प्रत्यय के परे ज् और श् के स्थान में क् होजाता है यथा वच्+०=वाक्, आखु+भुज्=आखुभुक्, दृश्+०=दृक् ॥

( त=क्त )

गम् प्रभृति कई एक धातु एवं अकर्म्मक धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में त प्रत्यय होता है और इससे भिन्न धातु के उत्तर कर्म्मवाच्य और प्रयोग विशेष उभयवाच्य में त प्रत्यय होता है यथा अकर्म्मक गम्+त=गत, भी+त=भीत, सकर्म्मक कृ+त=कृत, परिच्छिद्+त=परिच्छिन्न, भिद्+त=भिन्न ॥

जिस धातु का औ अनुबन्ध नहीं है तिससे परे त प्रत्यय के पूर्व इकार का आगम होता है एवं कृ, भू इत्यादि धातु के उत्तर त प्रत्यय के पूर्व इकार का आगम नहीं होता यथा इकार का आगम लिख्+त=लिखित ॥

अनागम भू+त=भूत, कृ+त=कृत, त प्रत्यय के योग में मकारान्त और नकारान्त धातु के म् और न् का लोप होजाता है कभी २ म को न होजाता है तब प्रथम स्वर दीर्घ होजाता है यथा लोप का उदाहरण गम्+त=गत, हन्+त=हत, म को न और दीर्घ होने का उदाहरण भ्रम्+त=भ्रान्त, त प्रत्यय के योग में धातु का अन्त्य हकार ग से परिवर्तित होजाता है अर्थात् बदल जाता है एवं त प्रत्यय का तकार ध से बदल जाता है और यह ग के साथ मिल जाता है किसी २ धातु का ह और त प्रत्यय दोनों मिलकरके एक ढकार से बदल जाते हैं और धातु का ह्रस्व स्वर दीर्घ होजाता है यथा मुह्+त=मुग्ध, मुह्+त=मूढ ॥

त प्रत्यय के योग में मद धातु छोड़कर दकारान्त धातु के द के स्थान में न और त प्रत्यय के त को भी न होजाता है यथा छिद्+त=छिन्न, डी प्रभृति धातु के परे त प्रत्यय के त के स्थान में न होजाता है यथा डी+त=डीन, उड्डी+त=उड्डीन ॥

शुष्, पच् धातुओं के उत्तर त प्रत्यय के तकार को क वा व होजाता है यथा शुष्+त=शुष्क, पच्+त=पक्व त प्रत्यय के योग में ऋकारान्त धातु

१ क्विपः सर्वापहारी लोपः सर्वाचार्य्यैर्विधीयते इति ॥

के ऋ को इर् होजाता है एवं त प्रत्यय के त को न होजाता है यथा आ-कॄ+त=आकीर्ण, उत्-तॄ+त=उत्तीर्ण ॥

योग्यार्थ और कर्म्मवाच्य ।

( तव्य )

यह प्रत्यय प्रायः बहुत धातुओं के साथ योग किया जाता है प्रायः योग्यार्थ और कर्म्मवाच्य में तव्य होता है तव्य के योग में धातु के अन्त्य किंवा उपान्त स्थित इकारादि के स्थान में एकारादि होजाता है । एवं जिस धातु का ( औ ) अनुबन्ध नहीं है ऐसे धातु के उत्तर एवं वृ, श्वि, श्रि, डी, शी, पू, रु, नु, स्नु, क्षि, क्ष्णु धातु के उत्तर तव्य प्रत्यय के योग में इकार का आगम होजाता है तद्भिन्न एक स्वर आ, इ ई, उ ऊ और ऋकारान्त धातु के उत्तर तव्य प्रत्यय के योग में इकार का आगम नहीं होता है यथा चि+तव्य=चेतव्य, बुध+तव्य=बोद्धव्य, दा+तव्य=दातव्य ॥

कर्मवाच्य और योग्यार्थ ।

( अनीय )

यह प्रत्यय प्रायः सकल धातु के उत्तर कर्म्मवाच्य और योग्यार्थ में होता है अनीय प्रत्यय के योग में धातु के अन्त्य इ ई, उ ऊ, ऋ के स्थान में अय्, अव्, अर् होजाता है एवं उपान्त्य के इकारादि के स्थान में एकारादि होजाता है यथा चि+अनीय=चयनीय, भिद्+अनीय=भेदनीय, भज्, यज्, जप्, आ, नम् धातु के उत्तर एवं जिन सब धातुओं के साथ ( य=घ्यण् ) किंवा ( य=क्यप् ) प्रत्यय का योग नहीं किया जाता है तिसके पश्चात् प्रायः कर्म्मवाच्य में और योग्यार्थ में य प्रत्यय होता है य प्रत्यय के योग में तव्य प्रत्ययान्त धातु के अनुसार स्वर का परिवर्तन होता है अर्थात् बदलजाता है एवं धातु का अन्त्य आ एकार से परिवर्तित होता है यथा चि+य=चेय, भिद्+य=भेद्य, दा+य=देय, धा+य=धेय, ज्ञा+य=ज्ञेय, वि-ज्ञा+य=विज्ञेय ॥

( य=क्यप् )

वृ, द, भृ, स्तु, इ, शास् एवं ऋकारान्त धातु के उत्तर एवं और कई एक धातु के उत्तर प्रायः कर्म्मवाच्य नित्य ( य, क्यप् ) प्रत्यय होता है कृ, वृष्, मृज्, गुह्, दुह्, शंस्, संप्रभृति वा अपि अभिपूर्वक ग्रह धातु के उत्तर विकल्प से ( य, क्यप् ) होता है य प्रत्यय के योगमें धातु के स्वर का परिवर्तन नहीं होता अर्थात् नहीं बदलता यथा मृज+य=मृज्य, गुह्+य=गुह्य परन्तु वृ,

श्रा, ट्ट, भृ, स्तु, कृ धातु के उत्तर ( य, क्यप् ) प्रत्यय के पूर्व त का आगम होजाता है यथा भृ + य=भृत्य, आ—दृ + य=आदृत्य ॥

इकारान्त वा उकारान्त एवं हलन्त अथवा ऋकारान्त धातु के उत्तर कर्म्म-वाच्य में ( य, ध्यण् ) होजाता है य प्रत्यय के योग में धातु के इकारादि अन्त्यस्वर आय् आदि के रूप में बदलजाता है एवं उपान्त्य का इकारादि स्वर एकारादि में परिवर्तित होजाता है एवं जन्, वध् धातु को छोड़ अन्य धातुका उपान्त्य अ को आ होजाता है यथा श्रु + य=श्राव्य, दुह् + य=दोह्य, क्रम् + य=क्राम्य ॥

( इ, णि )

धातु के परे प्रेरणार्थ में और स्वार्थ में इ प्रत्यय होता है इस प्रत्यय के होने में शब्द निष्पन्न नहीं होता है धातु के उत्तर इ प्रत्यय किया जाय तिसके परे और कोई एक प्रत्यय करते हैं इ प्रत्यय के परे धातु के अन्त्य इकारादि के स्थान में आय् इत्यादि एवं उपान्त्य के इकारादि के स्थान में एकारादि हो-जाता है परन्तु कभी २ इ प्रत्यय का लोप होजाता है वा कभी इ प्रत्यय का परिवर्तन अय् से होजाता है यथा कृ + इ + त=कारित, कृ + इ + तृ=कार-यिता, चुर् + इ + त=चोरित ॥

( स, सन् )

धातु से परे इच्छार्थ में स प्रत्यय होता है इस स प्रत्यय के करने में और एक प्रत्यय का योग होता है स प्रत्यय के परे एकस्वर के सहित धातु के आद्य अक्षर की द्विरुक्ति अर्थात् द्वित्व होजाता है एवं द्विरुक्ति के क को च होजाता है और ग को ज और भ को ब एवं ध को द होता है यथा कृ + स—आ=चि-कीर्षा, पा + स—आ=पिपासा, गुप् + स—आ=जुगुप्सा ।

स प्रत्यय के परे लभ्, दा, आप् के स्थान में क्रमशः लिप्, दित्, इप् होजाता है यथा लभ् + स—आ=लिप्सा, दा + स—आ=दित्सा, वि—आप् + स—आ=वीप्सा ॥

( य, यङ् )

धातु के उत्तर पुनः पुनः अर्थात् वारंवार अर्थ में य प्रत्यय होता है य प्रत्यय के परे एक प्रत्यय और होता है य प्रत्यय के परे एकस्वर सहित धातु के आद्यवर्ण की द्विरुक्ति अर्थात् द्वित्व होजाता है एवं द्विरुक्ति के क को च हो-जाता है ग को ज और ध को द एवं भ को ब होजाता है यथा दीप् + य—आन=देदीप्यमान इस य प्रत्यय का किसी २ स्थान में लोप होजाता है किन्तु

य प्रत्यय का कार्य्य समुदाय होता है पीछे अन प्रत्यय का योग होजाता है यथा क्रम्+अन=चंक्रमण ॥

## तद्धित प्रकरण ।

तद्धित उसे कहते हैं जो शब्दार्थ में विशेषता प्रकट करे जिससे संज्ञाके अन्त में प्रत्ययों के लगाने से अनेक शब्द बनते हैं जो भाषा में व्यवहृत प्रत्यय हैं उन्हें नीचे लिखते हैं तद्धित के प्रत्यय से अपत्यवाचक, कर्तृवाचक, भाववाचक, ऊनवाचक, गुणवाचक संज्ञा उत्पन्न होती है जैसे :—

१ अपत्यवाचक संज्ञा नामवाचक से निकलती है । नामवाचक के पहले स्वर को वृद्धि करने से अथवा ई प्रत्यय होनेसे जैसे शिव से शैव, विष्णु से वैष्णव, गोतम से गौतम, मनुसे मानव, वशिष्ठ से वाशिष्ठ, महानन्द से महानन्दी, रामानन्द से रामानन्दी हुआ है ॥

२ कर्तृवाचक संज्ञा उसे कहते हैं जो क्रिया के व्यापार का कर्त्ता है उसे बतावे संज्ञा से वाला, हारा, इया, इन प्रत्ययों के लगाने से बनती है जैसे चुड़िहारा, दूधवाला, आढ़तिया इत्यादि ॥

३ भाववाचक संज्ञा और संज्ञाओं से इन प्रत्ययों के लगाने से बनती है जैसे ता, त्व, आई, ई, पन, पा, वट, हट, स इत्यादि उदाहरण ये हैं चतुराई, बोआई, लड़काई, लम्बाई, पशुत्व, उत्तमता, मित्रता, बालकपन, बुढ़ापा, बनावट, चिकनाहट ॥

४ ऊनवाचक संज्ञा अक, इया, आ, वा लगाने से और आ को ई आदेश करने से बनती है जैसे मानव से मानवक, वृक्षसे वृक्षक, घोड़ी से घुड़िया, बच्चा से बचुआ, मर्दसे मर्दक, पलँग से पलँगड़ी ॥

५ गुणवाचक संज्ञा नीचे के प्रत्ययों के लगाने से बनती है आ, इक, इत, इय–या–ई–इला, एला, ऐला, लु, लू, ल, वन्त, वान्, जैसे प्यास से प्यासा, भूख से भूखा, शरीर से शारीरिक, स्वभावसे स्वाभाविक, आनन्द से आनन्दित, समुद्रसे समुद्रिय, झाँझ से झाँझिया, ऊन से ऊनी, साज से सजीला, घरसे घरेला, बन से बनेला, दयासे दयालु, झगड़ा से झगड़ालू, कृपा से कृपालू, कुल से कुलवन्त, आशा से आशावान् ॥

इति तद्धितप्रकरणम् ॥

## कृदन्त के विषय में ।

क्रिया से परे जो प्रत्यय होते हैं कि जिनसे कर्तृत्व या व्यापार का बोध

होता है उन्हें कृत् कहते हैं उनके आने से जो शब्द बनते हैं उन्हें कृदन्त अथवा क्रियावाचक संज्ञा कहते हैं इस हेतु से कि प्रायः क्रियाके सदृश अर्थ को प्रकाश करते हैं ॥

भाषा में पांच प्रकार की संज्ञा क्रिया से बनती हैं अर्थात् कर्तृवाचक, कर्म्मवाचक, करणवाचक, भाववाचक और क्रियाद्योतक उनके बनाने की रीति नीचे लिखी है ॥

१ जिससे कर्तापन का बोध हो वह कर्तृवाचक है उसके बनाने की रीति यह है कि क्रिया के साधारण रूप के अन्त्य आ को ए करके आगे हारा, वाला लगा देते हैं यथा करनेवाला मारनेहारा इत्यादि स्त्रीलिङ्ग में अन्त आ को ई से बदल देते हैं यथा करनेवाली मारनेहारी दान देनेवाली ॥

धातु के न चिह्न का लोप करके अक, इया, वैया प्रत्यय करने से कर्तृवाचक संज्ञा होजाती है, यथा पालना से पालक, जड़ना से जड़िया, जीतना से जितवैया जिस धातु का स्वर दीर्घ हो तो वैया प्रत्यय के लगाने पर उसे ह्रस्व कर देते हैं यथा खाना से खवैया गाना से गवैया आदि जानो ॥

२ जिस संज्ञा से कर्म्मत्व जाना जाता है उसे कर्म्मवाचक संज्ञा कहते हैं वह सकर्म्मक क्रिया से बनती है और उसके बनाने की यह रीति है कि धातु के न चिह्न को पुँल्लिङ्ग में आ से और स्त्रीलिङ्ग में ई से बदल देते हैं उसके पूर्व स्वर का लोप करके आ आर ई को मिला देते हैं वही कर्म्मवाचक संज्ञा होजाती है अथवा उस रूप के आगे हुआ लगा देते हैं यथा देखना से देखा मारना से मारा अथवा मारा हुआ देखा हुआ स्त्रीलिङ्ग में मारी हुई देखी हुई आदि ॥

३ भाववाचक संज्ञा उसे कहते हैं कि जिसके कहने से पदार्त्थका धर्म्म वा स्वभाव समझा जाय अथवा जिससे किसी व्यापार का बोध हो व्यापार की भाववाचक संज्ञा कई प्रकार से बनाई जाती है यथा कहीं धातु के ना के लोप करदेने से कहीं ना को आव् आदेश करने से कहीं २ धातु के ना के आ का लोप करने से और कहीं आ का लोप करके आ, ई लगाने से और कहीं ना का लोप करके आवट आहट अथवा वट हट लगाने से बनती है यथा बोलना से बोल चढ़ना से चढ़ाव देना लेना से देन लेन मारना पीटना से मार पीट और बोना से बोआई ठगनासे ठगाई सिखना से सिखावट लिखना से लिखावट ॥

४ करणवाचक वह है जिसके द्वारा कर्ता व्यापार को सिद्ध करताहै उस के बनाने का नियम यह है कि धातु के ना के आ को ई करदेने से कहीं २ ना का लोप करके ना से पूर्व अक्षर में आ लगाने से कोई २ धातुही करणवाचक का काम देती है यथा कतरना से कतरनी खोदना से खोदनी घेरना से घेरा फेरना से फेरा बेलना यह धातु ही करण का काम देती है ॥

५ क्रियाद्योतक संज्ञा वह हैं जो संज्ञा का विशेषण होके निरन्तर क्रिया को जनावे उसके बनाने की रीति है कि धातु के न चिह्न को ता करने से और स्त्रीलिङ्गमें ती करने से बनती है अथवा उसके आगे हुआ लगाने से बनती है यथा देखता देखताहुआ इत्यादि ॥

इति कृदन्तप्रकरणम् ॥

१ अव्यय अ=नहीं व्यय=नाश, क्षय, खर्च ।

अव्यय उसे कहते हैं जिसमें लिङ्ग वचन कारक के कारण विकार नहीं होता है सदा एक सा रहता है अव्यय चार प्रकार के हैं क्रियाविशेषण, उभयान्वयी, शब्दयोगी, विस्मयादिबोधक देशभाषा में क्रियाविशेषण वारंवार आते हैं वे पांच सर्वनामों से बने हैं उनका एक कोष्ठ आगे दिया गया है यह वह कौन जौन तौन इन पांच सर्वनामों से स्थलवाचक, कालवाचक, प्रकारार्थक, परिमाणवाचक, क्रियाविशेषण-अव्यय बनते हैं ॥

| | यह | वह | कान | जौन | तौन | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | अब | ० | कब | जब | तब | कालवाचक |
| | ० | ० | कद | जद | तद | |
| २ | यहां | वहां | कहां | जहां | तहां | स्थलवाचक |
| ३ | इधर | उधर | किधर | जिधर | तिधर | |
| ४ | यों | वों | क्यों | त्यों | ज्यों | गुणवाचक वा प्रकारार्थक |
| ५ | ऐसा | वैसा | कैसा | तैसा | जैसा | |
| ६ | इत्ता | उत्ता | कित्ता | जित्ता | तित्ता | परिमाणवाचक |
| ७ | इतना | उतना | कितना | जितना | तितना | |

समुच्चय बोधक या उभयान्वयी अव्यय जो दो शब्दों या दो वाक्यों के बीच में आते हैं और प्रत्येक पद को भिन्न २ क्रिया सहित अन्वय का

१ सदृशं त्रिषु लिङ्गेषु सर्वासु च विभक्तिषु । वचनेषु च सर्वेषु यन्नव्येति तदव्ययम् १ ॥

संयोग अथवा विभाग करते हैं उन्हें संयोजक और विभाजक अव्यय कहते हैं जैसे राम और कृष्ण आये ॥

| संयोजक अव्यय | | विभाजक अव्यय |
|---|---|---|
| औ | यथा | वा |
| और | यदि | अथवा |
| एवं | जो | क्या |
| अथ | भी | परंतु |
| कि | पुनर | किन्तु |
| तो | पुनः | पर |
| फिर | | चाहे |
| | | जो |

शब्दयोगी अव्यय जब नाम या सर्वनाम के संग न आवे तो क्रिया-विशेषण होते हैं जैसे नाम या सर्वनाम के साथ उदाहरण जिस लिये उस विना किस लिये इत्यादि गोपीसहित कृष्ण आये गोपालसमेत कृष्ण आये क्रिया विशेषण जैसे बाहर गया पीछे गया ॥

शब्दयोगी अव्यय ।

आगे पीछे भीतर ऊपर बाहर बराबर बदल बदले समीप बीच पास तले ऊपर विना साथ सहित समेत समक्ष लिये प्रभृति ॥

विस्मयादिबोधक या केवल प्रयोगी अव्यय जिन अव्ययों से कहनेवाले का दुःख हर्ष धिक्कार धन्यता इत्यादि के भाव या दशा का बोध होता है वे विस्मयादिबोधक हैं ॥

दुःख और धिक्कार बोधक बापरे, हाय हाय, अरे, रे, हा, धिक्, दूर दूर, चुप, छी, त्राहि, हर्ष और धन्यताबोधक जय जय, शाबाश, वाह वाह, धन्य धन्य, सम्मुखीकरणबोधक अय, ओ, अरे, अबे ॥

नीचे के अव्यय संस्कृत और भाषा में उपसर्ग कहाते हैं (उप=ऊपर+सृज् =सर्ग, सृज्=बनाना) उप[१]सर्ग प्रायः क्रियावाचक शब्द के पूर्वयुक्त होके क्रिया के भिन्न २ अर्थ का प्रकाश करते हैं वे एक से ले चार तक क्रिया के पूर्व में आते हैं यथा विहार, व्यवहार, सुव्यवहार, समभिव्यवहार उपसर्ग द्योतक हैं वाचक नहीं संयुक्त होकर दूसरे का अर्थ प्रकाश करते हैं असंयुक्त

---

१ उपसर्गेण धात्वर्थो बलादन्यत्र नीयते । प्रहाराहारसंहारविहारपरिहारवत् ॥

रहने से निरर्थक रहते हैं उपसर्ग से धातु का अर्थ बदल जाता है यथा हार आहार, प्रहार संहार इत्यादि ॥

## अब मैं अपना संक्षेप वृत्तका उल्लेख करताहूं ।

मेरे पितामह पण्डित रामप्रसाद जी जोकि पौराणिक और अपने समय में वैद्य शिरोमणि थे कान्यकुब्ज मुहल्ला मकरंदनगर शुक्लनटोला के निवासी थे और मेरे पिता श्रीपण्डित लालमणिजी पुराण, ज्योतिष, वैद्यक के ज्ञाता थे उन्होंने सरकारी नौकरी भी १४ वर्ष पर्य्यन्त की और समयानुसार मुझे सात वर्ष की अवस्था से १६ वर्ष पर्य्यन्त संस्कृत अध्ययन कराकर फ़ारसी और गणितविद्या पढ़ने को उपदेश किया उन्हीं के आशीर्वाद से मैंने कुछ सीख पाया जिसका फल आप सज्जनों की सेवा में अर्पण किया जाता है ॥

इस अभिधान के बनाने में निम्न कोषों और समाचार पत्रों की सहायता लीगई है ॥

फैलन साहेब का हिन्दुस्तानी अंगरेज़ी कोष ।
फार्ब साहेब का हिन्दुस्तानी अंगरेज़ी कोष ।
वेट साहेब का हिन्दी अंगरेज़ी कोष ।
पण्डित तारानाथ वाचस्पति का शब्दस्तोम महानिधि ।
वावन शिवराम आप्तेकृत संस्कृत अंगरेज़ी कोष ।
बाबू राधालाल साहेब का शब्दकोष ।

प्रतिष्ठित वंगवासी समाचार पत्र कलकत्ता और राजा रामपालसिंह काले-कांकर का हिन्दोस्तान नामक समाचार पत्रादि ।

इस कोष के मुद्रित कराने में मेरे चित्त में कई कारणों से नाना प्रकार के संकल्प विकल्प उत्पन्न होते थे पर श्रीकश्यपवंशोद्भव लखीमपूरनिवासी पण्डित बेचेलालात्मज मनीषिमाननीय पण्डित बदरीनारायण मिश्र हेडमास्टर नार्मलस्कूल लखनऊ की निर्भर सहायता और प्रेरणा से कटिबद्ध होकर इसको मुद्रित कराया ॥

## सन्धिप्रकरण ॥

१ अक्षरों के मेलको सन्धि कहते हैं ॥

२ उनमें आगम और आदेशादि होते हैं ॥

३ पदके बीचमें ऊपर से जो अक्षर आता है वह आगम कहा जाता है ॥

४ जो किसी वर्णके स्थानमें दूसरा वर्ण बनाया जाताहै उसे आदेश कहते हैं॥

## स्वरसन्धिः ॥

५ जब इ ई उ ऊ ऋ ॠ ऌ ॡ से कोई असवर्ण * स्वर परे होता है तब उक्त वर्णों के स्थान में क्रम से य् व् र् ल् आदेश किये जाते हैं उदाहरण यथा-यदि अपि=यद्यपि। देवी आगता=देव्यागता। यहां इ ई को य् और मधु अत्र=मध्वत्र। वधू आगमन=वध्वागमन। यहां उ ऊ को व् और पितृ अर्थ=पित्रर्थ यहां ऋ को र् और ऌ इत्=लित् यहां ऌ को ल् आदेश होजाता है ॥

६ जब ए ऐ ओ औ के पीछे कोई स्वर आता है तब चारों वर्णों को क्रम से अय् आय् अव् आव् आदेश होजाते हैं। यथा-जे अति=जयति। शे आते=शयाते। विनै अक=विनायक। भो अन=भवन। पौ अक=पावक इत्यादि ॥

७ परन्तु जब पदके अन्त में ए ओ से परे अकार ह्रस्व आनेपर अकार का लोप होजाता है यथा-ते अत्र=तेऽत्र। पटो अत्र=पटोऽत्र इत्यादि ॥

८ जिस सञ्ज्ञा अर्थात् नाम के अन्त में विभक्ति हो उस ( विभक्ति सहित) को पद कहते हैं ॥

९ अ इ उ ऋ ऌ ये ह्रस्व और आ ई ऊ ॠ ए ऐ ओ औ दीर्घ और अ ३ इ ३ उ ३ ऋ ३ ऌ ३ ए ३ ऐ ३ ओ ३ औ ३ ये प्लुत कहाते हैं एकमात्रिक को ह्रस्व द्विमात्रिकको दीर्घ और त्रिमात्रिक को प्लुत कहते हैं। मात्राका अर्थ परिमाण है ॥

१० पर गवादिकों के मध्य में अ का आगम होजाता है यथा-गो इन्द्रः=गो अ इन्द्रः यहां अकार का आगम हुआ=गवइन्द्रः यहां ओ का अव् आदेश होकर स्वरहीन वर्ण पर अक्षर में मिल गये और नियम ११ के अनुसार गवेन्द्रः सिद्ध हुआ। गो अग्रम्=गवाग्रम्। गोऽग्रम् नियम ७ के अनुसार हुआ।

---

* विजातीय. गैरजातिका ॥

११ अ आ से परे इ ई हो तो दोनों मिलके ए और अ आ से उ ऊ परे हो तो ओ और अ आ से ए ऐ परे हो तो ऐ और अ आ से परे ओ औ हो तो औ बनजाता है । यथा—उप + इन्द्र=उपेन्द्र । महा + उदय=महोदय । एक + एक=एकैक । महा + ऐश्वर्य्य=महैश्वर्य्य । जल + ओघ=जलौघ । महा + औदार्य्य=महौदार्य्य ॥

१२ अ आ अ ३ ये तीनों आपस में सवर्ण कहे जाते हैं इसी प्रकार इ ई इ ३ इत्यादि स्वर सवर्ण कहाते हैं ॥

१३ जब अ इ उ ऋ वर्णों से कोई इनकाही सवर्ण स्वर परे हो तो दोनों मिलके एक दीर्घ आदेश बनजाता है । यथा—शशअङ्क=शशांक । देव आलय=देवालय । क्षितिईश=क्षितीश । विधु उदय=विधूदय । स्वयम्भू उदय=स्वयम्भूदय । पितृ ऋण=पितॄण ।

१४ जब पदके अन्त में ई या ऊ होवे इनके परे सवर्ण स्वर छोड़कर कोई दूसरा स्वर हो तो ये ह्रस्व हो जाते हैं । यथा—चक्री अत्र=चक्रिअत्र दूसरा रूप नियम ५ से चक्रयत्र होता है ।

१५ जब आ से परे ऋ हो तो आ को अ भी होता है यथा—ब्रह्मा ऋषि=ब्रह्मऋषि दूसरारूप नियम १६ से ब्रह्मर्षि होताहै ॥

१६ अ आ से परे ऋ हो तो दोनों मिलके अर् और कभी आर् भी होजाता है । यथा—देवऋषि=देवर्षि महाऋषि=महर्षि शीतऋत=शीतार्त इत्यादि ॥

१७ अकार से परे लृ हो तो दोनों को अल् हो जाता है यथा—तव लृकारः=तवल्कारः । इति स्वरसन्धिः ॥

## अथ प्रकृतिभावः ॥

### प्रकृतिभावका अर्थ सन्धि न होना ज्योंका त्यों रहना ॥

१८ अमू वा अमी शब्द से परे स्वर हो तो सन्धि नहीं होगी । यथा—अमू आसाते । अमी अश्वाः यहाँ नियम ५ से ऊ को व् और ई को य् आदेश नहीं हुआ इत्यादि ॥

१९ किसी शब्द द्विवचनके अन्त में ई, ऊ, ए, स्वर हों और इनके आगे कोई स्वर आवे तो सन्धि नहीं होगी । यथा—अग्नीअत्र । पटूअत्र । माले आनय इत्यादि यहां अग्नी पटू माले द्विवचनान्त हैं ॥ इन शब्दों के स्वरों को य् व् अय् नियम ५ और ६ से आदेश नहीं हुए । परन्तु

मणीवादि शब्दों में नियम १३ के अनुसार सन्धि होगई। यथा—मणी इव=मणीव। दम्पतीइव=दम्पतीव इत्यादि ॥

२० आकार ओकार की निपात सञ्ज्ञा है इनमें और एक स्वर में सन्धि नहीं होती है। यथा—आ एवं मन्यसे। नो अत्रस्थातव्यम्। उ उत्तिष्ठ। इन उक्त शब्दों में निपात और एक स्वर होने से सन्धि नहीं हुई ॥

२१ जब किसी सम्बोधनान्त ( दूरसे बुलाने ) में स्वर हो तो वह प्लुत होजाता है और प्लुतको अगले स्वर से सन्धि नहीं होती। यथा—देवदत्त ३ एहि यज्ञदत्त ३ आगच्छ यहां अ ए मिलके ऐ और अ आ मिलकर आ नहीं हुआ। इति प्रकृतिभावः ॥

## व्यञ्जनसन्धिः ॥

२२ स और त वर्गको शकार चवर्ग के परे क्रमसे शकार चवर्ग बनजाता है। यथा—कस्चरति=कश्चरति। कस्शूरः=कश्शूरः। तत् चित्रम्=तच्चित्रम्। राजन्जय=राजञ्जय इत्यादि ॥

२३ यदि पदके अन्त में त अथवा द परे श हो तो त द के स्थान में च और श के स्थान में छ आदेश हो जाता है। यथा—जगत् शरणम्=जगच्छरणम्। तत्शास्त्रम्=तच्छास्त्रम्। तत्शरीरम्=तच्छरीरम् ॥

२४ श से परे तवर्गको चवर्ग नहीं होता है यथा—विश्नः=विश्नः। प्रश्नः=प्रश्नः ॥

२५ स और तवर्ग के परे ष और टवर्ग हो तो क्रमसे ष और टवर्ग हो जाताहै। यथा—तत्टीका=तट्टीका। कस्टीकते=कष्टीकते। कस्षष्ठः=कष्षष्ठः। उत्डीनम्=उड्डीनम्। पेष्ता=पेष्टा। शिष्तः=शिष्टः।

२६ यदि तवर्ग से ष परे हो तो टवर्ग न होगा। यथा—सन्षष्ठः यहां नियम २५ से न् को ण् नहीं बना ॥

२७ पदके अन्त में किसी वर्गका प्रथम द्वितीय तृतीय चतुर्थ वर्ण और य व ल से परे य म ङ ण न हों तो पूर्वोक्तवर्णोंमें से जो जिस वर्गका हो उसको उसीका पञ्चमवर्ण होजाता है। यथा—वाक्मयम्=वाङ्मयम्। चित्मयम्=चिन्मयम्। एतत् मुरारिः=एतन्मुरारिः। यहां क् और त् को उसीका पञ्चम ङ् और न् बनगया ॥

२८ तवर्ग से लकार परेहो तो त को ल होजाता है परन्तु नकार को लँ अनुनासिक बनजाता है यथा—तत्लीला=तल्लीला। महान्लाभः=महाल्ँलाभः।

२९ वर्ग के प्रथम तृतीय अक्षरों से किसी वर्गका पञ्चम अक्षर परे हो तो इनको भी अपने वर्गका पञ्चमवर्ण प्रायः बनजाता है । यथा–त्वक्मांसम्=त्वङ्मांसम् । दूसरारूप नियम ३० से त्वग्मांसम् । तत्मित्रम्=तन्मित्रम् ॥

३० च ट त क प को ज ड द ग ब आदेश होजाते हैं यदि स्वर वा ह य व र वा वर्गका तृतीय चतुर्थ वर्ण परेहो तो । यथा–वाक्ईश्वरः=वागीश्वरः । धिक् लोभिनम्=धिग्लोभिनम् । वाक् दानम्=वाग्दानम् । जगत् ईशः=जगदीशः । महत् धनुः=महद्धनुः । अच् अन्तः=अजन्तः । षट् अत्र=षडत्र । ककुप् ऐन्द्री=ककुबैन्द्री इत्यादि ॥

३१ किसी वर्गके दूसरे तीसरे चौथे अक्षरों को उन २ का प्रथम अक्षर भी होजाता है यदि वर्गके प्रथम द्वितीयवर्ण वा श ष स परेहों तो । यथा- उद् थानम्=उत्थानम् । त्वग् तत्र=त्वक्तत्र इत्यादि ॥

३२ यदि किसी वर्ग के प्रथम द्वितीय तृतीय चतुर्थवर्ण से परे ह हो तो ह को उसी का चतुर्थ अक्षर होजावेगा पीछे नियम ३० के अनुसार कार्य होगा । यथा–वाक् ह्रासः=वाग्घ्रासः । त्वच् हीनः=त्वज्झीनः । षट् हसन्ति=षड्ढसन्ति । तत् हविः=तद्धविः । ककुप् हासः=ककुब्भासः ॥

३३ ह्रस्व स्वर से परे छ होवे तो उसके पूर्व च का आगम होता है अर्थात् च अधिक होजाता है ॥ परन्तु दीर्घस्वर से परे च होता और नहीं भी होता । यथा–परिछदः=परिच्छदः । वृक्षछाया=वृक्षच्छाया । लक्ष्मीच्छाया । लक्ष्मीछाया ।

३४ अनुस्वार से परे किसी वर्गका कोई अक्षरहो तो अनुस्वार को उसी वर्गका पञ्चमवर्ण बनजाता है । यथा–अंक=अङ्क । पंच=पञ्च । कंठ=कण्ठ । अंत=अन्त । अंध=अन्ध । अंब=अम्ब । सम्वत्=संवत् । इत्यादि भाषाके ज्ञाता अनुस्वारको अनुस्वारही लिखते हैं और संस्कृतज्ञ अनुस्वार के बदले वर्गका पञ्चमवर्ण काममें लाते हैं परन्तु लेख दोनों रीति से प्रचलित है ॥

३५ ह्रस्व स्वरसे परे ङ् ण् न् हों और इनके परे स्वर हो तो इनको द्वित्व होजाता है । यथा–प्रत्यङ् आत्मा=प्रत्यङ्ङात्मा । सुगण् इह=सुगण्णिह । धावन् अश्वः=धावन्नश्वः । इति व्यञ्जनसन्धिः ॥

## अथ विसर्गसन्धिः ॥

३६ जब किसी वर्गसे त, थ, स, परे हों तो ( ः ) को स् आदेश होता है ।

यथा—उन्नतः तरुः=उन्नतस्तरुः । नद्याः तीरम्=नद्यास्तीरम् । रामःथं वदति=रामस्थंवदति । यज्ञदत्तःसनोति=यज्ञदत्तस्सनोति ॥

३७ यदि विसर्ग से ट ठ ष परे हों तो विसर्गको ष् आदेश हो जाता है । यथा—धनुःटङ्कारः=धनुष्टङ्कारः । भग्नः ठक्कुरः=भग्नष्ठक्कुरः । कःषष्ठः=कष्षष्ठः ॥

३८ यदि विसर्ग से परे च, छ, श हों तो ( ः ) को श आदेश होता है । यथा—पूर्णःचन्द्रः=पूर्णश्चन्द्रः । रवेःछविः=रवेश्छविः । नरःशङ्कते=नरश्शङ्कते ॥

३९ यदि पदके मध्य में न् वा म् हो तो उनको अनुस्वार होजाता है जब कि वर्गोंका प्रथम द्वितीय तृतीय चतुर्थ और श ष स ह परे हों तो । यथा यशान्सि=यशांसि । किम् करोषि=किंकरोषि ॥

४० यदि पदके अन्तमें म् होवे उससे परे व्यञ्जनहो तो म् को अनुस्वार होजाताहै । यथा—हरिम् वन्दे=हरिंवन्दे । चन्द्रम् पश्यति=चन्द्रंपश्यति॥

४१ यदि अकार के नीचे विसर्ग हो और विसर्ग के परे ह्रस्व अकार होवे तो पूर्व अकार सहित विसर्ग को ओ आदेश होजाता है उस ओ में पूर्व वर्ण को मिला देते हैं ओ से परे अकार का लोप करके ऽ ऐसा रूप लिख देते हैं यथा—वेदः अधीतः=वेदोऽधीतः । नरः अयम्=नरोऽयम् ॥

४२ यदि अः के परे वर्गका तृतीय चतुर्थ वा ह, य, व, र, ल, न, म, हों तो अः को ओ बनजाता है यथा—चौरः हरति=चौरोहरति । नरः याति=नरोयाति । पण्डितःभवति=पण्डितोभवति इत्यादि ॥

४३ यदि अ आ को छोड़ किसी स्वर से परे विसर्ग हो और उसके परे कोई स्वर वा ह, य, व, र, ल, न, म, वा किसी वर्ग का तृतीय चतुर्थ वर्ण हो तो विसर्ग को र् हल बनजाता है, यथा—कविः अयम्=कविरयम् । शत्रुः हतः=शत्रुर्हतः । हरेःवचनम्=हरेर्वचनम् इत्यादि ॥

४४ यदि सः और एषः के परे अकार को छोड़ कोई स्वर वा व्यञ्जन वर्ण हो तो सः और एषः की विसर्ग का लोप हो जाता है और लोप होने पर सन्धि नहीं होती है । यथा—सः आगतः=स आगतः । सः इच्छति=सइच्छति । सः करोति=सकरोति । सःहसति=सहसति । एषः आयाति=एष आयाति । एषःशेते=एषशेते इत्यादि ॥

४५ यदि श्लोक वा ऋचाका पाद ¼ चौथाई पूर्ण करना हो तो सन्धि हो जावेगी ॥

यथा-सः एषदाशरथीरामः=सैषदाशरथीरामः । सः एषराजा युधिष्ठिरः=सैषराजा युधिष्ठिरः। सः एषकर्णोमहात्यागी=सैषकर्णोमहात्यागी। सः एष भीमो महाबलः=सैषभीमो महाबलः । यहां विसर्ग का लोप होने पर भी सन्धि होगई ॥

४६ अ से परे विसर्ग का लोप हो जाता है जब कि अ को छोड़ कोई अन्य स्वर परे हो । यथा-देवः आगच्छति=देवआगच्छति । तथा आ से आगे विसर्ग का भी लोप होजाता है यदि कोई स्वर वा वर्गका तृतीय चतुर्थ पञ्चम वा ह य व र ल परे हों । यथा-मनुष्याः निवसन्ति=मनुष्या निवसन्ति । वाताःवान्ति=वातावान्ति इत्यादि ॥

४७ यदि अ इ उ के नीचे विसर्ग हो और विसर्ग के परे र हो तो विसर्ग को हल र् आदेश होकर लोप हो जाता है और पूर्व स्वर दीर्घ हो जाता है यथा-पुनःरमते=पुनर्रमते=पुनारमते । शुक्तिःरूप्यात्मनाभाति=शुक्तिर्रूप=शुक्तीरूप्यात्मनाभाति इत्यादि ॥

४८ यदि स्वर वा वर्गका तृतीय चतुर्थ पञ्चम वर्ण वा य र ल व ह भोः पद के परे होवें तो भोः के नीचे विसर्ग का लोप होजाता है लोप होने पर सन्धि नहीं होती है ॥

यथा-भोःगदाधर=भोगदाधर। भोःअम्बरीष=भो अम्बरीष इत्यादि॥

४९ कभी स्वर के परे भोः शब्द की विसर्ग को य् भी बन जाता है यथा-भोः ईशान=भोयीशान । भोः उमापते=भोयुमापते ।

## इति विसर्गसन्धिः ॥

## ( णत्वविधान )

५० ऋ ॠ र ष इनके परे न को ण आदेश होता है । यथा-नृ नाम्=नृणाम् । मातृनाम्=मातृणाम् । सर्वेन=सर्वेण । पूष्ने=पूष्णे । इत्यादि यदि स्वर वर्ण वा कवर्ग पवर्ग वा य, व, ह और अनुस्वार मध्य में व्यवधान अर्थात् रोकनेवाले हों तो भी न को ण बनजावेगा यथा-मूर्खेन=मूर्खेण । दर्पेन=दर्पेण । मृगेन=मृगेण । पूर्वोक्त वर्णों को छोड़ और वर्णों के व्यवधान होनेसे न को ण कभी न होगा। यथा-अर्चना। दृढेन । अर्थेन इत्यादि में न को ण नहीं हुआ ।

५१ पदके अन्त में न् हो तो ण कभी न होगा । यथा-हरीन् । गुरून् । इतरान् । इत्यादि ॥

## ( षत्वविधान )

५२ अ आ भिन्न स्वर और क, र, ल, के परे प्रत्यय का जो सकार आता है उसके स्थान में मूर्धन्य षकार होजाता है। यथा—मुनिसु=मुनिषु। साधुसु=साधुषु। भ्रातृसु=भ्रातृषु। सर्वेसाम्=सर्वेषाम् इत्यादि अनुस्वार विसर्ग मध्य में रहने से भी दन्त्य स के स्थान में मूर्धन्य ष हो जाता है यथा—धनूंसि=धनूंषि। हवींसि=हवींषि। धनुःसु=धनुःषु। आशीःसु=आशीःषु इत्यादि॥

५३ संहितैकपदे नित्या, नित्या धातूपसर्गयोः। नित्या समासे वाक्ये तु, साविवक्षामपेक्षते॥

## ( अर्थ )

सन्धि एक पद में और धातु उपसर्गसमास में सदैव होती है और जब पद मिलकर वाक्य बनता है तब वक्ता के अधीन है॥

## ( इति सन्धिव्याख्यानम् )

विभक्तिहीन शब्दों को नाम कहते हैं वही नाम विभक्ति युक्त होने से पद कहाता है॥

## पदों के मेल को समास कहते हैं।

## समास ६ प्रकार का है।

१ अव्ययीभाव २ तत्पुरुष ३ द्वन्द्व ४ बहुव्रीहि ५ कर्म्मधारय ६ द्विगु॥

१ अव्ययीभाव उसे कहते हैं जिसमें समीप, आदर, उल्लङ्घना अभाव अर्थ पाये जावें और कई एक पदों के मेल से समास होता है उन पदों में प्रथम पद अव्यय होता है। यथा—निर्दोष। यथाशक्ति। उपकूल। निर्विष। आसमुद्र। प्रतिगृह। सजल॥

२ तत्पुरुष उसे कहते हैं जिसके पूर्वपद में द्वितीयादि दे सप्तमी पर्यन्त कोई विभक्ति युक्तहो और परे के पद में प्रथमाविभक्तिहो। यथा—घर गया। लोभजित। धनलोभी। सर्पभय। राजपुत्र। पुरुषोत्तम इन शब्दों में द्वितीयादि दे सप्तमी तक की विभक्तियुक्त हैं॥

३ द्वन्द्वसमास उसे कहते हैं जिसमें परस्पर पद विशेष्य विशेषण न हों पर प्रथमाविभक्ति युक्त अनेक पद हों इस समास के मध्य में संस्कृत में च अक्षर और भाषा में च के स्थान में और आता है पर समास बनने

से उसका लोप होजाता है। यथा–राम लक्ष्मण। माता पिता इनके मध्य में और शब्द का लोप होगया ॥

४ बहुव्रीहि समास उसे कहते हैं जिसमें कई पदों से समास बनायाजावे पर पदोंका अर्थ ठीक २ न पाया जावे उनसे दूसरी वस्तु वा व्यक्ति का अर्थ समझा जावे बहुव्रीहि में संस्कृत में येन, यस्य-पद आते हैं भाषा में यद् का वाचक जिस शब्द का रूप अवश्य आता है यथा–दीर्घबाहू इस स्थल में बड़ी दो भुजा न समझी जावेंगी बल्कि बड़ी हैं दो भुजा जिस पुरुषकी वह पुरुष समझा जावेगा अर्थात् पुरुष दो भुजावाला। चन्द्रशेखर। त्रिशूलपाणि। चक्रपाणि। जलज। वंशीधर। निर्मलजला। ये समासान्त पद अपना अर्थ त्याग विशेष अर्थ बताते हैं इससे दूसरे के विशेषण होते हैं ॥

५ कर्म्मधारय समास उसे कहते हैं जो विशेष्य और विशेषण के योगसे बने मुख्य संज्ञाको विशेष्य और उसके गुण धर्म्म को बतावे वह विशेषण है यथा—उन्नततरु। नीलकमल। श्वेतवस्त्र। सुन्दरपुरुष। पूर्वपद विशेषण और परे का पद विशेष्य से मिलके कर्म्मधारय बना ॥

६ द्विगु समास उसे कहते हैं जिसमें पूर्वपद संख्यावाचक परे का पद समाहार अर्थात् अनेक वस्तुओं का बोधकहो यथा – त्रिभुवन। पञ्चपात्र। त्रिनेत्र। चतुर्युग। षट्ऋतु ॥

इति समासः ॥

---

ॐ सच्चिदानन्दमूर्तये नमः।

# श्रीधरभाषाकोष।

---

अ देवनागरी वर्णमाला का प्रथम अक्षर, जिस शब्द के आदि में आताहै, उसका अर्थ पलट जाता है, जैसे धर्म से अधर्म और शोक से अशोक और जब शब्द का प्रथम अक्षर स्वर होता है तो अ के स्थान में अन् होजाता है और न् शब्द के आदि स्वर में मिला देते हैं जैसे अन्+अंत=अनंत, अन्+एक=अनेक इत्यादि।

सं० अ ( अव्=बचाना ) पु० रक्षक, विष्णु, ब्रह्मा, शिव, पिता, गुरू, वायु, कृपा, समर्थ, अधिपति, मालिक।

प्रा० अऊत, ऊत ( सं० अपुत्र, अ=नहीं, पुत्र=बेटा ) पु० जिसके लड़काबाला न हो, निर्वंश, २ अनब्याहा, मूर्ख, जाहिल।

सं० अंश ( अंश्=बांटना ) भा० पु० भाग, बांट, बांटा, टुकड़ा, २ हिस्सा, दर्जा, अंश, भिन्न में उसे कहते हैं कि एक पूरी चीज़ के बराबर टुकड़े करके उसमें से जितने लेवें उसे शुमारकुनिन्दा कहतेहैं।

सं० अंशक ( अंश्+अक) क० पु० बांटनेवाला, हिस्सेदार।

सं० अंशांश ( अंश+अंश ) अंश का अंश, भागका भाग, हिस्सा दर हिस्सा।

सं० अंशी ( अंश+ई ) क० पु० बटाऊ, बांटनेवाला, बटवैया, साझी, हिस्सेदार।

सं० अंशु ( अंश्+उ ) पु० सूर्य की किरन, २ तेज, उजाला, प्रकाश।

सं० अंशुक ( अंशु + क ) पु० वस्त्र, रेशमी वस्त्र, टसर, रेशम।

सं० अंशुजाल (अंशु=किरण, जाल=समूह) पु० किरन समूह, शुआयें।

सं० अंशुधर ( अंशु=किरन, धर=धरनेवाला) क० पु० किरनधारी, सूर्य, चन्द्रमा, अग्नि, दीप, दिया, देवता, ब्रह्मा, प्रतापी।

सं०अंशुमान क०पु० सूर्य, चन्द्रमा, नाम सूर्यवंशी राजाका असमंजस का पुत्र सगर राजाका पोता।

सं०अंशुमालिन् } (अंशु=किरन, अंशुमाली } माला=पांति) क०पु० सूर्य, आफ़ताब।

प्रा०अंसनि (सं०अंश,अंस्=बांटना) पु० किरन, २ भाग, ३ कंधे।

प्रा० अंसल (सं० अंशल=बाँटनेवाला) गु० साझी, हिस्सेदार।

सं०अंहति (अंह=जाना+ति)भा० स्त्री० त्याग, दान, २ रोग।

सं०अंहस् (अंह+अस्) पु० पाप, स्वधर्म त्याग, गुनाह, दुःख।

सं०अंह्रि ना०पु० चरण, पांव, हाऊबेर।

सं०अकच्छ (अ=नहीं, कच्=बांधना) गु० नंगा, मेहरा, लंपट, हरैला।

प्रा० अकड़ (अकड़ना) भा० स्त्री० ऐंठ, टेढ़ापन, बांकापन, शेखी।

प्रा० अकड़बाज़ बोल० अकड़ैत, छैला, बांका, छैलचिकनियां।

प्रा० अकड़मकड़ बोल० ऐंठ कर चलना, घमंड, अभिमान, शेखी।

प्रा० अकड़ना (सं०आकुंचन, आ=उलटा,कुञ्च=सिमटना) क्रि०अ० ऐंठना, टेढ़ाहोना, २ दुखना, दर्द करना, ३ कड़ा होना।

प्रा०अकड़ैत (अकड़ना) गु०बांका, छैला, घमंडी, अभिमानी, शेख़ीबाज़।

सं० अकण्टक (अ=नहीं+कण्टक=कांटा) गु० शत्रुहीन, निरुपाधि, चैनसे, बेखतर, बेखरखशा।

प्रा०अकथ (सं०अकथ्य, अ=नहीं, कथ्=कहना) गु० जो कहनेमें न आवे, जिसका वर्णन न होसके।

सं० अकथनीय (अ+कथ्+अनीय) र्म०जो कहने योग्य न हो, बयानसे बाहर।

प्रा० अकनि (सं० आकर्ण्य, आ=चारोंओरसे, कर्ण=पैठना) धा० सा० अव्य० सुनकर।

सं० अकम्पन (अ=नहीं, कम्प्=कांपना) गु० दृढ़, कठोर, मज़बूत, पु० राक्षसविशेष।

प्रा० अकरन (सं०अ+करण,कृ=करना) अयोग्य, बिना हथियार, बेसबब।

प्रा० अकरा (सं० अनर्घ, अन्=नहीं,अर्घ=मोल होना)गु० महँगा, बहुत मोलका, बढ़िया, बहुमूल्य, क़ीमती।

सं० अकर्म (अ=नहीं वा बुरा,कर्म=काम)पु०बुराकाम, पाप, अधर्म, अपराध, बुराई, कुकर्म, कारबद।

सं० अकर्मक (अ=नहीं, कर्म=कर्मकारक) गु० ऐसी क्रिया जिसमें कर्म न हो जैसे आना, रहना आदि, फेल लाज़िमी।

सं० अकल (अ + कला) गु० अङ्गहीन, परमात्मा।

प्रा० अँकवार } स्त्री० गोद, गोदी,
अँकवार } बगल, कांख, २ छाती।

प्रा० अँकवारभरना बोल० गले लगाना, गोदमें लेना, मिलना।

अ० अकस (अक्स=उलटा) परछाईं, वैर, विरोध, अदावत।

प्रा० अकसर गु० अकेला, २ तनहा, बहुधा।

सं० अकस्मात् (अ=नहीं, कस्मात्=किससे वा किसकारण) क्रि० वि० अचानक, अनचिते, अकारण, एकाएक, संयोग से, दैवात्, इत्तिफ़ाक़न्।

प्रा० अकाज (सं० अकार्य्य, अ=नहीं, कार्य्य=काम) कर्म० पु० बिगाड़, हानि, घटी, घाटा, अनरथ, नुक़सान।

सं० अकाण्ड (अ + काण्ड) गु० कुसमय, बेवक़, अचानक, बेफस्ल।

सं० अकापट्य भा० पु० निश्छलता, ईमानदारी, बेमक्र।

प्रा० अकाम (सं० अकर्म्म वा अकार्य्य) वृथा, निष्फल, बेफ़ायदे, २ इच्छारहित, ३ कामहीन, ४ बे मुहब्बत, बे उल्फ़त।

सं० अकाल (अ=नहीं वा बुरा, काल=समय) पु० महँगी, काल, कुसमय, दुकाल, दुर्भिक्ष, क़हत, २ गु० बिनसमयका, बेऋतु, बेफस्ल।

सं० अकिञ्चन गु० निर्धन, तिहीदस्त, मुफ़लिस।

प्रा० अकीरति (अ + कीर्ति, कृत्=गाना) भा० स्त्री० अयश, बदनामी।

प्रा० अकुण्ठा (सं० अ + कुण्ठ=गुठिला) गु० नाशहीन, तीक्ष्ण, तेज़, पैना।

सं० अकुल गु० कुलटुट, नीच, २ अशिव शिव, बे हसब नसब।

प्रा० अकुलाना (सं० आकुल) क्रि० अ०, घबराना, दुखीहोना, व्याकुलहोना, थकना, मुज़तरिब होना, परेशान होना।

सं० अकुलीन (अ=नहीं, कुलीन=अच्छेघरानेका) गु० नीच, कुजात, कुलहीन, कमीना।

प्रा० अकेला (सं० एक) गु० अकेला, केवल, निराला, तनहा।

सं० अक्रूर (अ=नहीं, क्रूर=कठोर) गु० कोमलस्वभाव, नम्र, नर्मदिल, पु० श्रीकृष्णका चचा और मित्र।

सं० अक्ष (अक्ष्=फैलना) पु० पहिया, २ धुरी वा कील, ३ पांसा, ४ जुआ, ५ गाड़ी, रथ, ६ आंख, ७ रुद्राक्ष, ८ बहेड़ा, ९ सर्प, १० गरुड़, ११ रावणका पुत्र, १२ आत्मा।

सं० अक्षत (अ=नहीं, क्षत=टूटाहुआ क्षण=नाशकरना, तोड़ना) गु० पु०

बिनटूटा चावल जो पूजाके काममें आता है, बिनाटूटाहुआ ।

**सं० अक्षय** (अ=नहीं, क्षय=नाश, क्षि=नाशहोना) गु० अमर, चिरंजीव, स्थिर, लाज़वाल ।

**सं० अक्षर** (अ=नहीं, क्षर=नाश होना ) पु० अकारादिवर्ण, आखर, हर्फ़, २ ब्रह्म, गु० जिसका नाश न हो, अविनाशी ।

**सं० अक्षांश**(अक्ष=पृथ्वी की कील, अंश=भाग ) पु०पृथ्वीके उत्तर वा दक्षिण केन्द्रतक नब्बे नब्बे अंशपर रेखा, अर्ज़ुलबलद, लैटीच्यूड ।

**सं० अक्षि** ( अक्ष्=फैलना ) स्त्री० आंख, चश्म ।

**सं० अक्षोभ** ( अ + क्षुभ्=डरना ) गु०निर्भय, बेख़ौफ़ ।

**सं० अक्षौहिणी** ( अक्ष=रथ, ऊहिणी=भीड़,ऊह=तर्ककरना)स्त्री० सेना जिसमें १०९३५० पैदल, ६५६१० घोड़े, २१८७० रथ, २१८७० हाथी हों ।

**प्रा० अखड़** गु० गँवार, अनसीखा, अनघड़,जंगली ।

**सं० अखण्ड** ( अ=नहीं, खण्ड=टुकड़ा) गु०पूरा,सारा,सब, सम्पूर्ण, तमाम ।

**सं० अखण्डित** (अ=नहीं, खण्डित =टूटाहुआ ) गु० पूरा, बिनटूटा, सारा, तमाम ।

**प्रा० अखाड़ा, अखारा** पु० मल्लों के कुश्ती करनेकीजगह,सभा।

**सं० अखिल** ( अ=नहीं, खिल=नाश, खिल=कण, कण=लेना ) गु० पूरा,सारा,सब,सम्पूर्ण,कुल।

**प्रा० अखैबृक्ष, अक्षैबृक्ष** ( सं० अक्षयवृक्ष, अक्षय=अमर, वृक्ष =पेड़ )पु०ऐसा पेड़ जिसका कभी नाश न हो, दरख़्त लाज़वाल ।

**सं० अग** (अ=नहीं,गम्=चलना वा जाना ) पु०पहाड़, २ वृक्ष ।

**सं० अगणित** (अ=नहीं,गण=गिनना) गु० अनगिनत, अपार, असंख्यात, बेशुमार ।

**सं० अगद्** (अ+गद=बोलना) गु० गूंगा,२नीरोग,पु०औषधि वा दवा।

**प्रा० अगम** (सं० अगम्य, अ=नहीं, गम्य=जानेयोग्य, गम्=जाना )गु० नहीं जाने योग्य, विकट, औघट, अपहुँच, दुर्गम, २ गहरा, अथाह ।

**प्रा० अगर** ( सं० अगुरु, अ=नहीं, गुरु=भारी) पु०एकप्रकारकी सुगंधित लकड़ी ।

**प्रा० अगरवाला** ( अगरोहा एक जगहका नाम जो दिल्लीके पश्चिम की ओर है ) पु० बनियोंकी एक जाति जो अगरोहा से निकले हैं ।

**प्रा० अगला** ( अग्रय, अग्र=आगे ) गु० आगेका, पहलेका, पहला, २ मुखिया, प्रधान ।

**प्रा० अगलौन** गु० गिनती में पहला, अव्वल।

**प्रा०अगवा** } ( सं० अग्रम वा
**अगुवा** } अग्रगामी, अग्र= आगे, गम्=जाना)गु०आगे चलने वाला, २ मार्ग बतलानेवाला पु० दूत, अगवानी।

**सं० अगस्ति** ( अग=पहाड़ अस्= फेंकना ) पु० एक ऋषि का नाम जो मित्रावरुणका पुत्र था जिस ने विन्ध्याचलपहाड़को गिरादिया था कहते हैं कि यह ऋषि घड़े से जन्मा था और जब समुद्रपर कोप किया था तो सारे समुद्र को पी गया, एक वृक्ष का नाम, ३ एक तारे का नाम है।

**सं०अगस्त्य** ( अग=पहाड़, विंध्याचल, स्त्यै=शब्दकराना ) पु० अगस्ति ऋषि।

**प्रा०अगहन** (सं०अग्रहायण, अग्र= पहले, हायन=बरस, हा=छोड़ना अर्थात् पुरानी रीति से बरस का पहला महीना) पु० मंगसर, मृगशिर, बरसका आठवां महीना।

**प्रा०अगहुड़** गु० अगला, अव्वल।

**प्रा०अगाऊ** ( सं०अग्र=आगे ) क्रि० वि०अगाड़ी,आगे, पहले, सामने।

**प्रा० अगाऊजाना** बोल० सामने जाना,किसी के मिलनेको जाना।

**प्रा० अगाड़ी** ( सं० अग्र=आगे ) क्रि० वि० आगे, सामने और बढ़के, स्त्री०रस्सी जिससे घोड़े के अगले पैर बांधते हैं, २ अगला हिस्सा, अगवाड़ा, आगा।

**प्रा०अगाड़ी पिछाड़ीलगाना** बोल० रोकना,बन्दकरना (घोड़ेको),घोड़े के अगले पिछले पैर बांधना।

**प्रा० अगाड़ीमारना** बोल० मोहरा मारना, बैरी की अगली सेना को हराना।

**सं०अगाध** ( अ=नहीं, गाध=थाह, जगह, गाध=ठहराना) गु० अथाह, बहुतही गहरा, बेपाँयाँ।

**प्रा० अगिया** पु० एक पक्षी वा कीड़ा का नाम।

**सं० अगुण** (अ=नहीं, गुण=हुनर, विद्या, वा रज, तम, सत ये तीन गुण) गु०निर्गुणी, बेहुनर, २ निर्गुण, ब्रह्म।

**सं०अगेन्द्र** ( अग=पहाड़+इन्द्र= राजा, पु० सुमेरु, २ हिमालय।

**सं०अगोचर** ( अ=नहीं, गोचर= इन्द्रियों केसामने, गो=इन्द्री, चर= चलना ) जो देखने में नहीं आवे, अदृश्य, अलख, गायब।

**प्रा०अगौनी** ( सं० अग्रगमन, अग्र= आगे, गमन=जाना) स्त्री० मिलाप के लिये आगेजाना,पेशवाईकरना।

**प्रा० अगौनीकरना** बोल० दुलहा के मिलने के लिये सामने जाना,

बरात के सामने जाना, मिलनी करना ।

सं० अग्नि ( अगि=जाना जो ऊपर जाती है) स्त्री०आग,आगी, अनल, २ दक्षिण पूर्वकोनका दिक्पाल ।

सं०अग्निकोण ( अग्नि=आग,कोन =खूंट वा गोशा) स्त्री०पूर्व दक्षिण के बीच का कोन जिसका स्वामी आग है ।

सं० अग्निक्रीड़ा (अग्नि+क्रीड़ा= खेलना ) भा०स्त्री०आतशबाज़ी ।

सं०अग्निचूर्ण ( अग्नि+चूर्ण=पीसना ) र्म० पु० बारूद ।

सं० अग्निबाण ( अग्नि+बाण= तीर ) पु० आगका तीर ।

सं०अग्निसंस्कार(अग्नि+संस्कार =पवित्रता) पु० मुर्दे को आगदेना, जलाना, दाग देना ।

सं० अग्निहोत्री ( अग्नि+होत्री= होम करनेवाला ) क० पु० अग्निपूजक, होम करनेवाला,सदा आग रखनेवाला, आतशपरस्त ।

सं० अग्र ( अगि=जाना ) गु०आगे, पहले, मुख्य, प्रधान, मुखिया, पहला ।

सं०अग्रगण्य ( अग्र=आगे, गण्य =गिनाजाय,गण=गिनना ) र्म० सबसे पहला और बहुत अच्छा गिनाजाय,प्रधान, मुखिया,मुख्य।

सं०अग्रगामी (अग्र=आगे, गामी= चलनेवाला,गम्=जाना ) क०पु० सबसे आगे चलनेवाला, अगुआ, सरदार, प्रधान, नायक, मुखिया, पेशवा ।

सं० अग्रज (अग्र=आगे, जन्=पैदा होना ) पु० बड़ाभाई ।

सं०अग्रदूत (अग्र=आगे,दु=चलना दूत=चलनेवाला )क०पु० नक़ीब, जो आगे सवारीके तारीफ़ करता चलता है ।

सं०अग्रसर (अग्र=आगे, सृ=जाना) गु० आगे चलनेवाला, अग्रगामी पु०सरदार ।

सं०अग्रिम गु० अगौढ़ी, पेशगी ।

सं०अघ ( अघ=पापकरना ) पु० पाप, अपराध, अधर्म, गुनाह, २ दोष, चूक, दुःख ।

सं०अघखानि (अघ=पाप, खानि= उत्पत्तिस्थान, खन्=खोदना ) गु० पाप की खानि, पापी, गुनहगार ।

सं० अघटित ( अ+घटित, घट= होना वा चेष्टा करना ) गु० अयोग्य, अनहोनी, नाशुदनी, ग़ैरमुमकिन ।

सं० अघमर्षण ( अघ=पाप, मर्षण मृष=लुटाना ) भा० पु० पापनाशक मंत्र जो सन्ध्योपासन में पढ़ा जाता है ।

प्रा० अघाई ( अघाना ) भा० स्त्री०

पेटभराव, तृप्ति, आसूदगी ।

प्रा० अघाना क्रि० अ० पेट भर जाना, छकना, अफरना, भरपूर होना, तृप्त होना, आसूदा होना ।

सं० अघासुर (अघ=पाप, असुर=राक्षस) पु० एक राक्षसका नाम जिसको कंसने श्रीकृष्ण के मारने के लिये भेजाथा ।

सं०अघोर (अ=नहीं, घोर=डरावना अर्थात् शांत वा जिससे अधिक कोई डरावना नहीं) पु० शिव, गु० डरावना, भयानक ।

प्रा०अघोरी (सं० अघोर) गु० अघोरपंथी, जो सब चीज़ बल्कि मैला और मुर्दा भी खाते हैं ।

सं०अंक (अङ्क=चिह्न करना, गिनना) पु० आंक, चिह्न, संख्या, संकेत, नम्बर, २ गोद ।

प्रा०अंकना (सं० अङ्क=चिह्नकरना क्रि० स० छापना, मोहर देना, लिखना, २ मोलकरना, जांचना ।

सं० अंकविद्या (अङ्क=संख्या, विद्या) स्त्री० गणितविद्या, हिसाब ।

प्रा० अंकाना (सं० अङ्क=चिह्न करना) क्रि०स० मोल ठहराना, जचाना, परखाना ।

सं० अंकित (अङ्क=चिह्न करना) कर्म० चिह्न कियाहुआ, आंका हुआ, मोल ठहराया हुआ, जांचा हुआ, लिखाहुआ ।

सं० अंकुर (अङ्क=चिह्न करना वा जाना) पु० अंखुआ, आंकुर, कोपल, गाभी, फुनगी ।

सं०अंकुश (अंक=चिह्नकरना) पु० लोहे का कांटा जिससे हाथी को चलाते हैं, आँकुश, आंकड़ी ।

प्रा० अँकोर पु० घूस, रिशवत ।

प्रा० अँखिया (अक्षि) स्त्री० ब० व० आंखें ।

सं० अङ्ग (अङ्ग=चिह्न करना) पु० शरीर, देह, शरीर का एक भाग, अवयव, अज़ो, २ देशविशेष वा भागलपुर ।

सं०अंगजनित (अंग=शरीर+जनित=उत्पन्न, जन्=पैदाहोना) क०पु० देहसे पैदा ।

प्रा० अङ्गड़ाई (सं०अङ्ग) भा० स्त्री० देह मरोड़ना, जम्हाई ।

सं० अङ्गण } (अगि=जाना) पु०
अङ्गन } आँगन, अँगनाई, चौक चौगान, आँगन, सहन ।

सं०अङ्गद (अङ्ग=शरीर, दै=शुद्धकरना, वा, दा=देना) पु० बहूँटा, भुजबन्द, बाजूबन्द, २ बालि वानरका बेटा ।

सं०अङ्गना (अंग=शरीर, अर्थात् सुन्दर शरीरवाली) स्त्री०सुन्दरस्त्री, सुन्दरी, कामिनी, स्त्री, लुगाई ।

प्रा०अङ्गना, पु० } (सं० अंगन)
अङ्गनाई, स्त्री० } आँगन, चौक ।

गाने वाला, गवैया, गायक, कथक।

सं० गाथा ( गै=गाना ) स्त्री० गीत, गाना, कथा, २ श्लोक, पद्य, छन्द।

प्रा० गाद स्त्री० तलछट, मैल, झाग।

प्रा० गाथना } ( सं० ग्रन्थन, ग्रन्थ्= गाँथना } जोड़ना ) क्रि० स० गूँथना, बनाना।

सं० गाधि (गाधृ=ठहरना वा चाहना) पु० विश्वामित्र ऋषि का बाप।

सं० गाधितनय ( गाधि+तनय= बेटा ) पु० विश्वामित्र ऋषि।

प्रा० गाधिसुवन ( सं० गाधिसूनु, गाधि+सूनु=बेटा, सू=पैदा होना) पु० विश्वामित्र ऋषि।

सं० गान ( गै=गाना ) भा० पु० गीत, नगमा, गाना।

प्रा० गाना ( सं० गान ) क्रि० स० अलापना, राग उच्चारना, २ कहना।

सं० गान्धर्व ( गन्धर्व ) गु० गन्धर्व का, पु० गाना, गीत, २ एक तरह का ब्याह जो केवल दुलहा और दुलहिन की मर्जी से होजाता है।

सं० गान्धार ( गन्ध=सुगन्ध, ऋ= जाना ) पु० एक रागका नाम, २ कंधार-देश।

सं० गान्धारी स्त्री० गान्धार राजा की बेटी, धृतराष्ट्र की स्त्री।

प्रा० गाभ ( गर्भ ) पु० गर्भ, पेट।

प्रा० गाभा ( गर्भ ) पु० केले के पेड़ का नया पत्ता।

प्रा० गाभिन ( सं० गर्भिणी ) स्त्री० गर्भवती ( जैसे गाय भैंस आदि )।

सं० गामी } ( गम्=जाना ) क० गामुक } पु० जानेवाला, चलनेवाला, गामिनी=चलनेवाली।

प्रा० गाय ( सं० गौ ) पु० गैया, गाय, धेनु।

प्रा० गायगोठ } ( सं० गो+गोष्ठ गाइगोठ } गो=गाय, स्था= ठहरना ) स्त्री० गोशाला।

सं० गायक ( गै=गाना ) पु० गानेवाला, गवैया।

सं० गायत्री (गायन=गानेवाले को, त्रै=बचाना ) स्त्री० एक प्रकार का मन्त्र, वेदमाता, सूर्य की वन्दना, २ एक छन्द का नाम जिसके हरएक पाद में छः अक्षर होते हैं।

सं० गायन ( गै=गाना ) पु० गानेवाला, गवैया।

अ० गारत बरबाद, नष्ट, तबाह।

प्रा० गार } ( सं० गालि, गल्=गि- गारी } रना ) स्त्री० बुरी बात, बुरावचन, गाली।

प्रा० गारि पु० तावा, तवा।

प्रा० गारुड़ी ( सं० गारुडिक, गरुड ) पु० विष उतारनेवाला, विष झाड़ने वाला।

प्रा० गाल ( सं० गल, गल्=खाना ) पु० कपोल, आँखों के नीचे का

भाग, २ चोचला।

प्रा० गालकरना / गालबजाना } बोल० चोचला करना, बकवाद करना।

सं० गालव पु० एक ऋषि का नाम।

प्रा० गाली ( सं०गालि, गल्=गिरना ) स्त्री० गार, गारी, बुरी बात, बुरा वचन।

प्रा० गालीगलौज बोल० आपस में गाली देना, झगड़ा, लड़ाई, तकरार।

प्रा० गालीदेना बोल० गाली बकना,बुराभला कहना, झिड़कना, बुरा कहना, थुथकारना।

प्रा० गावदी गु० भोला, मूर्ख, बेवकूफ, अज्ञानी।

प्रा० गावाघी ( सं० गोघृत ) पु० गाय का घी।

प्रा० गाह (सं०ग्राह) पु०मगर,ग्राह।

प्रा० गाहक (सं०ग्राहक,ग्रह=लेना) पु० मोल लेनेवाला, सौदा खरीदनेवाला, खरीददार, लेनेवाला।

प्रा० गाहना ( सं० गाह=मथना ) क्रि०स० ढूँढ़ना, खोजना, तलाश करना,२कुचलना,मलना,दबाना।

प्रा० गाहा ( सं०गाथा ) स्त्री० कथा, २ समूह।

प्रा० गिड़गिड़ाना क्रि० अ०घिघि[illegible], बिनती करना, चिरौरी

प्रा० गिणती / गिन्ती } (सं० गणित, गण्=गिनना) स्त्री० संख्या, गिनना, हिसाब।

प्रा० गिणना / गिनना } ( सं० गणन ) क्रि० स० गिन्ती करना, हिसाब करना, शुमार करना।

प्रा० गिद्ध ( सं० गृध्र ) पु० गीध, एक पखेरू का नाम, शकुनी।

प्रा० गिरगिट पु० एक कीड़ा, छिपकली, टिकटिकी।

प्रा० गिरना क्रि० अ० पड़ना, गिरपड़ना।

प्रा० गिरनेपड़ने बोल० बहुत कठिनता से।

सं० गिरा ( गॄ=निगलना वा निकालना ) स्त्री० वाणी, वचन, २ सरस्वती, शारदा, ३ कविताई।

सं० गिरि ( गॄ=निगलना वा निकालना ) पु० पहाड़, पर्वत, २ संन्यासी, गु० पूज्य, पूजनीय, प्रतिष्ठित, मान्य।

सं० गिरिजा ( गिरि=पहाड़, जन्=पैदा होना ) स्त्री० पार्वती, गौरी, उमा, हिमालय की बेटी।

सं० गिरिधर / गिरिधारी } ( गिरि=पहाड़, धर वा धारी=उठानेवाला, धृ=रखना ) पु० श्रीकृष्ण, गु० पहाड़ को उठानेवाला।

प्रा० गिरिन्दा ( सं० गिरीन्द्र ) पु० बड़ा पहाड़, सुमेरु पहाड़, हिमा-

लय पहाड़ ।

सं० गिरिराज ( गिरि=पहाड़, राज =राजा ) पु० पहाड़ों का राजा, गोवर्द्धन, हिमालय, सुमेरु, २ श्रीकृष्ण का नाम ।

सं० गिरिवर ( गिरि=पहाड़, वर=बड़ा ) पु० बड़ा पहाड़ ।

सं० गिरिसुता ( गिरि=पहाड़, सुता=बेटी ) स्त्री० पार्वती, गौरी, गिरिजा, उमा ।

सं० गिरीन्द्र ( गिरि=पहाड़, इन्द्र=राजा ) पु० हिमालय, सुमेरु, गिरीश ।

सं० गिरीश ( गिरि=पहाड़, ईश=स्वामी ) पु० महादेव, शिव, २ हिमालय ।

प्रा० गिलई भा० स्त्री० निगलजाइ ।

सं० गिलन (गृ=निगलना वा खाना) भा० पु० भक्षण, खाना ।

अं० गिलन छः बोतलका पैमाना ।

सं० गिलित ( गिल्+इत ) म्पं० स्त्री० खादित, भक्षित, खाई हुई ।

सं० गीतिका एक छन्द का नाम ।

प्रा० गिलहरी स्त्री० एक जानवर का नाम, रूखी, चीखुर ।

प्रा० गिलौरी स्त्री० पान की बीड़ी ।

सं० गीत (गै=गाना) पु० गान, भजन ।

सं० गीता ( गै=गाना ) स्त्री० एक पुस्तक का नाम जिसमें श्रीकृष्ण और अर्जुन का संवाद है और उस को भगवद्गीता कहते हैं इसके सिवाय रामगीता, पाण्डवगीता आदि और भी गीता हैं पर इन सबमें भगवद्गीता बहुत प्रसिद्ध है ।

प्रा० गीदड़ पु० शियाल, शृगाल ।

प्रा० गीध (सं० गृध्र) पु० गिद्ध, गृध्र ।

प्रा० गीला गु० आंदा, भीगा, सीला ।

सं० गु म्पं० विष्ठा, गलीज ।

प्रा० गुंजान गु० गहरा, सघन, घना, पासपास ।

प्रा० गुजरात ( सं० गुर्जर ) स्त्री० एक देशका नाम, हिंदुस्तान का एक सूबा ।

प्रा० गुजराती गु० गुजरात का ।

सं० गुञ्जन भा० गूँजना ।

सं० गुञ्ज ( गुजि=गुजरना ) गा० पुष्पस्तवक, गुलदस्ता, फूलों का गुच्छा ।

प्रा० गुञ्ज ⎫ (गुजि=शब्द करना) पु०
सं० गुञ्जा ⎭ घुंघची लाल, एक बेली का नाम ।

सं० गुटिका (गु=शब्द करना) स्त्री० दवाई की गोली, २ चाहे जैसी गोली ।

सं० गुड़ ( गुड्=चूर्ण करना ) पु० मीठा, ऊखके रस से बनी हुई मीठी चीज ।

सं० गुडाकेश ( गुडाका + ईश ) क० पु० गुडाका=निद्रा, ई[illegible] जीतने वाला, नि[illegible] नी[illegible] [illegible]ला,

बेदार, महाराज अर्जुन का नाम।
प्रा० गुडंबा } (सं० गुडाम्र) पु० गुडुंबा } केरी पाक, गुड़ के रस में पकाया हुआ कच्चा आम।
प्रा० गुड़गुड़ी स्त्री० छोटा हुक्का।
प्रा० गुड़िया स्त्री० लड़कियों का खिलौना।
प्रा० गुड्डी स्त्री० पतंग, तिलंगी, कनकौवा।
सं० गुण (गुण्=बुलाना वा गुनना) पु० स्वभाव, विशेषण, २ हुनर, चतुराई, प्रवीणता, विद्या, ३ रस्सी, डोरी, ४ सत्त्व रज तम ये तीन गुण, ५ कृपा, मेहरबानी, भला, भलाई, ६ गुना हुआ, बार।
प्रा० गुणकरना बोल० भला करना, भलाई करना।
प्रा० गुणका पलटा देना बोल० भलाई का बदला देना, भलाई के पलटे भलाई करना।
प्रा० गुणमानना बोल० भला मानना, अहसान मानना।
सं० गुणक (गुण्=गुनाकरना) क० पु० वह अंक जिससे गुणा किया जाता है, मज़रूबफ़ीह।
प्रा० गुणगाहक (सं० गुणग्राहक) क० पु० गुण जाननेवाला, गुणग्राही, क़दरदान।
सं० गुणग्राही } (गुण=विद्या, हुनर, ग्राही=लेने गुणग्राहक } वाला, ग्रह्=लेना) क० पु० गुण को जाननेवाला, गुणग्राहक।
सं० गुणज्ञ (गुण, ज्ञा=जानना) क० पु० गुण को जाननेवाला।
सं० गुणन } (गुण्=गुणना) भा० गुणना } पु० गुना करना, समझना, अभ्यास करना।
सं० गुणवान् } (गुण=हुनर, वत्=वाला) गु० गुणी, गुणवन्त } चतुर, प्रवीण, पण्डित।
सं० गुणित (गुण्=गुणना) कर्म० गुणा हुआ।
सं० गुणी (गुण) गु० गुणवान, विद्यावान, निपुण, प्रवीण, हुनरमन्द।
सं० गुण्य (गुण्=गुणना) कर्म० पु० जो अंक गुणाजाय, मज़रूब।
प्रा० गुन (सं० गुण) पु० (गुण शब्द को देखो)।
प्रा० गुनगुना गु० थोड़ा गर्म।
सं० गुप्त } (गुप्=छिपाना वा बचाना) गोपित } कर्म० छिपाहुआ, ढकाहुआ, लुका हुआ, २ बचा हुआ, रक्षित।
सं० गुप्ति भा० स्त्री० रक्षण, पोशीदगी।
प्रा० गुप्ती (सं० गुप्त) स्त्री० छिपी हुई तलवार, लाठी के भीतर छोटी तलवार।
सं० गोप्ता (गुप्+ता) क० पु० रक्षक, मुहाफ़िज़।
सं० गोप्य कर्म० गुप्त, छिपानेयोग्य।
प्रा० गुफा (सं० गुहा) स्त्री० खोह,

कंदरा, गुहा, पहाड़के बीचकी जगह।

**सं० गुरु** ( गृ=निकालना, अज्ञान को)वा (गृ=उपदेश करना,धर्मका) पु० मंत्र देनेवाला, मंत्र उपदेशक, धर्म सिखानेवाला, आचार्य, उपदेशक, २ बाप, अथवा अपना और कोई बड़ा पुरुष, ३ शिक्षक, पढ़ानेवाला, ४ बृहस्पति, देवताओं का गुरु, ५ द्विमात्रिक अक्षर, दीर्घस्वर, अनुस्वार और विसर्गवाला स्वर, संयोगी, अक्षरों के पहले का स्वर, गु० भारी, बड़ा, पूज्य, पूजनीय।

**सं० गुम्फ** (गुम्फ्=गुहना, पिरोना) भा० पु० गूँथना, ग्रंथन, बाहुभूषण।

**सं० गुम्फित** कर्म० ग्रंथित, गुहीहुई।

**सं० गुरुतर** गु० अतिगरुआ।

**सं० गुरुतम** गु० अत्यन्त गरुआ, बहुतही भारी।

**प्रा० गुरुमुखहोना** बोल० गुरु से मंत्र लेना, किसीका चेला होना।

**सं० गुरुजन** (गुरु=बड़े,जन=मनुष्य) पु० बड़े लोग, बुज़ुर्ग लोग।

**सं० गुरुत्व** (गुरु) भा० पु० बोझ, भार, २ बड़ाई, गंभीरता, हिल्म, बुर्दवारी।

**सं० गुरुवार** (गुरु=बृहस्पति, वार=दिन) पु० बृहस्पतिवार, जुमेरात।

**सं० गुर्विणी** } ( गुरु=भारी, अर्थात्
**गुर्वी** } जिसके गर्भ हो ) स्त्री० गर्भवती, गर्भिणी, हामिला।

**प्रा० गुलाई** ( सं० गोलता ) भा० स्त्री० गोलाई, गोलापन, मुहीत।

**प्रा० गुलाबजामन** पु० एक तरह की मिठाई, एक तरह का फल।

**प्रा० गुलेल** } स्त्री० एक तरह का
**गुलैल** } धनुष।

**सं० गुल्फ** पु० पैरकी गाँठ, टखना।

**सं० गुल्म** (गुड्=रक्षा करना, लपेटना) पु० बायुगोला, प्लीहा, २ झाड़, लता, ३-६ गज ८ रथ ८ अश्व ४५ पदाति सेना की संख्या, ४ विष्णु, ५ आवरण।

**सं० गुह** (गुह्=ढकना) पु० निषाद, शृंगवेरपुरका राजा और श्रीरामचन्द्र का मित्र, २ कार्तिकेय।

**प्रा० गुहना** ( सं० गुम्फन, गुम्फ्=गूँथना) क्रि० स० गूँथना, पिरोना।

**सं० गुहा** (गुह्=ढकना) स्त्री० गुफा, खोह, कंदरा।

**प्रा० गुहार** स्त्री० पुकार, शोर, हाहू, २ सहाय।

**सं० गुह्य** ( गुह्=ढकना, छिपाना ) कर्म० छिपाने योग्य, गुप्त, पु० शरीर के ढके हुए अंग।

**सं० गुह्यक** ( गुह्=छिपाना ) पु० कुबेर के दूत, एक प्रकार के देवता।

**प्रा० गुसाईं** } ( सं० गोस्वामी )
**गोसाईं** } पु० मालिक, स्वामी, २ संन्यासी।

**प्रा० गूँगा** गु० मुँहबंधा, अनबोलता,

मूक, मौन ।

प्रा० गूँजना ( सं० गुञ्जन, गुञ्जि=शब्द करना ) क्रि० अ० भिनभिनाना, २ पीछी आवाज़ आना, प्रतिध्वनि होना, गूँज रहना, ३ गर्जना, घुर्राना ।

प्रा० गूँझा पु० एक तरहकी मिठाई ।

प्रा० गूँथना ( सं० गुम्फन, गुम्फ्=गूँथना ) क्रि० स० पिरोना, लड़ियाना, गुहना ।

प्रा० गूजर ( सं० गुर्जर=गुजरात ) पु० एक जाति जिसका धंधा दूध बेंचने का है और जो गुजरात से फैली है, ग्वाला, गोप, अहीर, स्त्री० गूजरी=अहीरी, गोपी, गूजर की स्त्री ।

प्रा० गूजरी स्त्री० लुगाइयों के हाथ में पहनने का एक गहना ।

सं० गूढ़ ( गुह्=छिपाना ) गु० सूक्ष्म, कठिन, २ छिपा, गुप्त ।

प्रा० गूदा ( सं० गोर्द ) पु० सार, भेजा ।

प्रा० गूलर पु० अंजीर, डूमर, एक फल का नाम ।

सं० गृध्नु क० पु० लोभी, लालची ।

सं० गृध्र ( गृध्=चाहना ) पु० गीध, गिद्ध ।

सं० गृध्रराज ( गृध्र=गीध, राज=राजा ) पु० जटायु पक्षी जिसका वर्णन रामायण में है ।

सं० गृह ( ग्रह वा गृह्=लेना ) पु० घर, बासा, गेह, मकान, वास करने की जगह, रहने की जगह, डेरा, २ स्त्री, घरवाली ।

सं० गृहस्थ (गृह=घर, स्था=ठहरना) पु० घरवाला, घरबारी, दूसरा आश्रम, २ किसान ।

सं० गृहस्थाश्रम ( गृहस्थ + आश्रम ) पु० गृहस्थ का धर्म अथवा काम, दूसरा आश्रम ( आश्रम शब्द को देखो ) ।

सं० गृहागत (गृह + आगत, आ + गम् + त ) क० पु० आगन्तुक, अतिथि, मेहमान, पाहुन, पाहुणा ।

सं० गृहिणी ( गृह=घर ) स्त्री० घरवाली, लुगाई, जोरू, भार्या, स्त्री, पत्नी ।

सं० गृही ( गृह ) पु० घरवाला, गृहस्थ ।

सं० गृहीत ( गृह्=लेना ) कर्म० पु० लियाहुआ, पकड़ा हुआ, स्वीकार कियाहुआ, ग्रहण किया हुआ ।

प्रा० गेंड़ा ( सं० गण्ड ) पु० एक जानवर का नाम जिसके पुट्ठों पर के चाम की ढाल उत्तम बनती है ।

प्रा० गेंद ( सं० गेण्डु, गम् वा गा=जाना ) स्त्री० लड़कों के खेलनेकी कपड़े की या चमड़े की गोल चीज़, कन्दुक ।

प्रा० गेंदतड़ी खेलना बोल० डंडे

से गेंद को मारके खेलना।

प्रा० गेंदा ( सं० गेण्डक, गम् वा गा=जाना ) पु० एक फूल का नाम, २ गेंद।

सं० गेय ( गा=गाना ) ग्र्म० गाने योग्य।

प्रा० गेरू (सं०गैरिक, गिरि=पहाड़) स्त्री० पहाड़ की लाल मिट्टी।

प्रा०गेरुआ ( गेरू ) गु० गेरू से अथवा गेरू जैसा रंगा हुआ।

सं० गेह (ग=गणेशजी, ईह्=चाहना अर्थात् घर की नेव डालने के दिन ही से घर में गणेशजी को स्थापन करते हैं ) पु० घर, मकान।

प्रा० गेहूँ ( सं०गोधूम, गुध्=ढकना) पु० गोहूँ, एक प्रकार का अनाज, गंदुम।

प्रा० गेहुँआ } ( गेहूँ ) पु० गेहूँ का
गेहुँवा } रंग, २ एक प्रकार की घास, गु० गेहूँवरण, साँवला, गेहूँ के रंग जैसा।

प्रा० गेगली स्त्री० बोदी, फूहड़, लुथरी, बेसलीका।

प्रा० गैया } ( सं० गौ,गम्=जाना)
गइया } स्त्री० गाय।

प्रा० गैल पु० रास्ता, मार्ग, पैंड़ा, बाट।

सं० गो ( गम्=जाना ) पु० स्त्री० गाय, गैया, धेनु, २ स्वर्ग, ३ किरण, ४ पृथ्वी, धरती, ५ पानी, ६ वाणी, बोली, ७ इन्द्रिय, ८ स्वर्ग, किरण, ९ वज्र।

प्रा० गोई ( सं० गुप्त ) गु० छिपा हुआ, गुप्त, क्रि० स० छिपाया।

सं० गोकर्ण पु० पुरुष विशेष, मृग।

सं० गोकुल ( गो=गाय, कुल=समूह वा घर ) पु० व्रज, मथुरा के पास एक गाँव जहाँ नन्दजी रहते थे और जहाँ श्रीकृष्ण ने अपना बालपन बिताया, श्रीकृष्ण का जन्मस्थान, २ गायों का समूह, ३ गायों के रहने की जगह।

प्रा० गोखुरू ( सं० गोखुर, गो=गाय, खु=खुर ) पु० एक पौधेका नाम, २ एक प्रकार का गहना।

सं० गोचर ( गो=इन्द्रिय, चर=चलना जिसमें इन्द्रियां जाती हैं ) पु० इन्द्रियों के विषय जैसे रूप, रस, गन्ध, शब्द और स्पर्श, गु० जो इन्द्रियों से जाना जाय।

प्रा० गोट ( सं० गुटिका ) स्त्री० चौपड़ वा शतरंज की गोटी, २ संजाफ, कोर।

प्रा० गोटा पु० सोना या चाँदी के बुने हुए तार, किनारी, तागतोड़।

प्रा० गोटी ( सं० गुटिका ) स्त्री० शीतला का दाग, चेचक का दाग।

प्रा० गोड़ पु० पाँव, पैर, पिंडली, टाँग।

प्रा० गोड़ना क्रि० स० खोदना, खुर्चना।

प्रा० गोण (सं० गोणी, गुण=बढ़ाना) स्त्री० थैला, बोरा, अनाज डालने का थैला।

प्रा० गोत (सं० गोत्र) पु० वंश, ज़ात, कुल।

सं० गोतम पु० एक ऋषिका नाम, जिसने न्यायशास्त्र बनाया।

सं० गोतमनारी स्त्री० गोतम की स्त्री, अहल्या।

प्रा० गोतिया, गोती (गोत) गु० जातिभाई, सम्बन्धी, कुटुम्बी।

सं० गोत्र (गो=पृथ्वी, त्र=बचाना) पु० गोत, कुल, वंश, जाति, २ पहाड़।

सं० गोत्रज (गोत्र=गोत, जन्=पैदा होना) पु० गोतिया, गोती, एक गोत का, संबंधी।

सं० गोतीत (गो=इन्द्रिय, अतीत=परे) गु० जो इन्द्रियोंसे नहीं देखा जाय, अगोचर।

प्रा० गोद, गोदी (सं० क्रोड) स्त्री० अँकवार।

सं० गोदान (गो=केश, गौ, दान=देना) पु० मुण्डन, केशान्तरूप, संस्कार भेद, अथास्य गोदानविधेरनन्तरमितिरघुः, गौपुण्यकरना।

प्रा० गोद्पसारना बोल० माँगना, जाँचना।

प्रा० गोद्लेना बोल० ले पालना, बेटा करलेना, पोस पूत करना।

सं० गोदावरी (गो=स्वर्ग, दा=देना) स्त्री० एक नदी का नाम जो दक्षिण में है।

सं० गोधन (गो+धन) पु० गोरूप धन।

सं० गोधूम पु० गेहूँ।

सं० गोधूलि (गो=गाय, धूलि=रज, अर्थात् जिस समय जंगल से शहर में आने से गायों के पैर से रज उड़ती है) स्त्री० संध्या, सायंकाल, सूर्य के अस्त होनेका समय।

प्रा० गोना, गोवना (सं० गोपन) क्रि० स० छिपाना।

सं० गोप (गो=गाय, पा=पालना) पु० ग्वाला, अहीर, घोसी।

प्रा० गोप पु० गले में पहनने का एक गहना।

सं० गोपन (गुप्=छिपाना, बचाना) पु० छिपाव, लुकाव, दुराव, बचाव।

सं० गोपनीय (गुप्=छिपाना) कर्म० छिपाने योग्य, गुह्य।

सं० गोपाल, गोपालक (गो=गाय, पाल्=पालना) पु० गोप, ग्वाला, अहीर, गायों को पालने वाला।

सं० गोपी (गोप) स्त्री० ग्वालिन, अहीरी।

सं० गोपीनाथ (गोपी=ग्वालिन, नाथ=स्वामी) पु० श्रीकृष्ण, गोपियों का पति।

सं० गोप्य (गुप्+य,गुप्=छिपाना) स्मै० छिपाने योग्य ।

प्रा० गोबरगणेश गु० मोटा, स्थूल ।

प्रा० गोभी स्त्री० एक तरकारी और पौधे का नाम ।

सं० गोमती ( गो=गाय वा पानी, मती=वाली ) स्त्री० एक नदी का नाम ।

सं० गोमय (गो=गाय) पु० गोबर ।

सं० गोमायु ( गो=बुरी वाणी, मा =फेंकना वा शब्द करना ) पु० सियाल, गीदड़, शृगाल ।

सं० गोमुखी (गो=गाय, मुख=मुँह, जिसका मुँह गाय कासा है ) स्त्री० बनातकी बनीहुई थैली जिसमें हिंदू लोग माला डालकर जप करते हैं, २ हिमालय पहाड़में एक गुफा जहाँसे गङ्गा निकली हैं, गङ्गोत्तरी ।

सं० गोमेध ( गो=गाय, मेध=यज्ञ ) पु० गायकी बली, गोवध यज्ञ ।

सं० गोरस ( गो+रस ) पु० दूध दही मट्ठा आदि ।

प्रा० गोरा (सं० गौर ) गु० उजला, श्वेत, गौर ।

प्रा० गोरू ( सं० गौ ) पु० बैल, बछड़ा, गौ ।

सं० गोलक (गुड्+अक) पु० विधवासे जार पुत्र, २ कन्दुक, ३ गोलोक, ४ गुड़, ५ कलश, घड़ा जिसमें महसूल के रुपये पैसे डाले जाते हैं, ६ नेत्रस्थान ।

प्रा० गोला (सं० गोल, गुड्=बचाना ) पु० घेरा, मंडल, वृत्त, २ तोप का गोला, लोहे का गोल गोल पिंडा, ३ नारियलका गूदा, ४ अनाज रखनेका कोठा, खत्ता, अनाजकी मंडी ।

प्रा० गोलाकार (गोल+आकार) पु० गोलरूप ।

प्रा० गोली (सं० गोल ) स्त्री० छोटा गोला ।

प्रा० गोलीमारना बोल० गोली चलाना, बंदूक चलाना, बंदूक छोड़ना, मारना ।

सं० गोवर्द्धन ( गो=गाय, वर्द्धन= बढ़ानेवाला ) पु० वृन्दावन में एक पहाड़ है जिसको जब इन्द्र ने कोप करके मूसलाधार मेह बरषाया था तब श्रीकृष्णने सब व्रजवासियों को बचाने के लिये अपनी छंगुनी अंगुली पर उठाया था ।

सं० गोविन्द ( गो=वेद की भाषा, विद्=पाना अर्थात् जो वेदसे जाने जाते हैं अथवा गो=गाय, विद्= पाना अथवा गो=स्वर्ग, विद्=पाना अर्थात् जिसकी भक्ति करनेसे स्वर्ग पाते हैं ) पु० श्रीकृष्ण का नाम, विष्णु भगवान्, वेदलभ्य ।

सं० गोशाला ( गो=गाय, शाला= जगह ) स्त्री० गाय बाँधने की

जगह, खड़क, गाय का घर, गाय का बाड़ा ।
सं० गोष्ठ (गो=गाय,स्था=ठहरना) पु० गोशाला, गाय का बाड़ा ।
सं० गोष्ठी ( गो=बोली, स्था=ठहरना अर्थात् जहाँ बहुत बातचीत होती है ) स्त्री० सभा ।
प्रा० गोसैयाँ } ( सं० गोस्वामी ) गुसैयाँ } पु०ईश्वर,परमेश्वर।
सं० गोस्वामी (गो=स्वर्ग वा इन्द्रिय वा गाय, स्वामी=मालिक ) पु० ईश्वर, २ गुरु, महन्त, ३ गुसाईं।
प्रा० गोह ( सं०गोधा,गुध्=ढकना) पु० बिसखपरा, टिकटिकी ।
प्रा० गोहार पु० हुल्लड़, रौला ।
प्रा० गोहूँ ( सं० गोधूम )पु० गेहूँ।
प्रा० गौं पु० अवसर, सुभीता, अवकाश, दाँव, घात ।
सं० गौड़ पु० मध्य बंगाला, २ एक पुराने शहर का नाम जो पहले बंगाले की राजधानी था, ३ ब्राह्मणों की एक ज़ात ।
सं० गौड़ी ( गुड़ ) स्त्री०गुड़की बनी हुई मदिरा ।
सं० गौण भा० पु० अमुख्य, जो ठीक नहीं ।
प्रा० गौन ( सं० गमन ) पु०जाना, गवन, गमन, कूच, बढ़ाई ।
प्रा० गौना ( सं० गमन ) पु०ब्याह के कुछ महीने अथवा बरस के पीछे दुलहिन को अपने घर लाना, रुख़सती ।
सं० गौर ( गु अथवा गुर्=जाना अर्थात् जिसमें मन जाता है ) गु० गोरा, श्वेत, उजला ।
सं० गौरव ( गुरु=बड़ा ) भा० पु० बड़ाई, गुरुता, मान ।
प्रा० गौरिया स्त्री० चिड़िया ।
सं० गौरी (गौर) स्त्री० पार्वती, गिरिजा, २ आठ बरस तककी कन्या, ३ एक रागिणी का नाम, ४गोरेरंग की, ५ तुलसी, ६ गोरोचन ।
सं० गौरीश ( गौरी=पार्वती, ईश=पति ) पु० महादेव, शिव ।
प्रा०ग्यारह } ( सं० एकादश )गु० इगारह } ग्यारह,एकादश,११।
सं० ग्रथित ( ग्रन्थ्=गूँथना ) म्म० गूँथा हुआ, बँधा हुआ, पिरोया हुआ, मुन्सलिक़ ।
सं० ग्रन्थ ( ग्रन्थ्=जोड़ना, इकट्ठा करना ) पु० पुस्तक, शास्त्र, २ गुरू नानककी बनाई हुई सिक्खों की धर्मपुस्तक ।
सं०ग्रन्थकर्त्ता } (ग्रन्थ=शास्त्र,कर्ता ग्रन्थकार } वा कार=बनानेवाला, कृ=करना ) पु० शास्त्र बनानेवाला, पुस्तक बनानेवाला ।
सं० ग्रन्थि (ग्रन्थ्=जोड़ना, बाँधना) स्त्री० गाँठ, सन्धि, जोड़ ।
सं० ग्रस्त (ग्रस=खाना) म्म०खाया

हुआ, लियाहुआ, पकड़ाहुआ ।

सं० ग्रह ( ग्रह्=लेना ) पु० सूर्य, चन्द्र, मंगल, बुध, बृहस्पति, शुक्र, शनैश्चर, राहु और केतु ये नवग्रह, नौग्रह, ग्रहदशा=शनैश्चरी, बुरे दिन, ग्रहपीड़ा ।

सं० ग्रहण (ग्रह्=लेना) पु० लेना, पकड़ना, २ गहन, सूर्य और चाँद को राहु के ग्रसन का समय, सूर्य और चाँदके बीच में धरती के आने से जब धरती की छाया चाँद में पड़ती है तब चन्द्रग्रहण होता है और जब धरती और सूर्य के बीच में चाँद आजाता है तब उसको सूर्यग्रहण कहते हैं ।

सं० ग्राम (ग्रस्=खाना, अर्थात् जहाँ खाने पीने के लिये कुछ मिले ) पु० गाँव, बस्ती, खेड़ा, पुरा, २ समूह, वहुतायत ।

सं० ग्राम्य ( ग्राम=गाँव ) गु० गाँव का वासी, गँवार, असभ्य, मूर्ख, ग्राम्य भाषा, गँवारू बोलचाल, गाँव की बोली ।

सं० ग्रास ( ग्रस्=खाना ) पु० कवल, कौर, कवर, लुक़मा ।

सं० ग्राह ( ग्रह्=लेना ) पु० हाँगर, मगरमच्छ, घड़ियाल, कुम्हीर ।

सं० ग्राहक (ग्रह्=लेना) क० पु० लेनेवाला, मोल लेनेवाला, गाहक, ख़रीदार ।

सं० ग्राही क० पु० लेनेवाला, ख़रीदार ।

सं० ग्राह्य (ग्रह्=लेना ) र्म० लेने योग्य, ग्रहण करने योग्य ।

सं० ग्रीवा ( गृ=निगलना ) स्त्री० गरदन, गला, कंठ ।

सं० ग्रीष्म ( ग्रस्=खाना वा पकड़ना ) स्त्री० गर्मी की ऋतु ( ऋतु शब्द को देखो ) ।

सं० ग्लानि ( ग्लै=मलिन होना वा हर्ष का नाश करना ) स्त्री० घिन, नफ़रत, घृणा, २ थकावट, माँदगी ।

प्रा० ग्वाल, ग्वाला ( सं० गोपाल ) पु० अहीर, गोप ।

प्रा० ग्वालिन ( ग्वाल ) स्त्री० गोपी, अहीरी ।

प्रा० ग्वैंड़, ग्वैंड़े क्रि० वि० पास, समीप, निकट ।

प्रा० ग्वैंड़ा पु० नगर का आसपास ।

सं० ग्लौ पु० प्रकाश, कपूर, चन्द्रमा, हर्ष, आनन्द ।

## घ

सं० घ पु० घंटा, २ घर्घरशब्द, ३ मेघ, घाम ।

प्रा० घघरा पु० घाँघरा, लहँगा, साया ।

सं० घट ( घट्=बनाना ) पु० घड़ा, २ देह, कूट, कपट, कुम्भराशि ।

सं० घटक ( घट्+अक ) क० पु० मध्यस्थ, दलाल, बिचवैया, फलोत्पत्ति, कार्यकर्ता, योजक, मिलानेवाला ।

प्रा० घट पु० मन, जी, अन्तःकरण ।

सं० घटज ( घट=घड़ा, जन्=पैदा होना ) पु० अगस्त्यऋषि, कुंभज ।

सं० घटयोनि (घट=घड़ा, योनि=पैदा होनेकी जगह ) पु० अगस्त्य ऋषि जो घड़े में पैदा हुए ।

प्रा० घटती ( घटना ) स्त्री० कमती, घटी, टोटा ।

प्रा० घटना क्रि० अ० कम होना, कमती, न्यून होना, २ योजना, हादसा, वाक़िया, संयोग ।

प्रा० घटाव } ( घट्=इकट्ठा होना )
घटनि } स्त्री० बादलोंका समूह, बादलोंका उमंडना, बादल, २ समूह, आडम्बर ।

सं० घटाटोप ( घटा=समूह, आटोप =ढकना ) पु० पालकी अथवा रथ के ढकनेका कपड़ा, बहुत बादल ।

प्रा० घटाना क्रि० स० कम करना, थोड़ा करदेना ।

प्रा० घटाव भा० पु० कमती, न्यूनता, उतार, २ घटाने का चिह्न, ऋण ।

प्रा० घटिया गु० थोड़े मोल का, सस्ता ।

प्रा० घटी स्त्री० घाटा, हानि, नुकसान ।

सं० घटी } ( घट्=बनाना ) स्त्री०
घटिका } घड़ी, साठ पल, मुहूर्त, २ छोटा घड़ा ।

सं० घट्ट ( घट्=बनाना ) पु० घाट, २ रस्ता ।

प्रा० घड़घड़ाना क्रि० अ० गर्जना, कड़कड़ाना ।

प्रा० घड़ना क्रि० स० गढ़ना, बनाना, गहना बनाना या और कोई धातु को गढ़ना ।

प्रा० घड़ा ( सं० घट ) पु० मिट्टी का बरतन, गगरा, कलश, कुम्भ ।

प्रा० घड़ियाल (सं० घटिका वा घटी) स्त्री० घण्टा, २ मगरमच्छ, कुंभीर ।

प्रा० घड़ी ( सं० घटी ) स्त्री० साठ पल का समय, चौबीस मिनट, २ समय जानने की कल ।

प्रा० घड़ीमेंतोला घड़ीमेंमाशा बोल० यह उस आदमी के लिये बोला जाता है जिसका स्वभाव या मन घड़ी घड़ी में बदलता हो ।

सं० घण्टा ( हत्=मारना ) पु० घड़ी, घड़ियाल ।

सं० घण्टाली ( घण्टा ) स्त्री० छोटी घण्टी जो बैलों के गले में डालते हैं, घण्टी ।

सं० घन (हन्=मारना) पु० बादल, घटा, बादलों का समूह, २ हथौड़ा, निहाई, ३ हिसाब में एकही अंक को उसीसे तीन बार गुणने को घन कहते हैं जैसे ३ का घन २७, ४ रेखागणितमें ऐसी चीज़ जिसमें लंबाई, चौड़ाई और मुटाई ये तीनों

पाई जायँ, गु० ठोस, दृढ़, निविड़, गहरा, घना ।

सं० घनघोर ( घन=बादल, घोर=डरावना ) पु० गहरा बादल, घटा, घनगर्ज, डरावना शब्द ।

सं० घननाद ( घन=बादल, नाद=शब्द ) पु० रावण का बेटा, मेघनाद, इन्द्रजित् ।

सं० घनमूल (घन+मूल) पु० घन का मूल, जिस संख्या का घन किया गया, जैसे २७ का घनमूल ३ ।

सं० घनरस पु० सघन, गोंद, अवलेह, द्रव, गुर्च, कपूर, जल, सिद्धरस।

सं० घनश्याम ( घन=बादल, श्याम =काला ) पु० श्रीकृष्ण, २ काली घटा, गु० बादल जैसा काला ।

सं० घनसार पु० कपूर, पारा, जल ।

प्रा० घना ( सं० घन ) गु० गहरा, सघन, २ बहुत, ढेर ।

प्रा० घनेरा
घनेरी } (स० घन ) गु० बहुत, घनेरी, अधिक, गुंजान, बहुतघनी ।

प्रा० घबराना क्रि० अ० व्याकुल होना, हड़बड़ाना ।

प्रा० घबराहट ( घबराना ) भा० स्त्री० हड़बड़ी, झंझट, धड़का, व्याकुलता, बेकली, उलझेड़ा, हलचल ।

प्रा० घवरि पु० गुच्छा ।

प्रा० घमंड पु० अहंकार, गर्व, अभिमान, दर्प, ग़रूर ।

प्रा० घमंडी गु० अभिमानी, गर्वीला।

प्रा० घमसान ( सं० घोरश्मशान ) पु० लड़ाई, युद्ध, संग्राम, बड़ी लड़ाई ।

प्रा० घमोई स्त्री० नरसल, नरकट, बेत, सरकण्डा, नल ।

प्रा० घर ( सं० गृह ) पु० मकान, रहने की जगह, वास, वासा, डेरा, २ खाना, खन ।

प्रा० घरघालना बोल० उजाड़ना, नाश करना, घर नाश करना ।

प्रा० घरचलाना बोल० घरका खर्च चलाना, घरका काम चलाना ।

प्रा० घरजाना बोल० घरका नाश होना, उजड़ना, बिगड़ना ।

प्रा० घरडुबोना बोल० किसीका घर बिगाड़ना, किसी के घराने का नाश करना ।

प्रा० घरडूबना बोल० नाश होना, घरका नाश होना, उजड़ना ।

प्रा० घरबैठना
घरबैठजाना } बोल० सर्वस्व नाश होना, सब नाश होजाना, घर डूबना, घरजाना ।

प्रा० घरहोना बोल० स्त्री और पुरुष के आपसमें प्रीतिहोना या मन मिलना ।

प्रा० घरणी
घरनी } (सं० गृहिणी ) स्त्री० घरवाली, लुगाई, भार्या, पत्नी, स्त्री ।

प्रा० घरनई ( सं० घटनौका, घट= घड़ा, नौका=नाव ) स्त्री० घड़ोंसे बनाई हुई नाव, चौघड़ा, बेड़ा।
प्रा० घरबार पु० घराना, कुनबा।
प्रा० घरबारी गु० गृहस्थी, कुटुंबी।
प्रा० घराना पु०कुटुम्ब,घरके लोग।
प्रा०घरी स्त्री०तह,घड़,चुनत,२घड़ी।
प्रा० घरेला ( घर ) गु० घरका, पालतू।
सं० घर्म ( घृ=सींचना ) पु० गर्मी, घाम, धूप।
सं० घर्षक (घृष्+अक ) कृ० पु० घिसनेवाला, घिसैया।
सं० घर्षित (घृष्+इत ) र्कम० पु० घिसा हुआ।
सं० घर्षण ( घृष्=रगड़ना ) पु० घिसना, रगड़ना।
प्रा० घसना } (सं०घर्षण)क्रि०स०
घिसना } रगड़ना, मलना।
प्रा० घसियारा ( सं० घासहारक ) पु० घास काटनेवाला।
प्रा० घसीटना (सं० घृष्=रगड़ना) क्रि० स० खींचना, खींचलेजाना।
प्रा० घांटी स्त्री० टेंटुवा, नरेटी।
प्रा० घाघ गु० बूढ़ा, जिसने बहुत देखा सुना हो।
प्रा० घाघरा ( सं० घर्घर, घृ=सींचना ) स्त्री० सरयू नदी का नाम, २ पु० लहँगा।
प्रा० घाट (सं० घट्ट) पु० नदी या तालाब आदि में नहाने की अथवा उतरने की जगह।
प्रा० घाट पु० डौल, रूप, सूरत, २ घटी, कमी, गु० कम।
प्रा० घाटा पहाड़का चढ़ाव, पहाड़ में रास्ता,२ घटी, कमी, नुक़सान।
प्रा० घाटिया ( घाट ) पु० घाटपर रहनेवाला, ब्राह्मण, गङ्गापुत्र।
प्रा० घाटी ( सं० घट्ट ) स्त्री० पहाड़ में गली, पहाड़ में तङ्ग रास्ता, दरा।
सं० घात (हन्=मारना)पु० मारना, चोट, प्रहार, हत्या, दाँव, मौक़ा।
प्रा० घात स्त्री० दाँव,विचार,इरादा, दाँव की जगह, पेच।
प्रा० घातकरना बोल० घात लगाना, घातमें रहना, छिपके बैठना।
प्रा० घाततकना बोल०गौं तकना, अवसर देखना, दाँव पाना।
सं० घातक } (हन्=मारना)कृ०पु०
घातुक } मारनेवाला,हत्यारा।
सं० घाती ( हन्=मारना ) कृ०पु० मारनेवाला, स्त्री० घातिनी=नाश करनेवाली, मारनेवाली।
प्रा० घानी स्त्री० कोल्हू, तिलसे तेल निकालने की कल,२ऊख से रस निकालने की कल।
प्रा० घाम (सं०घर्म)स्त्री०धूप, गर्मी।
प्रा० घामड़ गु०भोला,सीधा,उल्लू।
प्रा० घायल ( घाव=चोट, सं० ला= लेना ) गु० घाव लगा, ज़ख़मी।

प्रा० घालक क० पु० नाश करनेवाला।

प्रा० घालना क्रि० स० उजाड़ना, नाश करना, २डालना, घुसेड़ना।

प्रा० घाला र्म्म० नाश किया।

प्रा० घाव पु० चोट, व्रण, ज़ख़म।

सं० घास (घस्=खाना) पु० तृण, फूस, चारा, गोरू, गाय आदि का खाना।

प्रा० घिघियाना डरसे या ख़ुशी से बोल नहीं निकलना, २ फुसलाना, बहलाना, ३ लड़खड़ाना, तुतलाना, हकलाना, ४ लल्लोपत्तो करना, गिड़गिड़ाना, बहुत ग़रीबी से प्रार्थना करना, बिनती करना।

प्रा० घिघीबँधजाना बोल० तुतलाना, हकलाना, २मारे लाजके या डरके मुँहसे बोल नहीं निकलना।

प्रा० घिण ) (सं० घृणा) स्त्री० न-
घिन } फ़रत, गलानि, अवज्ञा, घिन्ना।

प्रा० घिया स्त्री० घियातुरई, एक तरकारी का नाम।

प्रा० घिरना क्रि० अ० घिरजाना, बन्द होजाना, घेरे में आजाना, बादलों का उमड़ना।

प्रा० घिरनी (सं०घूर्ण=घूमना) स्त्री० चरखी, छोटा पहिया, बल विद्या में एक कल का नाम, २ रस्सी बटने की कल, ३ लोटन कबूतर, एक तरह का कबूतर।

प्रा० घिरनीखाना बोल० लोटन खाना, गोल गोल जाना, गोल घूमना।

प्रा० घी (सं० घृत) पु० घृत, घी।

प्रा० घुंडी स्त्री० बटन, बूताम।

प्रा० घुटना पु० ठेवना, गोड़ा, जानू।

प्रा० घुटनोंचलना बोल० टिहुनों से चलना (जैसे बालक), खिसकना।

प्रा० घुड़ (घोड़ा) पु० घोड़ा।

प्रा० घुड़चड़ा पु० घोड़े पर चढ़ने वाला, सवार।

प्रा० घुड़दौड़ स्त्री० घोड़ों का दौड़ना, वह जगह जहाँ शर्त करके दो दो आदमी घोड़ा दौड़ाते हैं।

प्रा० घुड़बहल चार पहियों का रथ जिसमें घोड़े जुतते हैं।

प्रा० घुड़मुँहा गु० जिसका मुँह घोड़े कासा हो।

प्रा० घुड़साल पु० तबेला, अस्तबल।

सं० घुण (घुण्=घूमना) पु० एक कीड़ा जो लकड़ी को और अनाज को खाकर थोथा कर डालता है।

प्रा० घुणा (सं० घुण) गु० घुणका खाया हुआ, थोथा, पोला।

सं० घुणाक्षरन्याय (घुण+अक्षर+न्याय) पु० घुनके खाने से जो लकड़ी में कभी अक्षर का सा रूप बन जाता है तात्पर्य यह है कि कोई वस्तु अकस्मात् संयोग से प्राप्त होजाय तो ऐसे स्थल पर

यह कहा जाता है ।

प्रा० घुप गु० अन्धेरा ।

प्रा० घुमँड़ना क्रि० अ० बादलों का घिरना ।

प्रा० घुमाना ( घूमना ) क्रि० स० गोल गोल फिराना, फिराना, २ बहकाना ।

प्रा० घुरकना } (सं० घुर=डरना) घुरकाना } क्रि० स० धमकाना, झिड़की देना, डराना ।

प्रा० घुरकी (घुरकना) स्त्री० धमकी, झिड़की ।

प्रा० घुरनाना क्रि० स० खर्राटा मारना, नाक खरखराना ।

प्रा० घुसना क्रि० अ० पैठना, भीतर जाना ।

प्रा० घूँगर } पु० लहराये हुये बाल, घूँघर } मुड़े हुये बाल, अँगूठिये बाल ।

प्रा० घूँघची } (सं० गुञ्जा) स्त्री० घुंगची } लाल चिरमिटी, रत्ती ।

प्रा० घूँघट पु० आँचल की आड़, बुरक़ा, ओढ़नी के आँचल से मुँह ढाँकना ।

प्रा० घूँघटकाढ़ना बोल० ओढ़नी से मुँह ढाँकना, लाज करना ।

प्रा० घूँघटकरना बोल० ओढ़नीसे मुँह ढाँकना, बुरक़ा डालना, मुँह छिपाना, लाज करना ।

प्रा० घूँघरू } ( सं० घर्घरा ) पु० घुँघरू } छोटी घंटी, क्षुद्रघंटिका, पाँव में पहनने का एक प्रकार का गहना ।

प्रा० घूँस स्त्री० बड़ा मूसा, बड़ा चूहा ।

प्रा० घूँसा पु० मुक्का, मुक्की, धप्पा, मूका ।

प्रा० घूघू पु० उल्लू एक जानवरका नाम ।

प्रा० घूमघुमाला बोल० घेरदार ।

प्रा० घूमना (सं० घूर्ण=घूमना) क्रि० अ० फिरना, गोल गोल फिरना, चक्कर खाना ।

प्रा० शिरघूमना बोल० शिरमें कुछ दर्द होना, शिर फिरना, शिर चकराना ।

प्रा० घूरना क्रि० स० ताकना, ताक लगाना, २ कोपकी आँखसे देखना, क्रोध से देखना ।

सं० घूर्णन (घूर्ण=घूमना) भा० पु० भ्रमण, घूमना ।

सं० घूर्णित क० पु० भ्रमित ।

प्रा० घूस स्त्री० बड़ामूसा, २ रिशवत, अकोर, मुँहभरी, मुँहतोपी ।

सं० घृणा (घृ=सींचना) स्त्री० घिन, ग्लानि, नफ़रत, अवज्ञा, २ धिक्कार, ३ करुणा, दया ।

सं० घृणित (घृण+इत) कर्म० निन्दित, अनादरित, गन्दा, मकरूह ।

सं० घृत ( घृ=सींचना ) पु० घी, घिउ, सर्पिष् ।

सं० घृष्ट (घृष्=घिसना) म्र्म० घर्षित, घिसाहुआ।

सं० घृष्टि ( घृष्+ति ) भा० पु० घिसना, मारना, शूकर, स्त्री० विष्णुक्रान्ता, शूकरी, सुवरी।

प्रा० घेंटा पु० सुवरका बच्चा।

प्रा० घेगा } पु० गलगण्डरोग, गले
घेघा } का रोग।

प्रा० घेर (घेरना) पु० घेरा, मण्डल।

प्रा० घेरा ( घेरना ) पु० मण्डल, गोलाकार, २ नाकाबन्दी, छेकना, क़िलाबन्दी, बेढ़, अहाता।

प्रा० घेराडालना बोल० चारोंओर से छेकना, घेरलेना, रोकलेना, नाकाबन्दी करना, अहाताकरना।

प्रा० घेरे में पड़ना बोल० घिरजाना, घेरेमें आजाना, बन्द होजाना।

प्रा० घेवर पु० एक तरहकी मिठाई।

प्रा० घोंघा पु० एक जानवर का नाम, शम्बूक।

प्रा० घोंटना } क्रि० स० साफ़ क-
घोटना } रना, चिकना करना, ओपना, रगड़ना, मलना, २ पु० लोढ़ा, पत्थर जिससे चीज़ घोटी जाती है।

प्रा० घोंसला पु० खोंता, पखेरुओं का वासा, पखेरुओं का घर।

प्रा० घोख्ना ( सं० घुष्=शब्द करना ) क्रि० स० दोहराना, पाठ सुनाना, बराबर कहना, चिन्तना, ज़ोर से बोलना।

प्रा० घोटन भा० घोटना, हल करना।

प्रा० घोटा ( घोटना ) पु० घोटने की लकड़ी।

प्रा० घोड़ा ( सं० घोटक, घुट्=रोकना वा फिरना ) पु० एक जानवर का नाम, अश्व, तुरंग, वाजि, घोटक, २ बंदूक की टोंटी।

प्रा० घोड़े को सरपट हाँकना बोल० घोड़े को बहुत जल्दी से दौड़ाना।

सं० घोर (घुर्=डरावना होना) गु० डरावना, भयानक, २ गहरा, ३ पु० शिव, महादेव, ४ डरावना काम, ५ ढोल का शब्द।

सं० घोरनिद्रा ( घोर=गहरी, निद्रा =नींद ) स्त्री० गहरी नींद।

सं० घोल ( घुड्=रोकना ) पु० मट्ठा, छाँछ, मही।

प्रा० घोलघुमाव पु० टालमटोल, बहाना, छल।

सं० घोष (घुष्=उच्चस्वर से बोलना) धि० पु० अहीरों का ग्राम, आभीरपल्ली, शब्द, अहीर, गोपाल।

सं० घोषक क० पु० विलापकर्ता, शब्दकर्ता, बुलानेवाला, रटनेवाला।

सं० घोषण भा० पु० याद करना, रटना, प्रचार करना।

सं० घोषणपत्र पु० एलान, इश्तिहार।

प्रा० घोसी ( सं० घोस ) पु० मुस-

लमान ग्वाला।

सं० घ्राण ( घ्रा=सूँघना ) पु० सुगन्ध, गन्ध, बू, बास, सूँघना, २ नाक, नासिका।

सं० घ्राणेन्द्रिय ( घ्राण+इन्द्रिय ) ण० स्त्री० सूँघने की इन्द्रिय, नाक, नासिका।

सं० घ्रायक क० पु० गंधग्राहक, सूँघनेवाला।

च

सं० च पु० शिव, २ चाँद, ३ चोर, ४ कछुवा, ५ दुष्ट, ६ निर्बीज-समुच्च० और, फिर, पुनि।

फ़ा० चंग स्त्री० गुड्डी, पतंग, २ बीन, किंगरी, मुरचंग।

प्रा० चंगा गु० नीरोगी, नीरोग, सुखी, भलाचंगा।

प्रा० चंगाकरना बोल० अच्छा करना, बीमारी से अच्छा करना।

प्रा० भलाचंगा बोल० नीरोग, अच्छा, सुखी।

प्रा० चंगेर पु० फूल रखनेका बरतन।

प्रा० चंगेरा पु० खाँचा, कठरा, टोकरा, स्त्री० चंगेरी, टोकरी, खचिया, कठरी।

प्रा० चंचनाना क्रि० अ० टीसमारना, सनसनाना, २ चनचन ऐसा शब्द करना।

प्रा० चंडोल पु० डोला, पालकी, डोली, चौपाला, २ एक पखेरू का नाम, ३ एक खिलौने का नाम।

प्रा० चँदला गु० गंजा।

प्रा० चँदवा पु० चाँदनी, छोटा सामियाना।

प्रा० चंदा ( सं० चन्द्र ) पु० चाँद, २ बाछ, उगाही, लगती, लगान, बिहरी।

प्रा० चँदेला (सं० चंद्र) पु० राजपूतों की एक जात जो अपने तईं चंद्रवंशी बतलाते हैं।

प्रा० चँवर (सं०चमर)पु० सुरहगाय की पूँछ का बनाहुआ चमर जो राजाओं के शिर पर मक्खी आदिको दूर करनेके लिये हिलाया जाता है।

प्रा० चक ( सं० चक्र ) पु० जागीर, इजारा, जोती बोई हुई धरती।

प्रा० चकई ( सं० चक्रवाकी ) स्त्री० चकवी, २ ( सं० चक्र ) एक खिलौने का नाम।

प्रा० चकनाचूर पु० टुकड़ा, टूक, छोटेछोटे टुकड़े, करतल।

प्रा० चकनाचूरहोना बोल० टूक टूक होना, चूरचूर होना, टुकड़े टुकड़े होना।

प्रा० चकनाचूरकरना बोल० चूर चूर करना, टुकड़े टुकड़े करना, टूक टूक करना।

प्रा० चकमा पु० एक भाँतिका ऊनी कपड़ा, २ मोज़ा।

प्रा० चकरबा पु० धूमधाम, चकरग।

प्रा० चकरबामचाना बोल० घूम घाम करना।

प्रा० चकरा पु० दाल का बड़ा।

प्रा० चकराना क्रि० अ० अचंभे में होना।

प्रा० चकरानी (चाकर) स्त्री० टह-लुई, दासी।

प्रा० चकला (सं० चक्र) पु० पतु-रिया का घर, वेश्यालय, २ एक भाँतिका कपड़ा जो रेशम और रूई से बनाया जाता है, गु० चौड़ा।

प्रा० चकला (सं० चक्रल) पु० देश का एक भाग जिसमें बहुतसे पर-गने होते हैं, मंडल, प्रदेश।

प्रा० चकलेदार पु० चकले का हाकिम।

प्रा० चकवा (सं० चक्रवाक) पु० एक पखेरू का नाम, २ (सं० चक्र) भँवर।

प्रा० चकाचौंध } स्त्री० तिरमिरी, चकाचौंधी } अँधियारी।

प्रा० चकावी स्त्री० भैंसियादाद।

सं० चकित (चक्=अचंभा करना वा भ्रान्ति करना) पु० अचंभित, अचंभे में विस्मित, २ व्याकुल, घबराया हुआ, डरा हुआ।

प्रा० चकोत्रा पु० एक फलका नाम।

सं० चकोर (चक्=तृप्तहोना, प्रसन्न होना) पु० एक पखेरू का नाम जो चाँद को देखकर बड़ी प्रसन्नता से आकाश में ऊँचा उड़ता है।

प्रा० चकौंदा } (सं० चक्रमर्दक, चकौंड़ } चक्र=गोल गोल दाद, मर्दक=नाश करनेवाला) पु० एक पौधा जो दाद की दवाई में काम आता है।

प्रा० चक्का (सं० चक्र=गोल) पु० दही जमा हुआ, दूध, २ गाड़ी का पहिया, ३ घेरा, गु० गोल, गाढ़ा, ४ जमा हुआ (जैसे दही)।

प्रा० चक्की (सं० चक्र=गोल) स्त्री० पाट, जाँता, चाकी, २ खुरिया, चपनी, घुटने की ढकनी, ३ गाज, बिजली, ४ लड़कों के एक खि-लौने का नाम।

प्रा० चक्कू पु० छुरी, चाकू।

प्रा० चक्कर (सं० चक्र) पु० भँवर, २ बगूला, बवंडर, ३ एक गोल शस्त्र जिसको विशेष करके सिक्ख लोग रखते हैं, ४ गोल चाल, कावा, ५ विपत्ति, जंजाल, घब-राहट, ६ ओर, तरफ़, दिशा।

प्रा० चक्करदेना बोल० फिराना, घुमाना, २ ठगना, छलना, धोखादेना।

प्रा० चक्करखाना बोल० फिरना, घूमना, २ धोखे में आना, ठगा जाना।

प्रा० चक्करमारना बोल० गोलगोल घुमाना, फिराना।

प्रा० घोड़ेकोचक्करदेना बोल० कावा

देना, घोड़ेको गोल गोल फिराना ।

सं० चक्र (कृ=करना) पु० पहिया, २ कुम्हार का चाक, ३ विष्णु का अस्त्र, ४ घेरा, वृत्त, ५ व्यूहरचना, सेना को चक्रके आकार पर सजाना, ६ हाथ में एक चिह्न जो भाग्यवानीका लक्षण है, ७ भीड़, ८ सेना, ९ भूमण्डल, देश, मुल्क, राज्य, १० चकवा पक्षी, वज़ीर ।

सं० चक्रपाणि (चक्र=सुदर्शनचक्र, पाणि=हाथ) पु० विष्णु जिनका अस्त्र सुदर्शनचक्र ।

सं० चक्रवर्ती (चक्र=सारी पृथ्वी, वर्ती=होनेवाला, वृत्=होना) क० पु० सार्वभौम, सब पृथ्वीका राजा, २ बंगालेके ब्राह्मणोंकी एक पदवी ।

सं० चक्रवाक (चक्र=इस शब्दकरके, वाक=कहा जावे, वच्=कहना) पु० चकवा, एक तरह का पखेरू ।

प्रा० चक्रित (सं० चकित) गु० अचंभित, विस्मित, अचंभे में ।

सं० चक्षुः (चक्ष्=देखना) पु० आँख ।

प्रा० चख } चषु } (सं० चक्षु) स्त्री० आँख, नेत्र, नयन, लोचन ।

फ़ा० चखाचखी स्त्री० बिगाड़, विरोध ।

प्रा० चखाना पु० खिलाना, चसका देना ।

प्रा० चखना } चाखना } चीखना } (सं० चषण, चष्=खाना) क्रि० स० स्वाद लेना, रस लेना, थोड़ा थोड़ा खाना ।

प्रा० चङ्गा गु० अच्छा, नीरोग, सुखी ।

प्रा० चचेरा (चचा) गु० चचा का, जैसे चचेराभाई=चचेका बेटा भाई, चचेरीबहन=चचेकी बेटी बहन ।

प्रा० चचोरना क्रि० स० चूसना, लोहू चूसना, निचोड़ना ।

सं० चञ्चरीक (चर=जाना) पु० भौंरा, भ्रमर ।

सं० चञ्चल (चञ्च=चाल, ला=लेना वा चञ्च् अथवा चल्=चलना) गु० उतावला, चपल, अस्थिर, २ खेलवाड़ी ।

प्रा० चञ्चलाई (सं० चञ्चलता) भा० स्त्री० उतावली, चपलता, अस्थिरता ।

सं० चञ्चु (चञ्च्=जाना) स्त्री० चोंच, मिन्कार, ठोंठ ।

प्रा० चट (सं० झटिति) क्रि० वि० झटपट, तुरंत, उसीदम, स्त्री० रगड़, घिसाव, २ तोड़ने का शब्द, तड़ाका, धड़ाका ।

प्रा० चटदे तोड़ना } चटसे तोड़ना } बोल० चटकाना, तड़काना, तोड़ना ।

प्रा० चट (चाट) स्त्री० चाट, स्वाद, खाना ।

प्रा० चटकरना बोल० खाजाना, उड़ादेना ।

प्रा० चटहोना बोल० पूरा होना,

खायाजाना ।

प्रा० चटक स्त्री० कड़क, कड़ाका, २ फुरती, जल्दी, चमक, भड़क, शोभा, पिपरामूल ।

सं० चटक ( चट्=तोड़ना ) पु० चिड़ा, गौरैया ।

प्रा० चटकना / चटखना } क्रि० अ० तड़कना ( जैसे कोयले अथवा जलती हुई लकड़ी का ), फटना, टूटना, चिरना ।

प्रा० चटकीला गु० चमकीला, भड़कीला ।

प्रा० चटपट ( सं० झटिति=जल्दी, पट्=जाना ) क्रि० वि० झटपट, तुरंत ।

प्रा० चटपटाना ( चटपट ) क्रि० अ० घबराना, व्याकुल होना, फड़फड़ाना, तड़फड़ाना ।

प्रा० चटपटी (चटपट) स्त्री० उतावली, जल्दी, हड़बड़ी, घबराहट ।

प्रा० चटशाल ( सं० चटुशाला वा छात्रशाला, चटु वा छात्र=लड़का, शाला=जगह ) स्त्री० पाठशाला, पढ़ने की जगह, मदर्सा ।

प्रा० चटाई स्त्री० बोरिया पाटी ।

प्रा० चटाका पु० धड़ाका, कड़ाका ।

प्रा० चटान / चट्टान } स्त्री० शिला, पत्थर, पाषाण ।

प्रा० चटिया ( सं० छात्र ) पु० विद्यार्थी, शिष्य, छात्र, चेला, शागिर्द ।

सं० चटु पु० सुन्दर, मनोहर, प्रिय, चीखना, गर्जना, चिल्लाना, चिग्धारना, पेट, तोंद ।

सं० चटुल पु० मनोहर, सुन्दर, प्रिय, रूपवान्, पूर्ण, प्रसन्न, कम्पित, पथिक, स्त्री० ज्योति, विद्युत्, बिजली ।

प्रा० चटोरा ( चाटना ) गु० पेटू, जीभचला, खाऊ ।

प्रा० चट्टा ( सं० चटु वा छात्र ) पु० विद्यार्थी, पाठशाला का लड़का, स्कूल का लड़का ।

प्रा० चड़चड़ाना क्रि० अ० तड़कना, फटना ।

सं० चड़ ( चड़=कोप करना ) पु० क्रोध, कोप, गु० क्रोधी, गुस्सेवर ।

प्रा० चढ़ती ( चढ़ना ) स्त्री० बढ़ती, लाभ ।

प्रा० चढ़ना क्रि० अ० ऊपर जाना, २ आगे बढ़ना, धावा मारना, चढ़ाई करना, ३ सवार होना ।

प्रा० चढ़न्दार पु० चढ़नेवाला, चढ़नेहारा, २ कर्णधार ।

प्रा० चढ़ाई ( चढ़ना ) भा० स्त्री० धावा, चढ़ाव, हल्ला, हमला, २ चढ़ने का भाड़ा ।

प्रा० चढ़ाना क्रि० स० सवार करना, २ भेंट करना, बलिदान करना, ३ तार चढ़ाना, डोरी लगना, ४ ढोल कसना,

५ ऊँचा करना, खड़ा करना, ६ कपड़े पर रंग चढ़ाना।

प्रा० चढ़ाव ( चढ़ना ) भा० पु० उँचाव, उँचाई, उठाव, पहाड़ में ऊपर रास्ता, २ चढ़ाई, धावा, ३ बढ़ती, ४ समुद्र की बाढ़।

सं० चणक (चण्=देना) पु० चना, बूट।

सं० चण्ड (चडि=क्रोध करना) गु० डरावना, भयानक, क्रोधित, तेज़, उग्र, तीखा, तीव्र, तीक्ष्ण, गर्म, २ पु० एक दैत्य का नाम।

सं० चण्डाल / चाण्डाल (चडि=क्रोध करना) पु० नीच, कुजाति, नीच ज़ात का मनुष्य जिसका बाप शूद्र और माँ ब्राह्मणी हो, वर्णसंकर, श्वपच, निठुर, निर्दयी, पापी, दुराचारी।

सं० चण्डांशु ( चण्ड + अंशु ) क० पु० सूर्य, आफ़ताब।

सं० चण्डिका / चण्डी (चडि=क्रोध करना) स्त्री० दुर्गा, देवी, काली, २ क्रोध करनेवाली स्त्री।

सं० चण्डिल ( चण्ड्+इल ) क० पु० शिव, रुद्र, २ क्रोधी, ३ नापित, नाई।

सं० चण्डु ( चण्ड्+उ ) पु० मूषक, मर्कट, २ छोटा बन्दर।

सं० चतुर (चत्=माँगना) गु० निपुण, प्रवीण, स्याना, सयाना, बुद्धिमान, २ छली, कपटी, धूर्त, चालाक, नटखट।

सं० चतुर् ( चत्=माँगना ) गु० चार।

सं० चतुरस्र गु० चौखूँटा, चौकोन।

प्रा० चतुर पु० बुद्धिमान, होशियार।

प्रा० चतुराई ( सं० चतुरता ) भा० स्त्री० निपुणता, प्रवीणता, स्यानपन, बुद्धिमानी, २ धूर्तता, कपट, नटखटी, चालाकी।

सं० चतुरंगिनी ( चतुर्=चार, अङ्गिनी=अंगवाली ) स्त्री० सेना जिसमें हाथी, रथ, घोड़े और पैदल चारों हों।

सं० चतुरानन ( चतुर्=चार, आनन =मुँह ) पु० ब्रह्मा।

सं० चतुर्थ (चतुर्=चार) गु० चौथा।

सं० चतुर्दशी ( चतुर्=चार, दश= दस ) स्त्री० चौदस, चौदहवीं तिथि।

सं० चतुर्भुज ( चतुर्=चार, भुज= भुजा ) पु० विष्णु, चारभुजा, २ चौखूँटा खेत, चौकोर, गु० चार हाथवाला।

सं० चतुर्मुख / चतुर्वक्त्र ( चतुर्=चार, मुख वा वक्त्र=मुँह ) पु० ब्रह्मा।

सं० चतुर्वर्ग ( चतुर्=चार, वर्ग= समूह ) पु० धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष।

सं० चतुल पु० विश्वस्त, विश्वासी, निष्कपट, मनोहर, सुन्दर।

सं० चतुष्क स्त्री० मशकहरी अर्थात् मशहरी, २ नदी विशेष, झील।

सं० चतुष्पद (चतुर्=चार, पद=पाँव) पु० पशु, चौपाया, मवेशी।

सं० चतुष्पदी (चतुर्=चार, पद=चरण) स्त्री० चारपदवाला छंद।

सं० चतुष्षष्टि (चतुर्=चार, षष्टि=साठ) स्त्री० चौंसठ।

प्रा० चना (सं० चणक) पु० बूट, छोला, चणा।

प्रा० चन्द (सं० चन्द्र) पु० चाँद।

सं० चन्दन (चदि=प्रसन्न होना) पु० एक सुगन्धित लकड़ी, मलयागिरि का सुगन्धितकाठ, गन्धसार, श्रीखंड।

सं० चन्द्र (चदि=प्रसन्न होना वा चमकना) पु० चाँद, चन्द्रमा, चन्द्र, सोम, २ कपूर।

सं० चन्द्रकला (चन्द्र=चाँद, कला=अंश) स्त्री० चाँद का सोलहवाँ अंश, १ अमृता, २ मानदा, ३ पूषा, ४ पुष्टि, ५ तुष्टि, ६ रति, ७ धृति, ८ शशिनी, ९ चन्द्रिका, १० कान्ति, ११ ज्योत्स्ना, १२ श्री, १३ प्रीति, १४ अङ्गदा, १५ पूषणा, १६ पूर्णा।

सं० चन्द्रगुप्त पु० राजा का नाम, महानन्द राजा का पुत्र जो मुरा नाम्नी नाइन से उत्पन्न हुआ चाणक्य ब्राह्मण ने महानन्द को पुत्रों सहित नाश करके चन्द्रगुप्त को राजगद्दी दी।

सं० चन्द्रमणि (चन्द्र=चाँद, मणि=रत्न) पु० चन्द्रकान्तमणि, एक रत्न का नाम।

सं० चन्द्रमण्डल (चन्द्र=चाँद, मण्डल=घेरा) पु० चाँद का घेरा, चन्द्रलोक।

सं० चन्द्रमा (चन्द्र=कपूर, मा=मापना वा बराबर करना अर्थात् जो अपने प्रकाश से सब चीज़ों को कपूर के बराबर साफ़ कर दिखाता है) पु० चाँद, २ एक ऋषि का नाम।

सं० चन्द्रमुखी / प्रा० चन्दमुखी (चन्द्र=चाँद, मुख=मुँह) स्त्री० जिस स्त्री का मुँह चाँद कासा हो, चन्द्रवदनी, सुमुखी, सुन्दरी।

सं० चन्द्रमौलि (चन्द्र=चाँद, मौलि=शिर वा शिखा) पु० शिव, महादेव।

सं० चन्द्रलौह पु० चाँदी, २ राँगा, ३ फूल।

सं० चन्द्रवंशी (चन्द्र=चाँद, वंश=घराना) पु० क्षत्रियों की एक जाति जो अपने को चाँदसे पैदा हुए बतलाते हैं, पुरूरवा से हुआ वंश।

सं० चन्द्रवदनी / प्रा० चन्दवदनी (चन्द्र=चाँद, वदन=मुँह) स्त्री० चन्द्रमुखी, सुन्दरी।

दिन को नहीं देखता, चमगादुर, चमचड़ख ।

प्रा० चमचमाहट भा० स्त्री० चमकाहट, चमक, भड़क ।

प्रा० चमड़ा ( सं० चर्म ) पु० चाम, खाल ।

प्रा० चमड़ा उधेड़ना, चमड़ा छुड़ाना, चमड़ा निकालना } बोल० खाल खींचना, चमड़ा खींचना ।

सं० चमत्कार ( चमत्=अचंभा, कार =करना ) पु० अचंभा, विस्मय, २ प्रकाश ।

सं० चमर, चामर } (चम्=खाना)पु०चमरी गाय, सुरहगाय, २ चँवर, सुरहगाय की पूँछ ।

प्रा० चमार (सं०चर्मकार) पु० मोची, जूता बनानेवाला ।

सं० चमस पु० चमचा, चम्मच ।

सं० चमू ( चम्=खाना ) स्त्री० सेना, कटक, दल, फ़ौज जिसमें ७२ हाथी, ७२६ रथ, २१८७ घोड़े और ३६४५ पैदल हों ।

प्रा० चमेटा ( सं० चपेट ) पु० थप्पड़, धप्पा, चपेटा ।

प्रा० चमोटा पु०, चमोटी स्त्री० } ( सं० चर्म ) चमड़े की पट्टी जिसपर उस्तरा तेज़ करते हैं ।

सं० चम्पक ( चपि=जाना ) पु० चंपा जिसके फूल पीले रंग के और सुगन्धित होते हैं ।

प्रा० चम्पत क्रि० वि० छिपा, अन्तर्धान, अदृश्य ।

प्रा० चम्पतहोना बोल० छिपजाना, भाग जाना, चला जाना, अलख होना ।

प्रा० चम्पा ( सं० चम्पक ) पु० एक पेड़का नाम जिसके फूल पीले और सुगन्धित होते हैं ।

प्रा० चम्पाकली ( चम्पा + कली ) स्त्री० एक प्रकारकी माला जिसका हरएक दाना चम्पाकी कली सा होता है ।

प्रा० चम्बू पु० एक तरह का पानी का बरतन ।

प्रा० चम्बेली स्त्री० एक प्रकार का फूल ।

सं० चय ( चि=इकट्ठा करना ) पु० ढेर, समूह, राशि ।

सं० चर ( चर्=चलना, खाना ) पु० दूत, धावन, २ खाना, भक्षण, गु० चलनेयोग्य, चलनेवाला, जङ्गम ।

सं० चरक ( चर्=जाना वा खाना ) क० पु० वैद्यकशास्त्रका बनानेवाला, २ वैद्यकशास्त्रका नाम, ३ कोढ़, ४ मुखबिर ।

फ़ा० चरख़ा पु० सूत कातनेकी कल, रहँटा, घिरना ।

फ़ा० चरख़ी स्त्री० घिरनी, २ रहँटी ।

प्रा० चरचना (सं० चर्चा) क्रि० स० शरीर में चन्दन लगाना, चन्दन से शरीर को लेपना।

सं० चरण (चर्=चलना) ण० पु० पाँव, पैर, २ श्लोक का एक पद, मिसरा।

सं० चरणायुध ( चरण + आयुध, युध्=लड़ना ) पु० मुर्ग़, कुक्कुट।

प्रा० चरणपीठ (सं० चरणपृष्ठ, चरण =पाँव, पृष्ठ=पीठ) स्त्री० खड़ाऊँ।

सं० चरणामृत ( चरण=पाँव, अमृत =अमी) पु० देवता की मूरत अथवा साधुजन के पैरों का पानी, पानी जिससे देवता की मूरत वा साधु जन के पैर धोये हों, चरणोदक।

सं० चरणारविन्द ( चरण=पाँव, अरविन्द=कमल ) पु० चरण कमल, कमल जैसे पाँव, मुबारक क़दम।

सं० चरणोदक ( चरण=पाँव, उदक =पानी ) पु० चरणामृत, पैरों का पानी।

प्रा० चरना (सं० चरण, चर्=खाना) क्रि० स० चुगना, घास खाना।

प्रा० चरपरा गु० तीता, कड़ुवा, तेज़, २ फुर्तीला।

सं० चरम गु० पिछले, परे, पीछेके।

प्रा० चरवाई (चरना) स्त्री० चराई, चराने का दाम।

प्रा० चरवाहा ( चराना ) पु० भेड़ बकरी का चरानेवाला, गड़रिया, रखवाला।

प्रा० चरस पु० एक नशेकी चीज़, २ चमड़े की मोट, चमड़े का बड़ा डोल।

प्रा० चरसा पु० अधौड़ी, खाल।

प्रा० चराई ( चराना ) स्त्री० चराने की मज़दूरी, चरवाई।

सं० चराचर ( चर्=चलनेवाला, अ-चर=नहीं चलनेवाला ) पु० जीव जन्तु वृक्ष पत्थर आदि सब पदार्थ जो सृष्टि में हैं, स्थावर जंगम, संसार, सृष्टि।

प्रा० चराना ( चरना ) क्रि० स० चुगाना, घास खिलाना, खिलाना।

सं० चरित } चरित्र } ( चर्=जाना ) पु० कथा, वार्त्ता, वृत्तान्त, हाल, शील स्वभाव, चाल चलन, व्यवहार, आचार, लीला, काम।

सं० चरित्रबन्धक क० पु० भाट, कवि, पिंगलज्ञ।

सं० चरु स्त्री० खीर, हव्यान्न, जाउरि।

प्रा० चरुवा (सं० चरु, चर=खाना ) पु० भांडा, हांडा।

सं० चर्चरी स्त्री० उत्सव, गानविशेष, केशरचना, शाक, महाकाल।

सं० चर्चरीक पु० महाकाल केशवि-न्यास, बाल सम्हारना, शाक, साग।

सं० चर्चा (चर्च्=पढ़ना, बोलना) स्त्री० प्रस्ताव, ज़िक्र, बतकहाव, तर्क, २ पूजा, ३ शरीर में चन्दन लगाना।

सं० चर्चित ( चर्चा ) मै० चरचा हुआ, चन्दन लगाया हुआ ।

सं० चर्म ( चर्=जाना) पु० चमड़ा, अजिन, खाल, २ ढाल ।

सं० चर्मकार ( चर्म=चमड़ा, कार =करनेवाला ) पु०चमार,मोची।

सं० चर्मज(चर्म + जन्=पैदा होना ) पु० रुधिर, केश, बाल, चमड़े से बनी हुई ।

सं० चर्वण(चर्व्=खाना) पु० चाबना, दाँत से पीसना ।

सं० चलचित्त ( चल=चलाहुआ, चित्त=मन ) गु० चंचल, चपल, स्थिर ।

सं० चलत क० पु० चलनशील, चलनेहार ।

सं० चलन ( चल्=चलना ) भा०पु० चलना,जाना,चाल,गति,२रीति, व्यवहार, चालचलन, ३ रिवाज, प्रचार, चाल,चर्चा,गु० प्रचलित।

प्रा०चलना ( सं० चलन ) क्रि० अ० जाना,गमन करना, आगे बढ़ना, हिलना, सरकना, फिरना, २ प्रचलित होना, रिवाज होना, प्रचारहोना,फैलना(जैसे सिक्का), ३ छूटना ( जैसे बंदूक ), ४ बहना ( जैसे हवा), ५ व्यवहार होना ।

प्रा० चलदेना बोल० कूच करना, भागजाना, चलाजाना ।

प्रा० चलनिकलना बोल० निकल चलना, हद से बाहर निकलना, खराब अथवा व्यसनी होना ।

प्रा० चलेचलना बोल० आगे बढ़ना, चलेजाना ।

प्रा० चलनी ( सं० चालनी, चल्= चलना ) स्त्री० पीतल व लोहे अथवा चमड़े की बनीहुई एक चीज़ जिसमें बहुत छेद होते हैं और उसमें आटा छानते हैं ।

सं० चलपूंजी स्त्री० जायदाद मन्कूला, जो चीज़ एकजगह से दूसरी जगह चल सके ।

सं० चलित ( चल्=चलना ) गु० चलाहुआ,प्रचलित,व्यवहारिक, हिलता हुआ ।

प्रा० चवाई (सं०चर्वणावादी ) पु० निंदक, लावालुतरा, चुगली-खोर ।

प्रा०चवाव ( सं० चर्वणावाद ) पु० निंदा, चुगली, झूठा, कलंक, लिप्त ।

सं० चष ( चष्=भक्षण, वध ) पु० भोजन, खाना, मारण, मारना, क्लेश ।

सं० चषक ( चष्+अक ) क० पु० जलपात्र, आबखोरा, पानपात्र, मदिरापात्र, मयजाम, शहद, मदिरा।

सं० चषति पु० भोजन, मारण, स्त्री० मूर्च्छा, मदान्धता ।

सं० चषाल पु० यज्ञके खंभा का कड़ा, यूपकटक, होमकुण्ड, कुशा ।
प्रा० चसका पु० प्यार, लालसा, चाट, स्वाद, चाल, टेव ।
सं० चह् (चह्=छलना, प्रतारण) पु० अहंकार, पाखण्ड, परिकल्कन, गु० अहंकारी, दम्भकृत, छली ।
प्रा० चहकना क्रि० अ० चहचहाना, चिड़ियों का बोलना ।
प्रा० चहचहा गु० गहरा रँगाहुआ,
प्रा० चहचहाना क्रि० अ० पखेरुओं का बोलना ।
प्रा० चहलपहल स्त्री० आनन्द, हँसी खुशी, चुहुल, रंग रस ।
प्रा० चहला ⎫ पु० कीचड़, काँदा, चिहला ⎭ पाँका, पंक, दलदल।
प्रा० चहुँ ⎫ (सं० चतुर्) गु० चार, चहूँ ⎭ चारों—चहुँ ओर=चारों तरफ़, सब तरफ़ ।
प्रा० चहुँचक ⎫ (सं० चतुश्चक्र, चतुर् चहुँचक्क ⎭ =चार, चक्र=देश ) क्रि० वि० चारों ओर, सब ओर, चारों खूँट में, चहुँदिस ।
प्रा० चहुँदिस (सं० चतुर्दिश, चतुर् =चार, दिश=ओर ) क्रि० वि० सब ओर, चारों ओर, चहुँ ओर, चहुँ चक्र ।
प्रा० चाकी स्त्री० बिजली ।
प्रा० चाँद ( सं०चन्द्र ) पु० चन्द्रमा, चन्द्र, सोम, चन्द, २ एक गहने का नाम ।
प्रा० चाँदरात स्त्री० महीने का अन्त, पूनों की रात
प्रा० चाँदमारना बोल० निशाना मारना ।
प्रा० चाँद ने खेतकिया बोल० चाँद उगा ।
प्रा० चाँदना (सं० चन्द्र) पु० प्रकाश, ज्योति, तेज ।
प्रा० चाँदनापख पु० उजाला पख, शुक्ल पक्ष, सुदी ।
प्रा० चाँदनी ( सं० चांद्री, चंद्र= चाँद ) स्त्री० चाँदकी उजियाली, चाँद का प्रकाश, अँजोरी, चंद्रिका, २ एक फूल का नाम, ३ सफ़ेद कपड़ा जो दरी पर बिछाया जाता है, ४ सफ़ेद और चमकीली चीज़ ।
प्रा० चाँदनीचौक बोल० चौड़ा बाज़ार, गली, चौक ।
प्रा० चाँदी (सं०चांद्री) स्त्री० अच्छा रूपा, २ टटरी, टाँट, खोपरी ।
प्रा० चाँपना क्रि० स० दाबना, दबाना, ठाँसना, २ जोड़ना ।
फ़ा० चा स्त्री० एक पौधे की पत्ती जिसको पीने से शरीर में फुर्ती रहती है ।
प्रा० चाक ( सं० चक्र ) पु० कुम्हार की चक्की अथवा पहिया जिसपर बरतन बनाये जाते हैं, २ पाट, चक्की ।

प्रा० चाका (सं० चक्र) पु० पहिया ।

प्रा० चाकी ( सं० चक्र ) स्त्री० चक्की जाँता, बिजली ।

प्रा० चाचा पु० चचा, काका ।

प्रा० चाट ( चाटना ) स्त्री० चसका, स्वाद, रस, लालसा, उत्कण्ठा, रुचि, २ स्वभाव ।

प्रा० चाटना क्रि० स० स्वाद लेना, लपलप खाना, चबड़चबड़ खाना ।

सं० चाटु प्यारीबात, चापलूसी, लल्लोपत्तो, खुशामद ।

सं० चाटुपटु पु० भाण्ड, मशखरा, खुशामदी ।

सं० चाटुलक्ष्मी क० पु० खुशामदी बातें, चिकनी चुपड़ी बातें ।

प्रा० चाड़ स्त्री० चाह, २ चोट, ३ ढेंकली, उठंगन ।

सं० चाणक्य पु० चाणक मुनि के गोत्र का, विश्वगुप्त ।

सं० चाणूर पु० कंस का प्रधान मल्ल, बड़ा पहलवान ।

सं० चाण्डाल पु० श्वपच, डोम, नीच ।

सं० चातक ( चत्=माँगना, अर्थात् बादलों से पानी माँगना ) पु० पपीहा ।

सं० चातुर (चतुर) गु० चतुर, प्रवीण, बुद्धिमान्, २ धूर्त, ३ चार ।

सं० चातुरी (चातुर) स्त्री० चतुराई, निपुणता, २ धूर्तता ।

सं० चातुर्वर्ण्य ब्राह्मण, २ क्षत्री, ३ वैश्य, ४ शूद्र, 'चातुर्वर्ण्यं मया सृष्टमिति गीता' ।

प्रा० चातृक (सं० चातक) पु० पपीहा ।

सं० चान्द्रायण (चंद्र=चाँद, अयन=चाल, वा चांद्र=चंद्रलोक, अय्=पाना 'जिस व्रत से'), पु० एक व्रत जिसमें अँधेरे पख में जब चाँद की कला घटती है, हर एक दिन खाने में एक ग्रास घटाते हैं और चाँदने पख में ज्यों चंद्रमा की कला बढ़ती है त्यों हर एक दिन एक एक ग्रास बढ़ाते हैं, रोज़ा कमरी ।

सं० चाप ( चप=बाँस अर्थात् बाँस का बना हुआ, चप्=जाना ) पु० धनुष्, कमान ।

सं० चापखण्ड ( चाप + खण्ड ) धनुष् के टुकड़े ।

प्रा० चापी स्त्री० दबाई ।

प्रा० चाबना ( सं० चर्वण ) क्रि० स० चबाना, दाँत से कुचलना, चिकलना ।

प्रा० चाबी स्त्री० कुंजी, ताली ।

प्रा० चाम ( सं० चर्म ) पु० चमड़ा, खाल ।

सं० चामुण्डा ( चम्=खाना, वा चमू=सेना, ला=लेना अर्थात् खा जाना ) स्त्री० दुर्गा, देवी, काली, योगिनी, चण्ड मुण्ड राक्षसों की मारनेवाली देवी ।

सं० चार ( चर्=चलना ) पु० दूत, जासूस ।

प्रा० चार ( सं० चतुर् ) गु० दो का दुगुना, ४ ।

प्रा० चारआँखें बोल० चौनज़र, मिलना, भेंट होजाना ।

प्रा० चारटूक बोल० टूक टूक, टुकड़े टुकड़े ।

प्रा० चारण ( चर्=लेजाना, अर्थात् जो यश को फैलाता है) पु० भाट, यश बखाननेवाला ।

प्रा० चारा ( सं० चर्=खाना ) पु० पशुओं का खाना, घास ।

सं० चारु (चर्=चलना) गु० सुन्दर, मनोहर, सुहाना, मनभावन ।

प्रा० चाल(सं० चल्=चलना ) भा० स्त्री० चलना, चलन, गति, गमन, २ रीति रसम, रीति भाँति, ढंग, राह, चालचलन ।

प्रा० चालपकड़ना बोल० फैलना, चलना, प्रचलित होना ।

प्रा० चालचलना बोल० निबाहना, व्यवहार करना ।

प्रा० चालढाल बोल० चालचलन, रीति भाँति ।

प्रा० चालना ( सं० चालन, चल्=चलना ) क्रि० स० छानना (जैसे आटा) झारना, फटकना, देखना ।

सं० चालनी (चल्=चलना ) स्त्री० चलनी ।

प्रा० चालीस ( सं० चत्वारिंशत् ) गु० दो बीसी, ४० ।

प्रा० चाव / चाय (सं० इच्छा) पु० बड़ी चाह, उत्कण्ठा, रुचि, अभिलाष, चोप, शौक़, २ चार अंगुल, ३ एक तरह का बाँस ।

प्रा० चावचोचला बोल० प्यार, दुलार, अनुराग, प्रेम, स्नेह, किलोल ।

प्रा० चावल / चाँवल पु० एक प्रकार का अनाज ।

प्रा० चाषु ( सं० चाष, चष्=भक्षण करना) पु० नीलकण्ठ, कटनाश ।

प्रा० चासा पु० किसान, जोतहा, हल चलानेवाला ।

प्रा० चाह (सं० इच्छा) स्त्री० चाहना, अभिलाष, इच्छा, प्यार, प्रेम, प्रीति, पसंद ।

प्रा० चाहना क्रि० स० इच्छाकरना, माँगना, याचना, प्यार करना, प्रेम करना, मानना, पसंद करना, मनमें भाना, आवश्यकता होना, प्रयोजन पड़ना ।

प्रा० चिंघाड़ ( सं० चित्कार, चित् ऐसा शब्द, कार=करना ) स्त्री० हाथी का शब्द ।

प्रा० चिंघाड़मारना बोल० चिल्कारना, चिंघाड़ना, हाथी का शब्द करना ।

प्रा० चिक पु० परदा, जवनिका, २ कमर में दर्द ।

प्रा० चिकना (सं० चिक्कण) गु० घोटाहुआ, साफ़, २ सुन्दर, ३ चपड़ा हुआ, तिलहा, तेलसा, तेलमय, चिक्कण, ४ निर्लज्ज, बेशरम, लंपट, चंचल।

प्रा० चिकनाघड़ाबनना बोल० किसीकी कुछ शिक्षा नहीं मानना, निर्लज्ज होना।

प्रा० चिकनाचाँद्रा (सं० चिक्कण-चन्द्र) बोल० सुन्दर, मनोहर, सुहावना।

प्रा० चिकनाई (सं० चिक्कणता) भा० स्त्री० ओप, घोट, सँवार, सफ़ाई, चिकनाहट, २ चर्बी, ३ चंचलता, चंचलाई।

सं० चिकित्सक (कित्=इलाज करना, चंगा करना) क० पु० वैद्य, हकीम, डाक्टर।

सं० चिकित्सा (कित्=इलाज करना, चंगा करना) भा० स्त्री० औषध करना, इलाज, बैदाई, रोगप्रतीकार।

सं० चिकित्सालय (चिकित्सा + आलय) धि० पु० शिफ़ाख़ाना, हास्पिटल।

सं० चिकित्साशास्त्र पु० इल्म=डाक्टरी, तिबाबत।

सं० चिकीर्षा (कृ=करना) स्त्री० करने की इच्छा, आकांक्षा।

सं० चिकीर्षु क० पु० आकांक्षी।

सं० चिकुर (चि=इकट्ठा करना, वा चि=ऐसा शब्द, कुर=शब्द करना) पु० बाल, केश, घूँघर।

प्रा० चिकुला बच्चा, बालक।

प्रा० चिट स्त्री० टुकड़ा, लीर, धज्जी।

प्रा० चिट्टा गु० गोरा, श्वेत, सफ़ेद, पु० रुपया, मुद्रा।

प्रा० चिट्ठी स्त्री० पाती, पत्ती, पत्रिका, ख़त, काग़ज़।

प्रा० चिट्ठीपत्री, चिट्ठीपाती पु० लिखापढ़ी, चिट्ठी का आना जाना, ख़त किताबत।

प्रा० चिड़चिड़ा गु० खुन्साहा, झनझना, कर्कश, रिसाहा, पु० एक पेड़ का नाम।

प्रा० चिड़ना क्रि० अ० खुनसाना झुँझलाना, कुढ़ना, खिसियाना, झट क्रोध करना।

प्रा० चिड़िया, चिड़ी (सं० चटक) स्त्री० गौरिया, पखेरू, पक्षी।

प्रा० चिड़ीमार पु० चिड़िया पकड़ने और मारनेवाला, बहेलिया, व्याधा।

प्रा० चित (सं० चित्त) पु० मन, बुद्धि, हृदय, अन्तःकरण, हिया, हिय, जी, सुध, स्मरण, स्मृति, याद।

प्रा० चितचाय बोल० मनभावन, जो मनको अच्छा लगे।

प्रा० चितचेता बोल० मनमाना, पसंद आना ।

प्रा० चितचोर बोल० मन हरनेवाला।

प्रा० चितदेना बोल० ध्यान देना, मन लगाना ।

प्रा० चितलगना बोल० मनोरंजन, मनभावन ।

प्रा० चितलाना बोल० सचेत होना, तत्पर होना, मन लगाना, ध्यान देना ।

प्रा० चित (सं० चित्=जानना) स्त्री० चितवन, दृष्टि, दीठ, नज़र, अवलोकन, २ समझ बूझ, बोध, ज्ञान, विचार, गु० पट, सीधा, अन्ताचित, चितांग ।

प्रा० चित करना बोल० उलटाना, चित गिराना ( जैसे कुश्ती में ), जीतना, मात करना, हराना, परास्त करना ।

प्रा० चितकबरा ( सं० चित्रकर्बुर ) गु० कबरा, रंगरंग का, चितला।

प्रा० चितरना (सं० चित्र ) क्रि०स० चीतना, रंगदेना, रंगना, चित्र करना।

प्रा० चितला ( सं० चित्रल, चित्र=रंग, ला=लेना ) गु० चितकबरा।

प्रा० चितवन स्त्री० दृष्टि, नज़र, अवलोकन, चित्त, झाँक, कटाक्ष।

प्रा० चितवना, चितना } क्रि०स० देखना ।

सं० चिता ( चि=इकट्ठा करना ) स्त्री० जगह जिसपर मुर्दा जलाया जाता है, चिताखा, मसान, मरघट ।

प्रा० चिताना, चितावना } (सं० चेतन, चित्=याद करना, सोचना) क्रि०स० जताना, जतलाना, जनाना, चौकस करना, खबरदार करना, सूचित करना, याद दिलाना, बताना ।

प्रा० चितेरा ( सं० चित्रकार ) पु० लकड़ी पर अथवा दीवार पर बेल बूटे खींचनेवाला, चित्र खींचने वाला ।

सं० चिति स्त्री० समूह, ढेर, राशि, जमअत ।

सं० चित्त ( चित्=जानना वा याद करना) पु० मन, अन्तःकरण, बुद्धि, हृदय, जी, चित, ज्ञान ।

सं० चित्ततापे, चित्तोत्ताप } पु० मन का खेद, दिलीरंज ।

प्रा० चितौनी स्त्री० सूचना, विज्ञापन, जताना ।

सं० चित्कार पु० रेंकना, विलाप, चिल्लाहट, चीखमारना, चूहा, निउला, छछूँदर ।

सं० चित्र ( चित्र्=कई प्रकारके रंगोंसे रँगना, वा चित्=मन, त्रै=बचाना) पु० तसवीर, बेल बूटे, छवि, रूप, सूरत, लेख, लिपि, २ यम, गु० अद्भुत, अनोखा, रंग रंग का रँगा रंग, भाँति भाँति का ।

अल्=भूषण करना, रोंकना) लगाम।

**सं० दन्ती** ( दन्त=दाँत अर्थात् जिसके बड़े दाँत होते हैं) पु० हाथी, हस्ती, गज, गु० दन्तैल, दन्तीला।

**प्रा० दन्तीला** ( सं० दन्तुर, दन्त=दाँत ) गु० दाँतवाला, दन्तैल, जिसके बड़े और ऊँचे दाँत हों, शूकर, वृक, सुअर, भेड़िया।

**सं० दन्त्य** ( दन्त ) गु० जो दाँतों से बोले जायँ "लृ, लॄ, त, थ, द, ध, न, ल, स" ये अक्षर दन्त्य कहलाते हैं।

**प्रा० दन्दनाना** क्रि० अ० आराम से रहना, चैन करना, गाजना, विराजना।

**प्रा० दपट** ( दपटना ) स्त्री० दौड़, सर्पट, बाग छूट दौड़, घोड़े की बड़ी दौड़।

**प्रा० दपटना** क्रि० अ० सर्पटजाना, झपटना, दौड़ना, टूट पड़ना, २ डाटना, धमकाना, झिड़कना, घुड़कना।

**प्रा० दबकना** क्रि० अ० छिपरहना, लुकजाना, घात में बैठना, २ डर जाना।

**प्रा० दबकजाना** }
**दबकरहना** } बोल० छिप रहना, लुक रहना, जी छिपाना, जी चुराना।

**प्रा० दबंग** गु० कुशील, कुढंग, धृष्ट, मूढ़, निठुर, गँवार, जड़, मूर्ख, गधा, पशु।

**प्रा० दबना** क्रि० अ० झुकना, नवना, चपना, सिकुड़ना, २ आधीन होना, डरना, ३ लजाना, ४ छिपरहना, दबकना।

**प्रा० दबचलना** }
**दबनिकलना** } बोल० वश होना, आधीन होना, डर जाना।

**प्रा० दबजाना** बोल० चलाजाना, हटजाना, पीछे फिरना, हारजाना।

**प्रा० दबमरना** बोल० कुचल जाना, चूर चूर होना।

**प्रा० दबेपाँव** बोल० धीमें, धीरे, हौले।

**प्रा० दाबना** ( दबना ) क्रि० स० दाबना, चापना, जीतना, २ तंग करना, ३ ज़बरदस्ती से कराना, ४ डाटना, झिड़कना, ५ रोकना, थाँमना, ६ नीचा करना, झुकाना, नवाना, ७ छिपाना, ८ जीतना, हराना, पराजय करना।

**प्रा० दबामरना** बोल० कुचल डालना, चूर चूर करना, २ हराना, जीतना।

**प्रा० दबालेना** बोल० चढ़जाना, चढ़ाई करना, धावा करना।

**प्रा० दबाव** (दबाना) पु० दाब, चाँप, २ ज़ोर, पराक्रम, अधिकार, ३ आधीनता।

**प्रा० दबावमानना** बोल० धाक

मानना, डरना, अदब करना ।
प्रा० दबैल ( दबना ) आधीन, वश में, पु० प्रजा, रइयत ।
प्रा० दबोचना क्रि० स० दबा डालना, दाबना ।
सं० दम (दम्=वश करना, वा शान्त करना ) पु० इन्द्रियों को वश में करना, इन्द्रियों की इच्छा को रोकना, २ ताड़ना, सज़ा, ३ वश करना ।
सं० दमक ( दम् + अक ) क० पु० वश करनेवाला, रोकनेवाला ।
प्रा० दमक (दमकना ) स्त्री० चमक, झलक, शोभा, भड़क ।
सं० दमघोष पु० शिशुपाल का पिता, चँदेरी का राजा ।
प्रा० दमकना क्रि० अ० चमकना, झलकना ।
प्रा० दमकना पु० आग बुझाने की कल ।
प्रा० दमड़ा ( सं० द्रम्म ) पु० धन, दौलत, विभव, सम्पत्ति ।
प्रा० दमड़ी ( सं० द्रम्म ) स्त्री० पैसे का आठवाँभाग ।
प्रा० दमड़ीके तीन तीन होना बोल० उजड़ना, नष्ट होना, सत्यानाश होना, बरबाद होना ।
सं० दमन ( दम्=वश करना, वा शान्त करना ) पु० वश करना, नाश करना, २ एक फूल का नाम ।
सं० दमनीय (दम् + अनीय )र्म० पु० दाबने के लायक, तोड़ने योग्य ।
सं० दमयन्ती ( दम्=वश करना ) स्त्री० नल राजा की पत्नी, विदर्भ देश के राजा भीमसेन की बेटी ।
फ़ा० दमामा पु० नगारा, धौंसा, डङ्का ।
सं० दमी ( दम् + ई ) क० पु० योगी, इन्द्रियजित् ।
सं० दम्पति ( जाया=पत्नी, पति= भर्त्तार, यहाँ जाया को दम् आदेश होजाता है ) पु० स्त्री पुरुष, जोड़ा, जायापति ।
सं० दम्भ ( दम्भ्=छल करना ) पु० पाखण्ड, कपट, छल, २ घमण्ड, दर्प, अहंकार, जवान बैल ।
सं० दम्भी ( दम्भ ) गु० पाखण्डी, कपटी, छली, २ घमण्डी, अभिमानी ।
सं० दया (दय्=देना, पालना) स्त्री० कृपा, करुणा, किसी के दुःख दूर करने की इच्छा, मेहरबानी, रहम ।
सं० दयायुत ( दया=कृपा, युत= मिला हुआ ) गु० दयालु, कृपालु, दया करनेवाला ।
प्रा० दयाल ( सं० दयालु ) गु० कृपालु ।
प्रा० दयावन्त } ( दया=कृपा, वत
सं० दयावान् } =वाला ) गु० कृपालु, दयालु ।

सं० दयित पु० प्रिय, पति, खाविंद।

सं० दयिता (दय्=देना वा पालना) स्त्री० पत्नी, भार्या, स्त्री, प्रिया, प्यारी।

सं० दर (दृ=फाड़ना वा डरना) पु० छेद, गुफा, खोह, खड्डा, २ डर, ३ शङ्ख, गु० थोड़ा।

प्रा० दर पु० मोल, भाव, दाम।

सं० दरद पु० म्लेच्छजाति, २ भयानक, भय, ३ हिंगुल, हींग, ४ शिंगरफ, मुर्दाशङ्ख, पारा, स्त्री० पीड़ा, त्रास, भय।

फ़ा० दरबार पु० कचहरी, सभा।

प्रा० दरदरा गु० मोटा पीसा हुआ, दलिया, अधपीसा।

प्रा० दरस (सं० दर्श) पु० दर्शन, देखना, दीठ।

सं० दरा / दरी (दृ=फाड़ना) स्त्री० गुफा, खोह, कन्दरा।

प्रा० दराँती (सं० दात्र, दा=टुकड़े करना) स्त्री० हँसुवा, हँसिया।

प्रा० दरार (सं० दृ=फाड़ना) स्त्री० फटी हुई जगह, दरज, शिगाफ़, चीर, फटा, दरका, फाड़।

सं० दरिद्र (दरिद्रा=दुर्दशा होना) गु० कङ्गाल, निर्धन, रङ्क, दीन, दुःखी, ग़रीब, मुफ़लिस।

सं० दरिद्रता (दरिद्र) भा० स्त्री० कङ्गालपन, निर्धनता, ग़रीबी, दीनता, दुःख, दुर्दशा।

प्रा० दरिद्री (सं० दरिद्र) गु० कङ्गाल, निर्धन, दीन, दुःखी, ग़रीब, दरिद्र।

सं० दर्दुर (दु=दुःख देना (कानों को शब्द करके) वा दृ=फाड़ना) पु० दादुर, मेंडक, बेंग, भेक, २ मेघ, ३ एक बाजे का नाम, ४ एक पहाड़ का नाम।

सं० दर्प (दृप्=घमण्ड करना) पु० घमण्ड, अभिमान, अहंकार, दाप, ग़रूर।

सं० दर्पण (दृप्=चमकना) पु० काच, आईना, आरसी, मुकुर।

सं० दर्पित क० पु० अहंकारी, घमण्डी, मग़रूर।

सं० दर्वी (दृ=फाड़ना) क० स्त्री० कलछुली, कर्छी, चमची, डोई।

सं० दर्भ (दृभ्=गाथना, बाँधना) पु० डाभ, कुशा, एक प्रकार की घास।

प्रा० दर्राना क्रि० अ० निधड़क और बिनठहरे सीधा चलाजाना।

सं० दर्श (दृश्=देखना) पु० दर्शन, देखना, दृष्टि, २ अमावस्या जिस दिन चाँद और सूर्य एक जगह देखे जाते हैं।

सं० दर्शक (दृश्=देखना) क० पु० दिखानेवाला, पु० द्वारपाल, पौरिया।

सं० दर्शन (दृश्=देखना) भा० पु०

देखना, दृष्टि, दीठ, २ भेंट, एक दूसरे को देखना, ३ रूप, आकार, दिखाव, ४ आँख, ५ सपना, ६ दर्पण, ७ न्याय आदि छः शास्त्र, (१ न्याय-इसका आचार्य **गौतम-ऋषि**, २ वैशेषिक-इसका आचार्य **कणाद मुनि**, यह बहुत बातों में न्याय से मिलताहै और बहुतमें नहीं मिलता, ३ मीमांसा-इसका आचार्य **जैमिनिऋषि**, इसमें यज्ञ,व्रत,तप, दान, और वेद पढ़ना आदि कर्मोंके करने से मुक्ति पाना लिखा है, ४ वेदान्त-इसका आचार्य **व्यासदेव**, ५ सांख्य-इसका आचार्य **कपिलमुनि** इस मतके माननेवाले सृष्टि का कोई कर्त्ता नहीं मानते और कहते हैं कि संसार नित्य है और कोई इसका बनानेवाला नहीं है, ६ पातञ्जल-इसका आचार्य **पतञ्जलिमुनि**, यह और सब बातों से सांख्यसे मिलताहै परसांख्यवाले सृष्टिका कोई कर्त्ता नहीं मानते, और इसमें ईश्वर को सृष्टि का कर्त्ता माना है ) ।

**प्रा० दर्शनी** ( सं० दर्शनीय=देखने योग्य ) स्त्री० वह हुंडी जो देखनेही से पट जाय, २ भेंट, चढ़ावा, गु० सुन्दर, सुडौल, रूपवान्, मनोहर, देखने योग्य ।

**सं० दर्शनप्रतिभू** पु० हाज़िर ज़ामिनी ।

**सं० दर्शन्त** भा० पु० देखना, देख पड़ना ।

**सं० दल** ( दल्=फाड़ना वा टुकड़े २ करना ) पु० वृक्ष का पत्ता, २ बड़ी सेना, ३ ढेर, समूह, ४ खण्ड, टुकड़ा, ५ कीचड़, ६ आधा, दलदार, गु० मोटा, गाढ़ा ।

**प्रा० दलक** (दलकना) स्त्री० चमक, झलक ।

**प्रा० दलकना** क्रि० अ० चमकना, झलकना, झझकना, थरथराना ।

**प्रा० दलदल** ( सं० दल=कीचड़ ) पु० कीचड़, पाँका, काँदो, धसान, धसाव, पङ्क ।

**सं० दलन** (दल्=टुकड़े करना) भा० पु० टुकड़े २ करना, मर्दन, नाश, गु० नाश करनेवाला, टुकड़े करने वाला, मर्दन करनेवाला ।

**प्रा० दलना** ( सं० दलन ) क्रि० स० मोटा पीसना, भुरभुराना, दो टूक करना ( जैसे दाल को ) ।

**सं० दलनी** स्त्री० दुर्मुट, लोह की मुगरी, लोह का मुगदर ।

**प्रा० दलबादल** ( सं० दलवारिद, दल=सेना वा समूह, वारिद=बादल ) पु० बादलों की सेना, बादलों का समूह, २ बड़ी सेना, ३ बड़ा डेरा ।

**प्रा० दलमलना** } ( सं० दलन )
**दलमलकरना** } क्रि० स० पीस

डालना, मींजना, तोड़ डालना, मर्दन करना ।

सं० दलित ( दल्=इत ) र्म्म० पु० मर्दित, रौंदा गया, फाड़ागया ।

प्रा० दलिद्र ( सं० दारिद्र ) भा० पु० कङ्गालपन, निर्धनता, ग़रीबी, दीनता, दुःख, दुर्दशा ।

प्रा० दलिद्री ( सं० दारिद्री ) गु० कङ्गाल, निर्धन, दीन, दुःखी, ग़रीब ।

प्रा० दलिया( सं० द्वि+दल, द्वि= दो दल=टुकड़ा ) पु० दलाहुआ अनाज ।

प्रा० दलेंती ( सं० दलयती ) स्त्री० चक्की, जाँती ।

सं० दव ( दु=जलना, वा पीड़ा होना ) पु० वन, जंगल, २ जंगल की आग, ३ पीड़ा, दुःख ।

सं० दवाग्नि ( दव+अग्नि ) स्त्री० बन की आग ।

प्रा० दवारी ( सं० दावानल ) स्त्री० वन की आग ।

सं० दविष्ठ पु० बहुत दूर ।

सं० दवीयस पु० दूर ।

सं० दश गु० दश, पाँच के दूने, काटना, अञ्चल ।

सं० दशकण्ठ ( दश+कण्ठ ) पु० रावण, दशकन्धर, दशानन ।

सं० दशकन्धर ( दश+कन्धर ) पु० रावण ।

सं० दशग्रीव ( दश+ग्रीवा ) पु० रावण ।

सं० दशन (दंश्=काटना) पु० दाँत, दन्त, २ कवच, ३ शिखर ।

सं० दशम ( दश ) गु० दशवां ।

सं० दशमहाविद्या ( दश, दस महाविद्या=महामाया ) स्त्री० दस प्रकार की दुर्गा, जैसे १ काली, २ तारा, ३ षोडशी, ४ भुवनेश्वरी, ५ भैरवी, ६ छिन्नमस्ता, ७ धूमावती, ८ बगला, ९ मातङ्गी, १० कमला ।

सं० दशमलव ( दशम+लव ) पु० दशमांश, दशवां हिस्सा, कसूर अशारिया ।

सं० दशमी ( दशम ) स्त्री० दशवीं तिथि ।

सं० दशमुख ( दश+मुख ) पु० रावण ।

सं० दशमुखान्तक ( दशमुख=रावण, अन्तक=नाश करनेवाला ) पु० श्रीरामचन्द्र ।

सं० दशरथ ( दश ( दसों दिशा में ) रथ ( रथ की गति है जिसकी ) अर्थात् जिसने दसों दिशा को जीत लिया ) पु० अयोध्या का राजा और श्रीरामचन्द्र का बाप ।

प्रा० दशशीस ( सं० दश=दस, शीर्ष=शिर ) पु० रावण, दशकन्धर, दशानन ।

सं० दशहरा (दश दश जन्म के पाप, हृ=हरना ) पु० जेठ सुदी दशमी जो गङ्गा का जन्मदिन है, इस दिन जो कोई गङ्गा में नहाता है उसके दश जन्म के अथवा दश प्रकार के पाप दूर होजाते हैं, २ ( दश( दशमुख )रावण, हृ=नाश करना ) कुंवार सुदी दशमी जिस दिन रामचन्द्र रावण को मारने के लिये चढ़े थे इस लिये इस को विजयदशमी भी कहते हैं ।

सं० दशा ( दंश्=काटना, विभाग करना ) स्त्री० अवस्था, हालत, गति, दशा दशप्रकार की हैं १ गर्भवास, २ जन्म, ३ बालकपन, ४ लड़कपन, ५ किशोर, ६ जवानी, ७ अधबुढ़ापा, ८ बुढ़ापा, ९ प्राणरोध अर्थात् मरने के समय की अवस्था, १० नाश वा मरना ।

सं० दशांश (दश+अंश) पु० दशवां भाग, दशवां हिस्सा ।

सं० दशानन (दश+आनन) पु० रावण, दशमुख, दशकण्ठ, दशकन्धर, दशग्रीव, दशशीस ।

प्रा० दस ( सं० दश ) गु० पाँच का दूना ।

प्रा० दसहरा पु० दशहरा शब्द को देखो ।

प्रा० दसोंद्वार ( सं०दशद्वार ) पु० व०व० शरीर के दश रस्ते, २ आँखें, २ कान, २ नाकके नथुना, सातवां मुँह, आठवां लिङ्ग इन्द्रिय, नववां गुदा, दशवां ब्रह्माण्ड अर्थात् शिर का बिचला भाग, संस्कृत और हिन्दी के बहुत से ग्रन्थों में नौ द्वारही लिखे हैं वहाँ दशवाँ द्वार ब्रह्माण्ड नहीं माना है, नवद्वार शब्दको देखो ।

प्रा० दसोंधी पु० भाट, राय, स्तावक, प्रशंसक ।

सं० दस्यु ( दस=देखना, चुराना ) पु० शत्रु, चोर, तस्कर, ३ अग्नि, ४ खल, ५ बड़ा साहसी, ६ लुटेरा ।

सं० दस्र पु० अश्विनीकुमार, गधा-पशु स्त्री० अश्विनीनक्षत्र ।

प्रा० दह ( सं० ह्रद ) पु० बहुत गहरा पानी, गहराव, भँवर, (जैसे कालीदह ) ।

प्रा० दहकना ( सं० दहन ) क्रि० अ० जलना, २ खेद करना ।

प्रा० दहड़दहड़ (सं०दहन) क्रि० वि० बल से, ज़ोर से, वेग से, प्रचण्डता से ।

प्रा० दहड़दहड़जलना बोल० बहुत वेग से जलना, बहुत ज़ोर से आग का लहकना ।

सं० दहन (दह्=जलाना) भा० पु० आग, अग्नि, आगी, २ जलाना, जलन, दाह, ३ चित्रक वृक्ष, गु० जलानेवाला ।

**प्रा० दहना** (सं० दहन) क्रि० अ० जलना।

**प्रा० दहना** } ( सं० दक्षिण ) गु०
**दहिना** } दाहिना, दक्षिण।

**सं० दहर** ( दह्=जलाना ) पु० सूक्ष्म, ह्रस्व, २ बालक, ३ मूषक, चूहा, ४ छोटा भाई, ५ बहन, ६ हृदय, आकाश।

**प्रा० दहलना** क्रि० अ० काँपना, डरना।

**प्रा० दहाड़ना** क्रि० अ० गरजना।

**प्रा० दहाना** ( सं० दहन ) क्रि० स० जलाना, २ बोराबन्दी।

**प्रा० दही** ( सं० दधि ) पु० जमा हुआ दूध।

**प्रा० दहेंड़ी** ( सं० दधि=हण्डी ) स्त्री० दही की हाँडी।

**प्रा० दाई** ( सं० दायक ) क० पु० देनेवाला, ( जैसे सुखदाई )।

**प्रा० दाई** ( फ़ा० दायह ) स्त्री० धाय, दूध पिलानेवाली, २ दाई, जनाई, ३ दासी, चकरानी, लौंडी।

**प्रा० दाऊ** पु० बड़ा भाई, २ बाप, ३ बलदेवजी का नाम।

**प्रा० दाऊदी** (अरबी दाबदी) स्त्री० एक झाड़ का अथवा उसके फूल का नाम, २ एक तरह की आतशबाज़ी, ३ सफ़ेदी।

**प्रा० दाँड** ( सं० दण्ड ) पु० सज़ा, ताड़ना, दण्ड, जुर्माना, २ घटी, ३ डाँड।

**प्रा० दाँत** ( सं० दन्त ) पु० दन्त, दशन, रदन।

**प्रा० दाँतउँगलीकाटना** बोल० अचम्भे में आकर दाँतों से उँगली काटना, अचरज करना, विस्मय करना।

**प्रा० दाँतकचकचाना** बोल० खीस निकालना, खिसियाना, दाँत पीसना।

**प्रा० दाँतकटकटाना** बोल० दाँत पीसना, किचकिचाना।

**प्रा० दाँतकाटीरोटीखाना** बोल० किसीका जीसे मित्र होना, दिली-दोस्त होना, पक्की मिताई होना।

**प्रा० दाँतखट्टे करना** बोल० मन तोड़ना, मन मारना, हरा देना, बे हिम्मत करना, सताना, क्रोधित करना।

**प्रा० दाँततलेउँगलीदबाना वा काटना** बोल० हक्का बक्का रह जाना, भैचक रहना, अचम्भे में होना, मुतहैयर होना।

**प्रा० दाँतनिकालना** बोल० हँसना, मुसकुराना, २ अपनी अयोग्यता और बेबशी जतलाना, अथवा मानना।

**प्रा० दाँतपरचढ़ाना** बोल० किसी की भलाई अथवा नामवरी को मिटाना, कलङ्क लगाना।

प्रा० दाँतपीसना बोल० दाँत कड़कड़ाना, खिसियाना, दाँत कचकचाना, कटकटाना, क्रोध करना, खीस निकालना ।

प्रा० दाँतबजना या बाजना बोल० टेंटें करना, चेंचें करना, बकबक करना, झगड़ना ।

प्रा० दाँतरखना, या होना किसी पर बोल० किसी वस्तु को बहुत ही बहुत चाहना, २ अवज्ञा करना, तुच्छ जानना ।

प्रा० दाँतुन ( सं० दन्तधावन ) पु० दतवन, दतून ।

प्रा० दाँताकिलकिल ( सं० दन्तकिलकिला ) स्त्री० झगड़ा, लड़ाई ।

प्रा० दाँव पु० घात, जाल, पेंच, २ अवसर, मौक़ा, गौं, बारी, समय, ३ कुश्ती में पेंच ।

प्रा० दाँवचलना बोल० वररहना, जीतना, सरस होना, बढ़ चलना, दाल गलना ।

प्रा० दाँवचलाना बोल० क़ाबू चलाना, गौं पाना, चोट करना ।

प्रा० दाँवपकड़ना बोल० कुश्ती करना, कुश्तीलड़ना, पेंच करना, दाँव करना ।

प्रा० दाँवबैठना बोल० घात में बैठना, दबकना ।

सं० दाक्षायणी स्त्री० सती, पार्वती, अश्विन्यादि नक्षत्र, दन्तीवृक्ष, जमालगोटा का वृक्ष ।

सं० दाक्षाय्य पु० गृद्धपक्षी ।

सं० दाक्षिण भा० पु० कथन, उपाय, अधिकार, दक्षिण देशीय ।

सं० दाक्षिणात्य पु० नारियलवृक्ष, दाक्षिणीय ।

सं० दाक्षिण्य भा० पु० उदारता, होशियार, मददगार, अनुकूल ।

प्रा० दाख ( सं० द्राक्षा ) स्त्री० अंगूर, मुनक्का, किशिमश ।

प्रा० दाग़ ( फ़ा० दाग़ और सं० दग्ध ) पु० चिह्न, कलङ्क, दोष, गर्म लोहे से जलने का चिह्न ।

प्रा० दाग़चढ़ाना, या लगाना बोल० कलङ्क लगाना, बदनाम करना ।

प्रा० दाग़देना बोल० गर्म लोहे से चिह्न करना, गुल देना, दागना, जलाना, २ दोष लगाना, कलङ्क लगाना ।

प्रा० दाग़लगना बोल० बदनाम होना, अपकीर्त्ति होना ।

प्रा० दाग़लाना बोल० कलङ्क लगना, तोहमत लगना ।

प्रा० दाग़ना क्रि० दाग़ देना, गुल देना, गर्म लोहे से चिह्न करना, २ बन्दूक़ अथवा तोप छोड़ना ।

सं० दाघ पु० दाह, जलना ।

सं० दाडक पु० दाँत, दाढ़, दंष्ट्रा ।

सं० दाड़िम } (दल्=फटना) स्त्री० दालिम } अनार ।

प्रा० दाढ़ ( सं० दाढ़ा, दा=काटना, दंष्ट्रा, दंश्=काटना ) स्त्री० बड़े दाँत, पिछलेदाँत, पीसने के दाँत ।

प्रा० दाढ़ी ( सं० दाढ़िका ) दाढ़ अर्थात् दाढ़ के पास, स्त्री० ठोढ़ी पर के बाल ।

प्रा० दाढ़ीबनाना या मुड़ाना बोल० हजामत बनाना, खतबनाना, क्षौरकराना ।

सं० दाता (दा=देना) क०पु० देनेवाला, दानी, उदार, दानशील, दयालु, हितकारी, सखी, फैयाज़ ।

प्रा० दातार (सं० दातृ, दा=देना) क० पु० देनेवाला, दाता ।

सं० दात्र ( दा=काटना, छेदना ) पु० हँसिया, बसूला ।

प्रा० दाद ( सं० दद्रु, दद्=रखना, वा दृ=फाड़ना ) पु० दिनाय, चकवाई ।

सं० दाद पु० दान, देना ।

प्रा० दादा पु० बाप का बाप, पितामह, २ बड़ा भाई ।

प्रा० दादी स्त्री० बाप की मा ।

प्रा० दादुर (सं० दर्दुर) पु० मेंडक, भिभकुर, बेंग ।

प्रा० दादू पु० एक बड़ा साधु जिसने एक नया मत चलाया जो दादूपन्थ के नाम से प्रसिद्ध है ।

प्रा० दादूपन्थी पु० दादू के धर्म को माननेवाला ।

प्रा० दाधना ( सं० दग्ध ) क्रि० अ० दग्धना, जलना, दहना ।

सं० दान ( दा=देना ) पु० देना, त्याग,पुण्यार्थ वा नामके लिये देना, २पुण्य, खैरात, भीख, दक्षिणा, ३ भेंट, समर्पण, अर्पण, ४ गजमद ।

सं० दानपत्र पु० हिबानामा ।

सं० दानव ( दनु ) पु० दनुके बेटे दनुज, असुर, दैत्य, राक्षस ।

सं० दानशील ( दान=देना, शील =स्वभाव ) गु० दान करने का जिसका स्वभाव हो, दानी, दाता, उदार ।

सं० दानशौण्ड पु० बड़ादानी, दानशूर, बहुप्रद, बड़ादाता ।

प्रा० दाना ( फ़ा० दाना ) पु० अनाज, अन्न, बीज ।

फ़ा० दाना गु० बुद्धिमान्, अक़्लमन्द, ज्ञाता ।

प्रा० दानापानी बोल० अन्नजल, संयोग, पु० खाना पीना ।

सं० दानी ( दा=देना ) गु० दाता, देनेवाला, उदार, दानशील, पुण्यात्मा, फ़ैयाज़, परोपकारी ।

सं० दान्त ( दम्=दबाना ) पु० जितेन्द्रिय, तपी ।

सं० दान्ति ( दम्=ति ) भा० स्त्री० इन्द्रियनिग्रह, दमन, इन्द्रियवश

करना, नफ़्सकुशी ।

प्रा० दाबना ( दबना ) क्रि० स० दबाना, दमन करना, चापना, २ निचोड़ना ।

प्रा० दाबरखना बोल० छिपालेना, चुरालेना, २ पकड़ रखना, दबाउ रखना ।

प्रा० दाप (सं० दर्प ) पु० घमण्ड, अभिमान, अहंकार, ग़रूर, शेख़ी ।

सं० दाम ( दामन्, दो=काटना ) स्त्री० रस्सी, जेवरी, डोरी, २माला ।

प्रा० दाम पु० एक पैसेका पचीसवां भाग, २ मोल, भाव, क़ीमत ।

सं० दामाञ्जन ( दाम+अञ्जन= बाँधना ) पु० घोड़े की अगाड़ी पिछाड़ी की रस्सी ।

प्रा० दामिनी ( सं० सौदामिनी ) स्त्री० बिजली, तड़ित्, कौंधा, वर्क़ ।

सं० दामोदर (दामन्=रस्सी, उदर= पेट अर्थात् जिसके पेट पर रस्सी बाँधी गई हो, श्रीकृष्ण ने एक बार दूध दही के बरतन फोर डालेथे तब उनकी माता यशोदा ने उनके पेट पर रस्सी बाँधी थी तब दामोदर ऐसा नाम हुआ वा दामन्=लोक, उदर=पेट, अर्थात् जिस के पेट में बहुत से लोक हैं जैसे " दामानि लोकनामानि तानि यस्योदरा-न्तरे । तेन दामोदरो देव ") पु० श्रीकृष्ण का नाम, विष्णु ।

सं० दाम्पत्यमुक्तिपत्र पु० तलाक़-नामा, स्त्री और पुरुष के छुड़ौती बोलने का पत्र ।

सं० दाय (दा=देना) पु० बाप दादों का धन, पैत्रिकधन, बपौती, २ दान, ३ दायजा, यौतुक ।

सं० दायक ( दा=देना ) क० पु० देनेवाला, दानी, दाता, उदार, दानशील ।

प्रा० दायजा (सं० दाय) पु० दहेज़, दैजा, यौतुक ।

सं० दायभाग ( दाय+भाग ) पु० बाप दादों के धनका हिस्सा, पैत्रिक धन का विभाग, २ एक ग्रन्थ का नाम ।

सं० दायाद ( दाय=पैत्रिक धन, आ +दा=लेना ) पु० बेटा, पुत्र, २ स्वकुटुम्बी, नातेदार, रिश्तेदार, भाई बन्ध, ३ उत्तराधिकारी, वारिस ।

सं० दार, दारा ( दॄ=फाड़ना, जो भाइयों के सनेह को घटा देती है) स्त्री० भार्या, पत्नी, जोरू, स्त्री, जाया ।

सं० दारक ( दॄ=फाड़ना, भेदना ) पु० १ बालक, २ सुअर, क० फाड़नेवाला भेदक, काटनेवाला ।

सं० दारकर्म पु० विवाह, ब्याह ।

प्रा० दारचीनी ( सं० दारु=लकड़ी, चीनीय=चीनदेश की ) स्त्री० दाल-

चीनी, एक पेड़ की मसालेदार छाल ।

सं० दारण भा० पु० भेदन, विदारण, कर्तन, काटना ।

सं० दारद पु० विषभेद, २ पारा, ३ शिंगरफ, समुद्र ।

सं० दारिका ( दारक=बालक ) स्त्री० बालिका, बेटी, पुत्री, लड़की, कन्या ।

प्रा० दारिद ( सं० दारिद्र ) पु० दरिद्रता, कंगालपन, दीनता ।

सं० दारिद्र, दारिद्रा (दरिद्रा=दुर्दशा होना) पु० कंगालपन, निर्धनता, गरीबी, दीनता, दुःख, दुर्दशा ।

सं० दारु ( दृ=फटना वा फाड़ना ) स्त्री० लकड़ी, काठ, काष्ठ, २ देवदारु वृक्ष ।

सं० दारुक ( दृ=फाड़ना ) पु० श्रीकृष्ण के सारथी का नाम, २ देवदारु वृक्ष, ३ काठ, लकड़ी, स्त्री० कठपुतली ।

सं० दारुगर्भा स्त्री० गुड़िया, पुत्तलिका, कठपुतली ।

सं० दारुण ( दृ=फाड़ना, मनको, वा डराना ) गु० भयानक, भयंकर, डरावना, विकट, कराल, कठिन, कठोर, पु० भयानकरस, रौद्ररस, २ चित्रक वृक्ष ।

सं० दारुहस्तक पु० काष्ठ का चिमचा, काठकी कलछली, करछी ।

प्रा० दारू स्त्री० मदिरा, मद, शराब, २ बारूत, बरूद ।

प्रा० दारूड़ा पु०, दारूड़ी स्त्री० मदिरा, मद, शराब, दारू ।

सं० दाल (दल्=टुकड़े करना) स्त्री० दलेहुये मूंग, चने, उड़द, मोठ, मसूर, अरहर आदि, दलहन, दाली ।

प्रा० दालगलनी, किसी की बोल० सरस होना, वर रहना, जीतना, गठाव गाँठना, डौल बाँधना, युक्ति करना, काम बनाना।

प्रा० दालिद्र ( सं० दारिद्र ) भा० पु० कंगालपन, गरीबी, निर्धनता, दीनता, दुःख, दुर्दशा ।

सं० दाव (दु=जलाना) पु० जंगल, वन, २ वनकी आग, ३ गर्मी, पीड़ा, सन्ताप ।

सं० दावन भा० पु० पीड़न, नाशन, दाबना, दबाना ।

सं० दावाग्नि, दावानल ( दाव=जंगल, अग्नि वा अनल=आग ) स्त्री० वन की आग, जंगल की आग ।

सं० दाश ( दाश्=देना जिस को दरमाहा आदि देते हैं ) पु० नौकर, सेवक, २ ( दश्=काटना, मारना, जो मछलियों को मारता है ) मछुवा, धीवर ।

सं० दाशरथ ( दशरथ ) पु० दशरथ राजा के बेटे श्रीरामचन्द्र ।

सं० दाश्व पु० दानी, दाता ।

सं० दास ( दास्=देना जो अपनी आत्मा को देता है अथवा जिसको धन आदि देते हैं ) पु० नौकर, सेवक, किंकर, टहलुवा, २ शूद्र, ३ शूद्रों का उपनाम ।

सं० दासी ( दास ) स्त्री० लौंड़ी, बांदी, चेरी, शूद्रा, पीत झण्डी, बेंदी ।

सं० दासेय पु० दासीपुत्र, सेवक, गुलाम ।

सं० दाह / दाहन (दह्=जलाना) भा०पु० जलाना, जलन, ताप, राख करना, झुलसाव ।

प्रा० दाहदेना बोल० मुर्दा जलाना ।

सं० दाहक ( दह्=जलाना ) क०पु० जलानेवाला, पु० चित्रक वृक्ष ।

प्रा० दाहना ( सं० दाहन ) क्रि० स० जलाना ।

प्रा० दाहना / दाहिना ( सं० दक्षिण ) गु० दहना, दक्षिण, दहिना ।

सं० दिक्पति / दिक्पाल (दिश्=दिशा,पति, राजा, वा पाल= पालनेवाला ) पु० दिशाओं के राजा, ( श्लोक ) "इन्द्रो वह्निः पितृपतिर्नैर्ऋतो वरुणो मरुत् । कुबेर ईशः पतयःपूर्वादीनां दिशां क्रमात्" जैसे १ पूर्व का इन्द्र, २ अग्निकोण का अग्नि, ३ दक्षिण का यमराज, ४ नैर्ऋत्यकोण का नैर्ऋत, ५ पश्चिम का वरुण, ६ वायव्यकोण का पवन, ७ उत्तर का कुबेर, ८ ईशानकोण का महादेव, ९ ऊपर की दिशा का ब्रह्मा, १० नीचे की दिशा का अनन्त वा विष्णु—अथवा ( श्लोक ) "सूर्यः शुक्रः क्षमापुत्रः सैंहिकेयः शनिः शशी । सौम्यस्त्रिदशमन्त्री च पूर्वादीनामधीश्वराः" १ जैसे पूर्वका दिक्पति सूर्य, २ अग्निकोण का शुक्र, ३ दक्षिण का मङ्गल, ४ नैर्ऋतकोण का राहु, ५ पश्चिम का शनैश्चर, ६ वायव्यकोण का चन्द्रमा, ७ उत्तर का बुध, ८ ईशान कोण का बृहस्पति कहलाता है ।

सं० दिक्शूल / दिशाशूल ( दिश् वा दिशा= ओर, शूल=कांटा, वा दुःख ) पु० वह दिशा जिस तरफ़ किसी विशेप दिन को यात्रा करना अशुभ है ( श्लोक ) "शनौ चन्द्रे त्यजेत्पूर्वां दक्षिणाख्यां दिशं गुरौ । रवौ शुक्रे पश्चिमां च बुधे भौमे तथोत्तराम्" जैसे शनैश्चर और सोमवार को पूर्व में, बृहस्पति को दक्षिण में, रविवार और शुक्र-

वार को पश्चिम में, बुधवार और मङ्गलवार को उत्तर में दिशाशूल होता है ।

**प्रा० दिखलाना } (देखना) क्रि०**
**दिखाना } स०** बताना, बुझाना, बतलाना, समझाना, जताना, प्रकाशकरना, प्रकटकरना, लखाना, बुझाना, दर्शाना ।

**प्रा० दिखलाईदेना } बोल०** जान
**दिखाईदेना }** पड़ना, देख पड़ना, मालूम होना ।

**प्रा० दिखाऊ** ( दिखाना ) गु० देखने योग्य, सुन्दर, सजीला, सुहावना, रूपवान् ।

**सं० दिगन्त** ( दिक्+अन्त ) पु० दिशाका अन्त ।

**सं० दिगन्तराल** पु० आकाश, आसमान ।

**सं० दिगम्बर** ( दिक्=दिशा वा शून्य, अम्बर=कपड़ा, अर्थात् जिस के दिशाही कपड़ा है ) गु० नङ्गा, नग्न, वस्त्रहीन, पु० शिव का नाम, २ बौद्धमत का अथवा जैनमत का भिखारी ।

**सं० दिग्गज** ( दिक्=दिशा, गज=हाथी ) पु० दिशाओं के हाथी, दिग्गज कहाते हैं । वे आठ हैं जैसे कि ( श्लोक ) " ऐरावतः पुण्डरीको वामनः कुमुदोऽञ्जनः । पुष्पदन्तः सार्वभौमः सुप्रतीकश्च दिग्गजाः " १ ऐरावत, २ पुण्डरीक, ३ वामन, ४ कुमुद, ५ अञ्जन, ६ पुष्पदन्त, ७ सार्वभौम, ८ सुप्रतीक ।

**सं० दिग्ध** पु० विषलपेटा बाण, २ अग्नि, ३ स्नेह, ४ लेप, ५ लिप्त ।

**सं० दिग्विजय** ( दिक्=दिशा, विजय=जीत ) स्त्री० चारों दिशा का जीतना ।

**प्रा० दिग्गी } ( सं० दीर्घिका,**
**दिघी }** दीर्घ=लम्बा ) स्त्री० लम्बा पोखरा, तालाब ।

**सं० दिति** (दो=टुकड़े करना) स्त्री० दैत्यों की मा, दक्षप्रजापति की बेटी और कश्यपमुनि की पत्नी ।

**सं० दित्सा** (दा=देना) भा० स्त्री० दानेच्छा, देनेकी इच्छा ।

**सं० दिदृक्षा** स्त्री० देखनेकी इच्छा ।

**सं० दिन** (दो=नाश करना, अन्धेरा को) पु० दिवस, दिवा, वासर, घस्र ।

**प्रा० दिनकाटना** बोल० दुःख से समय बिताना ।

**प्रा० दिनको दिन रातको रात न जानना** बोल० शोच में अथवा काम में डूब जाना ।

**प्रा० दिनखुलना** बोल० भागजागना, दुःख के दिन चले जाना और सुख के दिन आना, दिन फिरना, बढ़ती होना, फलना फूलना ।

**प्रा० दिनगँवाना** बोल० असाव-

धानीसे अथवा वृथा समय बिताना ।

प्रा० दिनचढ़ना बोल० दिन आना, दिन बढ़ना, २ स्त्रियों के कपड़ों से होने का समय बढ़ जाना ।

प्रा० दिनचढ़ाना बोल० किसी काम को देर से शुरूअ करना ।

प्रा० दिनढलना बोल० दिन घटना, दिन पलटना ।

प्रा० दिनधौले बोल० दिन दोपहर, दिन दिया ।

प्रा० दिनपड़ना बोल० दुःख आना, दुःख पड़ना ।

प्रा० दिनफिरना बोल० क़िस्मत खुलना, भाग जागना, बढ़ती होना, फलना, फूलना ।

प्रा० दिनबदिन, दिनदिन बोल० हर एक दिन, प्रत्येक दिन, प्रतिदिन ।

प्रा० दिनभरना बोल० दुःख और कष्ट में समय बिताना ।

प्रा० दिनमुँदना बोल० दिन छिपना, सूर्य अस्त होना, सूर्य छिपना ।

सं० दिनकर (दिन, कर=करनेवाला, कृ=करना, वा कर=किरण जिसकी किरण दिन में दिखाई देती है ) पु० सूर्य, रवि ।

सं० दिनमणि ( दिन + मणि ) पु० सूर्य ।

सं० दिनमान (दिन, मान=मापना) पु० दिनका नाप, दिनका परिमाण ।

प्रा० दिनमुख पु० प्रातःकाल, प्रभात ।

प्रा० दिनाई स्त्री० दाद ।

सं० दिनान्त ( दिन + अन्त ) पु० दिनका पूरा होना, सांझ, सन्ध्या, सायंकाल, शाम होना ।

सं० दिनेश ( दिन + ईश ) पु० सूर्य, दिनकर, दिनपति ।

प्रा० दिया (सं० दीप ) पु० दीवा, दीपक, चिराग़, २ ( देना ) क्रि० स० देना, देदिया ।

सं० दिलीप पु० रघुराजा का पिता ।

सं० दिव ( दिव्=खेलना, चमकना, चाहना ) पु० स्वर्ग, आकाश ।

सं० दिवस, दिवा ( दिव्=खेलना, चमकना वा व्यवहार करना ) पु० दिन, बासर, रोज़ ।

सं० दिवाकर ( दिवा=दिन, कर= करनेवाला ) पु० सूर्य, भानु, रवि, दिनेश, दिनकर ।

सं० दिवान्ध ( दिवा=दिन, अन्ध= अन्धा ) गु० दिन में अन्धा, पु० उल्लू, २ चिमगादर ।

प्रा० दिवाला पु० ऋण चुकाने की असमर्थता, कोठी अथवा दुकान का बिगड़ना ।

प्रा० दिवाली ( सं० दीपावलि, दीप=दिया, अवलि=पांत ) स्त्री० दीपमालिका, कातिक में एक तिवहार ।

सं० दिविषद् ( दिव्=स्वर्ग, षद् प्रकाश करना ) पु० देवता, अमर।

सं० दिवौकस (दिव्=स्वर्ग, आकाश + ओकस्=आश्रय ) पु० देवता, अमर, चातक, पपीहा।

सं० दिव्य ( दिव्=स्वर्ग, दिव्=चमकना ) गु० स्वर्ग का, स्वर्गीय, २ सुन्दर, मनोहर, स्वच्छ, मनभावन, पु० शपथ, गूगुल, जौ।

सं० दिव्यदृष्टि ( दिव्य + दृष्टि ) स्त्री० चमत्कारी ज्ञान, अलौकिक ज्ञान, ऐसी नज़र जिससे सब जगह की चीज़ें देख सके।

सं० दिश् / दिशा ( दिश्=देना, व दिखलाना ) स्त्री० तरफ़, ओर, दिशा दश हैं, १ ऊपर, २ नीचे, ३ पूर्व, ४ अग्निकोण, ५ दक्षिण, ६ नैर्ऋत्यकोण, ७ पश्चिम, ८ वायव्यकोण, ९ उत्तर, १० ईशानकोण, दन्तक्षत, ईषत्, अलम्।

प्रा० दिसावर ( सं० देश ) पु० देश, विलायत, परदेश, मुल्क।

प्रा० दिसावरी ( दिसावर ) पु० एक तरह के पान, गु० दिसावर का ( माल आदि )।

प्रा० दिहरा / देहरा ( सं० देवगृह ) पु० देवता का मन्दिर।

प्रा० दिहली ( सं० देहली ) स्त्री० दोनों किवाड़ों के बीच का काठ दहलीज़, २ फाटक, द्वार, डेवढ़ी, नाम शहर का।

सं० दीक्षक ( दीक्ष् + अक, दीक्ष्=मन्त्र देना ) क० पु० मन्त्रदाता, गुरु।

सं० दीक्षा ( दीक्ष्=यज्ञ करना, मन्त्र देना ) स्त्री० गुरुसे मन्त्र लेना, गुरुमुख होना, मन्त्र उपदेश, २ यज्ञ, याग।

सं० दीक्षित ( दीक्ष्=यज्ञ करना, मन्त्रदेना ) पु० मन्त्र देनेवाला, गुरु यज्ञ करनेवाला, र्म० मन्त्र-लिया हुआ।

प्रा० दीखना ( सं० दृश्=देखना ) क्रि० अ० देख पड़ना, दिखलाई देना।

प्रा० दीठ ( सं० दृष्टि ) स्त्री० दृष्टि, ताक, दर्शन, नज़र।

सं० दीधिति स्त्री० किरण, मरीचि, रश्मि।

सं० दीन ( दी=नाश होना ) नाग। कंगाल, निर्धन, दरिद्र, दुः० पु० ग़रीब, दुखिया, २ आधीन, नम्र, विनीत।

सं० दीनता ( दीन ) भा० स्त्री० ग़रीबी, कंगलापन, २ आधीनता, नम्रता।

सं० दीनदयालु ( दीन + दयालु ) गु० ग़रीबों पर दया करनेवाला, भक्तों पर कृपा करनेवाला, ईश्वर का नाम।

सं० दीनबन्धु ( दीन + बन्धु ) पु० ग़रीबोंके अथवा भक्तोंके भाई अथवा मित्र, ईश्वर का नाम।

प्रा० दीनानाथ ( सं० दीननाथ ) पु० ग़रीबों के अथवा भक्तों के स्वामी, ईश्वर का नाम।

सं० दीनार ( दी=नाश होना ) पु० सोने का एक सिक्का, २ सोने का एक तौल, सुवर्णकर्ष, निष्कपरिमित ( अशर्फ़ी )।

सं० दीप ( दीप्=चमकना ) पु० दिया, दीवा, दीपक, चिराग़।

प्रा० दीप ( सं० दीप ) पु० द्वीप शब्द को देखो।

सं० दीपक ( दीप्=चमकना ) पु० दिया, दीवा, द्वीप, चिराग़, २ एक राग का नाम, ३ एक अलंकार का नाम, गु० चमकीला, दीप्तिमान्।

सं० दीपमालिका ( दीप=दिया, मालिका=पांत ) दिवाली, एक तिवहार का नाम।

सं० दीप्त ( दीप्=चमकना ) गु० प्रकाशित, चमकीला, प्रज्वलित, पु० सोना।

सं० दीप्ति ( दीप्=चमकना ) स्त्री० चमक, प्रकाश, झलक, तेज, शोभा।

सं० दीप्तिमान् ( दीप्ति=तेज, चमक, मान्=वाला ) गु० तेजस्वी, प्रतापी, शोभावान्, शोभायमान।

सं० दीप्यमान (दीप्य+मू=आन) प्रकाशता हुआ, चमकता हुआ, शोभायमान।

प्रा० दीमक ( फ़ा० दीबक ) स्त्री० दीयां, बल्मीक, एक प्रकार की सफ़ेद चिउँटी।

सं० दीर्घ (दृह्=बढ़ना, वा दृ=फाड़ना, वा डराना ) गु० लम्बा, बड़ा, ऊंचा, पु० द्विमात्रिकस्वर, २ सालवृक्ष।

सं० दीर्घग्रीव (दीर्घ=लम्बी, ग्रीवा =गरदन ) पु० ऊँट, लम्बी गरदनवाला।

सं० दीर्घजङ्घ पु० सारसपक्षी, ऊँट।

सं० दीर्घजीवी (दीर्घ=लम्बा अर्थात् बहुत दिनोंतक, जीवी=जीनेवाला) दीर्घायु।

सं० दीर्घदर्शी ( दृश्=देखना ) क० पु० दूरदर्शी, विवेकी।

सं० दीर्घरोमन् पु० भालू, रीछ।

सं० दीर्घवक्त्र ( दीर्घ=बड़ा, वक्त्र= मुख ) पु० हस्ती, हाथी।

सं० दीर्घसूत्री (दीर्घ=लम्बा अर्थात् बहुत देर से, सूत्र=चाहे हुए काम को करना ) गु० आलसी, सुस्त, हर एक काम में देरी करनेवाला, धीमा, शिथिल।

सं० दीर्घायुः (दीर्घ=लम्बी, आयुष्= उमर ) गु० चिरंजीवी, दीर्घजीवी, बहुत दिनोंतक जीनेवाला, पु० कौवा, २ सेमल का वृक्ष, ३ मार्कण्डेय ऋषि।

प्रा० दीवा ( सं० दीप ) पु० दीपक, दिया, चिराग़ ।

प्रा० दीसना ( सं० दृश्=देखना ) क्रि० अ० दीखना, दिखाई देना, देख पड़ना, सूझना, प्रकट होना ।

प्रा० दुख } (दुःख=दुखकरना) पु०
सं० दुःख } पीड़ा, कष्ट, कलेश, तकलीफ़, व्यथा, आपदा, विपदा ।

प्रा० दुखका मारा बोल० दुखी, दुखारी ।

सं० दुःखद ( दुःख+द,दा=देना) दुःखदाता, दुख देनेवाला ।

प्रा० दुखपाना बोल० कुढ़ना, कलपना, दुखभरना, दुखी होना ।

प्रा० दुखभरना बोल० परिश्रम करना, दुखपाना, दुखी होना ।

प्रा० दुखड़ा ( सं० दुःख ) पु० दुख, आपदा, अभाग, दुर्गति, तकलीफ़ ।

प्रा० दुखदाई ( सं० दुःखदायी ) क० पु० दुख देनेवाला ।

प्रा० दुखना ( सं० दुःखन, दुःख=दुख पाना ) क्रि० अ० पिराना, दर्द होना, पीड़ा होना, कलेश होना, जलना, चरपराना ।

सं० दुःखसागर ( दुःख+सागर ) पु० दुख का समुन्दर, बड़ा भारी दुख, २ संसार, दुनिया ।

सं० दुःशील (दुः=बुरा, शील=स्वभाव) गु० दुष्टस्वभाव, बदमिज़ाज ।

प्रा० दुखाना ( दुखना ) क्रि० स० दुख देना, सताना, पीड़ा देना, कलपाना ।

प्रा० दुखारी } ( सं० दुःखी ) गु०
दुखियारी } दुखी, दरिद्री, कं-
दुखिया } गाल, पीड़ित,
दुखियारा } उदास ।

सं० दुःखावह (दुःख+वह्=भोगना) क० पु० दुखिया, दुःखित, तकलीफ़ उठानेवाला ।

सं० दुःखित ( दुःख ) गु० दुखी, दुखियारी, दुखिया, पीड़ित ।

सं० दुःखी ( दुःख ) गु० दुःखित ।

सं० दुःशासन ( दुर्=दुखसे, शास्=सिखाना ) पु० धृतराष्ट्र राजाका बेटा और दुर्योधन का छोटा भाई ।

सं० दुःसह (दुर्=दुखसे, सह=सहना) गु० जो दुखसे सहाजाय, असह्य, बहुत कठिन, नहीं सहने योग्य ।

प्रा० दुकड़ा ( सं० द्वि=दो ) पु० दो दमड़ी, छदाम, पैसे का चौथा भाग ।

प्रा० दुकान ( फ़ा० दूकान ) पु० हाट, सौदा रखने बेचने की जगह ।

सं० दुकूल पु० कपड़ा, वस्त्र, रेशमी कपड़ा, महीन कपड़ा ।

प्रा० दुगुन ( सं० द्विगुण ) पु० दूनी, राग ।

प्रा० दुगुना (सं० द्विगुण, द्वि=दो, गुण=गुनाहुआ) गु० दूना, दोगुना ।

सं० दुग्ध (दुह्=दुहना) कर्म० पु० दूध, क्षीर, पय ।

प्रा० दुचित } (सं०द्विचित्त,द्वि=दो,
दुचिता } चित्त=मन)गु० जिस को दुबिधा लगी हो, दोमना, दुबधैल, व्याकुल।

प्रा० दुत ( सं० दूर वा दुर् ) वि० बो० दूर हो, परे जा, निकल भाग, चला जा।

प्रा० दुतकार,पु० } झिड़की,घुरकी,
दुतकारी,स्त्री० } ताड़ना, दुतकारना,डाटना,झिड़कना,घुरकना।

प्रा० दुतद्दषक बोल० झिड़की, घुरकी, डाट।

प्रा० दुत } (सं० द्युति) स्त्री० चमक,
दुति } चटक, भड़क, सुन्दरता, प्रकाश।

प्रा० दुधार } ( दूध ) गु० दूधदेने
दुधैल } वाली, दुधारी।

सं० दुन्दुभि ( दुन्दु ऐसे शब्द से, उभ्=भरना ) पु० धौंसा, नगाड़ा, डङ्का, भेरी, २ वरुण, ३ एक राक्षस जिसको बालि ने मारा।

प्रा० दुपट्टा (सं०द्वि=दो,पट=कपड़ा ) पु० दो पाट का कपड़ा जिसको दोनों कांधों पर डालते हैं, बहुत बार एक पाटके कपड़े को भी दुपट्टा बोलते हैं।

प्रा० दुपट्टातानकेसोना बोल० असावधानी से अथवा बेफ़िक्र होके सोरहना।

प्रा० दुपट्टाहिलाना वा फिराना बोल० सन्धि के लिये मोहलत या अवकाश चाहने के लिये झण्डा हिलाना, क़िला या गढ़ वैरी को सौंप देना।

प्रा० दुपहरिया ( दोपहर ) पु० एक प्रकार का फूल, मध्याह्नपुष्प, गु० दोपहर का।

प्रा० दुबिधा ( सं० द्वैविध्य, द्वि=दो, विध=प्रकार ) स्त्री० सन्देह, खटका, दुचिताई, पसोपेश, संकल्प-विकल्प।

प्रा० दुबला ( सं० दुर्बल ) गु० कमज़ोर, दूबर, निर्बल, २ पतला, कृश, क्षीण।

प्रा० दुभाषिया ( सं० द्वि=दो, भाषा=बोली ) क० पु० दोनों ओर की बोली समझाने वाला, एक बोली से उलथा करके दूसरी बोली में समझाने वाला।

सं० दुर } उपस० बुरा, दुष्ट, अशुभ,
दुस् } नीच, तुच्छ, अवज्ञा करने योग्य (जैसे दुर्वचन, दुर्जन,दुर्बुद्धि, दुर्दिन आदि ) २ अनुचित, उलटा, असत्य, झूठ (जैसे दुस्तर्क) ३ निषेध, कम, नहीं, ४ कठिनता से, दुख से, यह उपसर्ग सु का उलटा है।

प्रा० दुरना क्रि० अ० छिपना, लुकना।

सं० दुरन्त ( दुर्+अन्त ) गु० अशान्त, चञ्चल, दुष्ट, ढीठ, कुकर्मी।

सं० दुरतिक्रम (दुर् + अतिक्रम) गु० दुस्तर, कठिन।

सं० दुराग्रह (दुर् + आग्रह, ग्रह= लेना) कर्म० पु० दुःखग्राह्य, दुःख से लिया जाय।

सं० दुराचार (दुर्=बुरा, आचार= चलन) भा० पु० बुराचलन, बुरा व्यवहार, अन्याय, अधर्म, पाप, गु० दुष्ट, जिसका बुरा चाल चलन हो।

सं० दुराचारी (दुराचार) गु० दुष्ट, पापी, अन्यायी, अधर्मी, भ्रष्ट, पापात्मा।

सं० दुरात्मा (दुर्=दुष्ट, आत्मा= चित्त, मन) गु० दुष्ट, पापी, अधर्मी।

सं० दुराधर्ष (दुर्=दुःख से, आ + धृष्=जीतना, दबाना) गु० जो दुःख से जीता जाय, जो शत्रु से नहीं दबे।

प्रा० दुराना क्रि० स० छिपाना, लुकाना।

सं० दुरालाप (दुर्=बुरा, आलाप= बोलना) पु० गाली, दुर्वचन।

प्रा० दुराव (दुराना) भा० पु० छिपाव, लुकाव।

सं० दुराशा (दुर्=बुरी, आशा= आस) स्त्री० बुरी आशा, नीच आशा।

सं० दुरित (दुर्=बुरी जगह, इण्= जाना) पु० पाप, अधर्म।

सं० दुरुक्त (दुर्=बुरा, उक्त=कहा हुआ, वच्=कहना) पु० शाप, बददुआ, दुर्वचन, बदकलाम।

सं० दुरुक्ति (दुर् + उक्ति) स्त्री० भ्रष्ट रीति से कहना, मुहमिल कहना, जैसे पानी-आनी, रोटी-ओटी।

सं० दुरोदर पु० जुआं का खेल, जुआरी, कपटी, धूर्त, व्यवहार, व्यवहारी।

सं० दुर्ग (दुर्=कठिनता से वा दुःख से, गम्=जाना जहाँ) पु० गढ़, कोट, क़िला, घाटा, २ एक राक्षस का नाम, गु० कठिन, अगम्य, दुर्गम्य।

सं० दुर्गत (दुर्=दुःख से, गम्= जाना) गु० दुःखी, दीन, कंगाल, ग़रीब, दरिद्र, २ छीछालेदर।

सं० दुर्गति (दुर्=बुरी, गति=दशा) भा० स्त्री० बुरी दशा, दुर्दशा, बरबादी, खराबी, ग़रीबी, नीचपन, अधगता, २ नरक।

सं० दुर्गन्ध (दुर्=बुरी, गन्ध=बास) स्त्री० बुरीबास, कुबास, बुरी महक, बदबू।

सं० दुर्गम (दुर्=कठिनतासे, ग[illegible] जाना) गु० कठिन, [illegible] अगम्य, विकट, दुर्ग[illegible] २ गम्भीर।

सं० दुर्गा ( दुर्ग एक राक्षस का नाम उसको मारनेवाली देवी ) जैसे दुर्गा पाठ में लिखा है कि "तत्रैव च वधिष्यामि दुर्गमाख्यं महासुरम्। दुर्गादेवीति विख्याता" अर्थ-देवी कहती है कि मैं वहां दुर्ग नाम असुर को मारूंगी तब मेरा नाम "दुर्गा" प्रसिद्ध होगा, स्त्री० देवी, भवानी, काली, भगवती, २ दुर्गापाठ, दुर्गामाहात्म्य, दुर्गाचरित्र, जिसमें दुर्गा की महिमा लिखी है।

सं० दुर्घट ( दुर्=कठिन, घट=चेष्टा ) गु० कठिन, औघट, विकट, अगम्य।

सं० दुर्जन ( दुर्=दुष्ट, जन=मनुष्य ) पु० दुष्टमनुष्य, गु० दुष्ट, बुरा, नीच, बुरा करनेवाला।

सं० दुर्जय (दुर्=कठिनता से, जि=जीतना ) गु० जो कठिनता से जीतने में आवे।

सं० दुर्दशा ( दुर्=बुरी, दशा=हालत, अवस्था ) स्त्री० बुरी हालत, आपदा, विपदा, अभाग, बुरी अवस्था, दुर्दिन।

सं० दुर्दिन ( दुर्=बुरा, दिन ) पु० बुरा दिन, ऐसा दिन जिसमें बादल घिरे हुए हों और अन्धेरा होजाय।

दुर्नीति स्त्री० दुष्टनीति, बुरा खराब इन्साफ़।

दुर्=थोड़ा वा नहीं, बल=ज़ोर ) गु० निर्बल, निबल, दुबला, असमर्थ, बलहीन, कमज़ोर।

सं० दुर्बुद्धि (दुर्=बुरी, बुद्धि=समझ) गु० मूर्ख, भोंदू, अनाड़ी, अज्ञान, नासमझ, मन्दबुद्धि, बदअक़ल।

सं० दुर्भगा( दुर्=बुरा, भग=भाग ) स्त्री० वह स्त्री जिसको उसका पति नहीं चाहता हो।

सं० दुर्भाग्य ( दुर्=बुरा, भाग्य=भाग ) गु० अभागा, भाग्यहीन, कमबख़्त।

सं० दुर्भिक्ष (दुर्=नहीं, भिक्षा=खाने की वस्तु ) पु० काल, अकाल, कुसमय, असमय।

सं० दुर्मति (दुर्=बुरी, मति=बुद्धि) गु० मूर्ख, अज्ञान, दुर्बुद्धि, मन्दबुद्धि, स्त्री० बुरीसमझ, बदअक़्ल।

सं० दुर्मद ( दुर्=बुरा, मद=अभिमान ) गु० जिसको बहुत अथवा बुरा घमण्ड हो, पु० एक राक्षस का नाम।

सं० दुर्मुख ( दुर्=बुरा, मुख=मुँह ) गु० जिसका मुँह बुरा हो, २ कड़ी बात बोलनेवाला, पु० एक बन्दर का नाम, २ एक राक्षस का नाम।

सं० दुर्योधन (दुर्=दुःख से वा बुरी तरह से, युध्=लड़ना ) पु० धृतराष्ट्र का बड़ा बेटा और कौरवों का मुखिया जिसने अपने चचेरे भाई

युधिष्ठिर आदि पाण्डवों से लड़ाई की थी वह लड़ाई महाभारत कहलाती है ।

**सं० दुर्लभ** ( दुर्=कठिनता से, लभ्=पाना ) गु० जो दुःख से मिले, दुष्प्राप्य, अलभ्य, २ अनोखा ।

**सं० दुर्वचन** (दुर्=बुरा, वचन=बोल ) पु० गाली, बुरी बात, बुरा वचन, दुर्वाद ।

**सं० दुर्वाद** (दुर्=बुरा, वाद कहना) पु० गाली, बुरा वचन, दुर्वचन, बुरी बात, दुर्नाम ।

**सं० दुर्वासना** ( दुर्=बुरी, वासना=इच्छा) स्त्री० बुरी इच्छा, ख़राब ख़्वाहिश ।

**सं० दुर्वासाः** ( दुर्=बुरा, वा डरावना, वासस्=कपड़ा ) पु० एक ऋषि का नाम जो अत्रि ऋषि का बेटा और शिव का अंश था, २ मैला कपड़ा, मलिन वस्त्र ।

**सं० दुर्विपाक** (दुर्=बुरा, विपाक=फल )पु० बुराफल, बदनतीजा, बदक़िस्मती, दुर्दैव, अभाग्य ।

**सं० दुर्बोध्य** (दुर्+बुध्+य, बुध्=जानना ) र्म० पु० कठिनता से जानने योग्य, मुश्किल से जाना जाय ।

**प्रा० दुलकी** स्त्री० घोड़े की एक चाल, कूकर चाल ।

**प्रा० दुलड़ा** ( दो लड़ ) पु० दो लड़ की माला, गु० दुगुना ।

**प्रा० दुलत्ती** ( दु=दो, लात पाँवकी मार ) स्त्री० पिछले दो पैरों से लात मारना ।

**प्रा० दुलत्तीमारना** / **दुलत्ती छाँटना** बोल० लात मारना, पिछले दो पैरों से लात मारना, पुस्तक झाड़ना ।

**प्रा० दुलहन** / **दुलहिन** स्त्री० बनी, बनरी, लाड़ी ।

**प्रा० दुलहा** / **दूल्हा** पु० बर, बनरा, बना ।

**प्रा० दुलाई** ( दु=दो + लाय=परत) स्त्री० रज़ाई, दुलैया ।

**प्रा० दुलार** पु० प्यार, सनेह, प्रीति, प्रेम ।

**प्रा० दुवार** (सं० द्वार) पु० दरवाज़ा ।

**प्रा० दुशाला** पु० शाल का जोड़ा ।

**सं० दुश्चरित्र** ( दुः + चरित, चर=चलना ) भा० पु० दुराचार, बदचलन, दुष्ट व्यवहार ।

**सं० दुष्कर** ( दुर्=दुःख से करना ) र्म० पु० क[illegible] साध्य, जो करने में [illegible] मुश्किल ।

**सं० दुष्कर्म** ( दुर्=बुर[illegible] पु० बुरा काम, नीच कर्म ।

**सं० दुष्कर्मी** ( [illegible] पापी, दुरात्मा

सं॰ दुष्ट (दुष्=बिगड़ना, भ्रष्ट होना, वा बुरा करना ) गु॰ बुरा, दुर्जन, कुजन, नीच।

सं॰ दुष्णाम (दुष्+नाम) पु॰ बुरा नाम, गाली, अयश, बदनाम।

सं॰ दुष्टता ( दुष्ट ) स्त्री॰ बुराई, खोटाई।

सं॰ दुष्प्राप्य ( दुस्=कठिनता से, प्राप्य=पाने योग्य ) गु॰ दुर्लभ, दुःख से वा कठिनता से पाने योग्य।

प्रा॰ दुसह (सं॰ दुःसह) गु॰ दुःसह शब्द को देखो।

सं॰ दुस्तर ( दुस्=दुःख से, तृ=पार होना ) गु॰ कठिन, जिसका पार होना कठिन हो।

प्रा॰ दुहना (सं॰ दोहन, दुह्=दुहना) क्रि॰ स॰ दोहना, गाय के थनों में से दूध निकालना।

प्रा॰ दुहराना क्रि॰ स॰ दूना करना, २ [illegible]हरा कर कहना, बारबार [illegible]ना।

[illegible]ई (सं॰ द्वौ=दो, हाहा=हाय, दोनों हाथ ऊँचे करके ) स्त्री॰ न्याय के लिये पुकार, २ सौगन्द, शपथ, "दुहाई"।

[illegible]ाई करना बोल॰ [illegible]ना।

[illegible]=देना, वा दुहना जो मा बाप के धन को दुहाकरे या जिसको देते रहैं ) स्त्री॰ बेटी, लड़की, कन्या, पुत्री, सुता।

प्रा॰ दुहूं ( सं॰ द्वौ ) गु॰ दो, दोनों।

प्रा॰ दूज ( सं॰ द्वितीया ) स्त्री॰ दूसरी तिथि।

प्रा॰ दूजबर ( सं॰ द्विजायावर, द्वि=दूसरी, जाया=पत्नी, वर=दुलहा ) पु॰ वह मनुष्य जो दूसरा ब्याह करता है।

प्रा॰ दूजा (सं॰ द्वितीय) गु॰ दूसरा, और।

सं॰ दूत ( दू=जाना ) पु॰ समाचार लेजानेवाला, संदेशा पहुँचानेवाला, एलची, हरकारा।

सं॰ दूतिका, दूती ( दूत ) स्त्री॰ समाचार पहुँचानेवाली, संदेशा लेजानेवाली, २ कुटनी, नायिका।

प्रा॰ दूध ( सं॰ दुग्ध ) स्प॰ पु॰ दुग्ध, पय, क्षीर, २ किसी जड़ी का अथवा पौधे का रस।

प्रा॰ दूधाधारी ( सं॰ दुग्धाहारी ) क॰ पु॰ दूध पीके जीनेवाला।

प्रा॰ दूधाभाती (दूध+भात) स्त्री॰ ब्याह के चौथे दिन एक रीति होती है जब दुलहा और दुलहिन एक साथ बैठकर खीर खाते हैं।

प्रा॰ दूना (सं॰ द्विगुण) गु॰ द्विगुना, दोहरा।

प्रा॰ दूब ( सं॰ दूर्वा, दूर्व=हिंसा

करना अर्थात् काटना ) स्त्री० एक प्रकार की घास ।

प्रा० दूबर ( सं० दुर्बल ) गु० दुबला, कमज़ोर, २ दुर्वहः ( दुर्=दुःख से, वह्=लेजाना ) कठिन ।

सं० दूर (दुर्=दुःख से, इण्=जाना) स्त्री० बीच, दूरी, गु० परे, अनन्तर, अलग, न्यारा, बीच ।

प्रा० दूरभागना बोल० छोड़ना, मुँह फेरना, हाथ उठाना, घिन करना, अवज्ञा करना, ख़राब करना, बचना, टलजाना, अलग रहना ।

प्रा० दूरकरना बोल० हटाना, सरकाना, 'टालना, हँकादेना, निकाल देना ।

प्रा० दूरहोना बोल० हटना, अलग होना, टलना, निकलजाना, सरकना ।

प्रा० दूर हो बोल० चला जा, परे हो, निकल भाग ।

सं० दूरदर्शिता भा० पु० दूर से देखना, पाण्डित्य, विवेकता, दूरंदेशी ।

सं० दूरदर्शी ( दूर=दूर से अर्थात् पहले से, दर्शी=देखनेवाला, दृश्=देखना ) क० पु० दूर से देखनेवाला, पहले से जानने वाला, अग्रशोची, पु० पण्डित, विवेकी, ज्ञानी, २ गीध ।

सं० दूषक ( दुष्=दोषी होना ) क० पु० निन्दक ।

सं० दूषण ( दुष्=दोषी होना ) भा० पु० दोष, निन्दा, चूक, अपराध, अपवाद, भूल, २ एक राक्षस का नाम ।

सं० दूषणीय ( दूष्+अनीय ) र्म० पु० निन्दायोग, दुष्ट, बदनाम ।

सं० दूषित (दुष्=दोषी होना) र्म० पु० निन्दित, बुरा, ख़राब, भ्रष्ट, बदनाम, कलङ्कित, बिगड़ा हुआ ।

सं० दूष्य ( दूष्+य ) र्म० पु० अयोग्य, दूषणयोग्य ।

प्रा० दूसर } दूसरा } ( सं० द्वितीय ) गु० दूजा, और ।

प्रा० दृग् ( सं० दृक्, दृश्=देखना ) गु० पु० आँख, चक्षु ।

सं० दृढ़ ( दृह्=बढ़ना ) गु० कड़ा, कठोर, मज़बूत, पोढ़ा, पक्का, अचल, गाढ़ा, ठोस ।

सं० दृढ़ता ( दृढ ) भा० स्त्री० पकावट, मज़बूती, पोढ़ाई, कठिनता, ठोसपन ।

प्रा० दृढ़ाना ( सं० दृढ ) क्रि० स० मज़बूत करना, पक्का करना, पोढ़ा करना, सबल करना ।

सं० दृश्य ( दृश्=देखना ) र्म० पु० देखने योग्य, दर्शनीय, २ सुन्दर, सुहावना, मनोहर ।

सं० दृश्यमान र्म० पु० देखनेयोग्य, दर्शनीय, देखने क़ाबिल ।

सं० दृष्ट ( दृश्=देखना ) कर्म० पु० देखाहुआ, प्रकट, जो देखने में आवे ।

सं० दृष्टकूट पु० पहेली, क्लिष्ट, कठोर, कड़ा ।

सं० दृष्टान्त (दृष्ट=देखा, अन्त=आखिर, पार ) पु० उदाहरण, उपमा, बराबरी ।

सं० दृष्टि ( दृश्=देखना ) भा० स्त्री० देखना, दर्शन, दीठ, नज़र, २ आँख ।

सं० दृष्टिपात ( दृष्टि+पात, पत्=गिरना ) पु० दर्शन, कटाक्ष, घूरना, देखना ।

सं० दृष्टिशशि पु० महादेव, शिव ।

प्रा० देखना ( सं० दृश्=देखना ) क्रि० स० लखना, दृष्टि करना, ताकना, निहारना ।

प्रा० देखनाभालना बोल० अच्छी तरह से देखना, देखना, ताकना, निहारना ।

प्रा० देखादेखी बोल० हिस्काहिस्की, बराबरी, देखने से, २ आपस में देखना ।

सं० देदीप्यमान क० पु० चमकीला, जाज्वल्यमान, चमकदार ।

प्रा० देनलेन ( देनालेना ) भा० पु० व्यवहार, पलटा, व्यापार, बनिज, बैपार, देवालेई, साहूकारी ।

प्रा० देना ( सं० दान, दा=देना ) क्रि० स० देदेना, देडालना, सौंपना, त्यागना ।

प्रा० देनापाना बोल० हानिलाभ, देनालेना ।

प्रा० देमारना बोल० पटक देना, पछाड़ डालना ।

सं० देय ( दा=देना ) कर्म० पु० देने योग्य ।

सं० देव ( दिव्=खेलना, वा सराहना ) पु० देवता, २ परमेश्वर, ३ राजा, ४ देवर, ५ ब्राह्मणों का उपनाम, ६ बादल, मेघ, गु० पूज्य, पूजने योग्य ।

सं० देवक ( दिव्=खेलना, वा चमकना ) पु० श्रीकृष्ण का नाना और देवकी का बाप ।

सं० देवकार्य ( देव=देवता, कार्य=काम ) पु० पूजा-पाठ-होम आदि ।

सं० देवकी, दैवकी ( देवक ) स्त्री० देवक राजा की बेटी, वसुदेव की स्त्री और श्रीकृष्ण की मा ।

सं० देवकीनन्दन (देवकी+नन्दन=बेटा ) पु० श्रीकृष्ण ।

सं० देवगुरु ( देव+गुरु ) पु० देवताओं का गुरु बृहस्पति ।

सं० देवगृह (देव+गृह) पु० मन्दिर, देवालय, देहरा, ठाकुरद्वारा ।

प्रा० देवठान ( सं० देवोत्थान ) पु० कातिकसुदी ११ जिस दिन विष्णु चार महीने की नींद से

जागते हैं ।

सं॰ देवता (देव) पु॰ देव, अमर ।

सं॰ देवदारु ( देव + दारु अर्थात् जिस पेड़की लकड़ी देवताओं को प्यारी होती है ) पु॰ एक वृक्ष का नाम ।

सं॰ देवदेव ( देव + देव ) पु॰ देवताओं का देवता, महादेव ।

सं॰ देवनागरी ( देव=देवता, नागरी=नगर की ) स्त्री॰ देवताओं के नगर के अक्षर अथवा देवताओं के नगर की भाषा, शास्त्री अक्षर, शुद्ध हिन्दी अक्षर, २ हिन्दीभाषा, नागरी बोली ।

सं॰ देवर दिव्=खेलना पु॰ पतिका छोटा भाई । जैसे " पश्यति देवरस्ते " ।

प्रा॰ देवल ( सं॰ देवालय ) पु॰ मन्दिर, ठाकुरद्वारा, देहरा ।

सं॰ देवलोक ( देव + लोक ) पु॰ देवताओंके रहने का स्थान, स्वर्ग, सात लोकों में का एक लोक ( लोक शब्द को देखो ) ।

सं॰ देववाणी (देव + वाणी) स्त्री॰ देवताओं की बोली, संस्कृतभाषा ।

सं॰ देवस्थान (देव + स्थान ) पु॰ मन्दिर, देवालय, देवल, ठाकुरद्वारा, देहरा ।

प्रा॰ देवा ( सं॰ देव ) पु॰ देवता, २ ( देना ) देनेवाला ।

प्रा॰ देवाल (देना) पु॰ देनेवाला ।

सं॰ देवालय (देव=देवता, आलय =जगह ) पु॰ मन्दिर, देवस्थान, देवली, ठाकुरद्वारा, देहरा, २ स्वर्ग ।

सं॰ देवतरङ्गिनि (देव=देवता, तरङ्गिनि=नदी) स्त्री॰ गङ्गा, भागीरथी ।

सं॰ देवध्वनि स्त्री॰ आकाश गङ्गा ।

सं॰ देवी ( दिव्=क्रीड़ा करना खेलना ) स्त्री॰ भवानी, दुर्गा, जगदम्बा, २ देवता की स्त्री, ३ रानी ।

सं॰ देवोत्थान ( देव=विष्णुभगवान्, उत्थान=उठना ) पु॰ कातिक सुदी ११ जिस दिन विष्णु चार महीने की नींद से जागते हैं ।

सं॰ देश ( दिश्=देना ) पु॰ मुल्क, देश, पृथ्वी का खण्ड, मण्डल, चक्र, प्रदेश, स्थान ।

सं॰ देशदशाभिज्ञ क॰ पु॰ देश की दशाका ज्ञाता, मुल्क की हालत का जाननेवाला ।

प्रा॰ देशनिकाला ( देश + निकालना) पु॰ अपने देश से निकालना ।

सं॰ देशभाषा ( देश + भाषा ) स्त्री॰ देशीभाषा, देशकी बोली ।

सं॰ देशस्थ ( देश + स्थ ) क॰ पु॰ देशमें टिका, मुल्क में ठहरा हुआ ।

सं॰ देशाचार ( देश + आचार ) पु॰ देशका व्यवहार, देशकी रीति भाँति ।

सं॰ देशाटन ( देश=मुल्क, अटन=

फिरना ) पु० देश में फिरना, सफ़र करना।

सं० देशाधिपति (देश + अधिपति) पु० देश का राजा, देश का स्वामी।

सं० देशाधीश ( देश + अधीश ) पु० देश का राजा, देश का स्वामी।

सं० देशान्तर (देश=मुल्क, अन्तर= दूसरा वा दूरी ) पु० दूसरा देश, विदेश, २ मध्याह्नरेखासे पूर्व अथवा पश्चिमको किसी जगह की दूरी– इंगलैंडके भूगोल जाननेवाले ग्रीनच शहरसे और हिन्दुस्तान के ज्योतिषी लङ्का से देशान्तर का हिसाब करते हैं।

सं० देशहितैषी क० पु० देश की भलाई की इच्छा करनेवाला, खैरख़्वाह मुल्क।

प्रा० देशी ( सं० देशी ) गु० देश का।

सं० देशोन्नति ( देश + उन्नति ) स्त्री० देशकी बढ़ती, देश की वृद्धि, मुल्क की तरक़्क़ी।

सं० देह (दिह्=बढ़ना) स्त्री० शरीर, तन।

प्रा० देहढुराना बोल० गुप्त अङ्गों को ढकना।

प्रा० देहसंभालना बोल० सचेत होना, चैतन्य होना, ढारस रखना, आपमें आना।

सं० दोग्धा (दुह् + तृ, दुह्=दुहना) क० पु० वत्स, बछड़ा, २ अहीर।

सं० दोग्ध्री ( दुह् + तृ + ई ) स्त्री० धेनु, गौ, गाय।

सं० देहत्याग ( देह + त्याग ) पु० मरण, मौत, मीच, प्राणत्याग।

प्रा० देहरा ( सं० देवगृह ) पु० देवता का मन्दिर, देवल, ठाकुर-द्वारा, देवालय।

सं० देहली ( देह=लेपन, लिह्= लेपना और ला=लेना ) स्त्री० दोनों किवाड़ों के बीच का काठ, दिहली, दहलीज़, २ फाटक, द्वार, डेवढ़ी।

सं० देही ( देह् ) क० पु० प्राणी, जीवधारी।

प्रा० देही ( सं० देह ) स्त्री० देह, शरीर, तन।

सं० दैत्य ( दिति ) पु० दिति के बेटे, राक्षस, असुर।

सं० दैत्यगुरु ( दैत्य + गुरु ) पु० राक्षसों का गुरु, शुक्राचार्य।

सं० दैत्यारि ( दैत्य + अरि ) पु० विष्णु।

सं० दैवज्ञ ( दैव + ज्ञ=जानना ) क० पु० ज्योतिषी, नजूमी।

सं० दैन्य भा० पु० दीनता, दुःखीपन, ग़रीबी, लाचारी, बेबसी।

सं० दैनिक भा० पु० दिनका, रोज़ाना, रोज़-रोज़।

सं० दैनिकवेतन पु० रोज़की मज़दूरी।

सं० दैव (देव=ईश्वर, अर्थात् ईश्वर

से आया हुआ, वा ईश्वर का ) पु० भाग, प्रारब्ध, कर्म का फल, २ संयोग, ३ ईश्वर, विधाता, गु० ईश्वर का।

सं० दैवात् / दैवी ( दैव ) क्रि० वि० संयोगसे, अचानक, एकाएकी, अकस्मात्।

सं० दैवानुरागी (दैव+अनुरागी) क० पु० ईश्वर का प्रेमी, ईश्वर भक्त, खुदापरस्त।

सं० दैविक गु० देवताओंसे, आसमानसे।

सं० दैहिक गु० देहकी, शरीर की, जिस्मानी।

प्रा० दैहौं ( देना ) क्रि० स० दूंगा।

प्रा० दो ( द्वि ) गु० दूसरी संख्या, एक और एक, २।

प्रा० दोऊ ( सं० द्वौ ) गु० दोनों।

प्रा० दोजीवा ( सं० द्विजीवा, द्वि=दो, जीव=प्राणी ) स्त्री० गर्भिणी, गर्भवती, पेटसे।

प्रा० दो जीसे होना बोल० पेट से होना, गर्भिणी होना।

प्रा० दोना / दौना पु० पत्तों का बना हुआ बरतन जिस में तरकारी मिठाई आदि लेकर खाते हैं।

प्रा० दोनाली ( सं० द्विनाल ) स्त्री० दो नल की बन्दूक़।

प्रा० दोनों (सं० द्वौ) गु० दोऊ, उभय।

प्रा० दोवे ( सं० द्विवेदी, दो वेद जाननेवाला ) पु० ब्राह्मणों की एक पदवी अथवा जाति।

सं० दोला ( दुल्=झूलना ) पु० हिंडोला, झूलना।

सं० दोलन ( दुल्+अन ) भा० पु० झूलना, पैंगना।

सं० दोलिका ( दुल्=झूलना ) स्त्री० झूला, हिंडोला।

सं० दोष ( दुष्=दोषी होना ) भा० पु० चूक, भूल, अवगुण, अपराध, क़सूर।

सं० दोषा स्त्री० रात्रि, रात।

प्रा० दोषना ( दोष ) क्रि० स० दोषलगाना, कलङ्क लगाना, दाग़ लगाना।

सं० दोषारोपण ( दोष+आरोपण, रुप्=जमाना वा लगाना ) भा० पु० दोषलगाना, कलङ्क लगाना, ऐबलगाना।

सं० दोषी ( दोष ) गु० पापी, अपराधी।

प्रा० दोसाद पु० नीचजाति जिस का धन्धा सुअर पालने का है।

सं० दोहता ( सं० दौहित्र, दुहितृ=बेटी ) पु० बेटी का बेटा, नाती,

१ " आखर मधुर मनोहर दोऊ। वर्ण विलोचन जनजिय जोऊ " ( इति रामायणम् )।

दोहती=बेटी की बेटी, नतिनी ।

प्रा० दोहना ( सं० दोहन, दुह्=दुहना ) क्रि० स० दुहना, दूध खींचना ।

सं० दोहनी ( दुह्=दुहना जिसमें ) स्त्री० दूध दुहने का बरतन ।

प्रा० दोहर ( दो ) स्त्री० दोहरा कपड़ा, २ मियान ।

प्रा० दोहरा ( दो ) गु० दूना, पु० दोहा ।

प्रा० दोहा ( सं० द्विपदा ) पु० दोपद का छन्द ४८ मात्रा का छन्द प्रथम तृतीय चरण में तेरह २ और द्वितीय चतुर्थ चरण में ग्यारह २ मात्रा होती हैं ।

प्रा० दौंगड़ा पु० भारी वर्षा ।

प्रा० दौड़धूप भा० स्त्री० परिश्रम, मिहनत ।

प्रा० दौड़धूपकरना बोल० बहुत मिहनत करना, परिश्रम करना ।

प्रा० दौड़ना ( सं० धोर=ज़ोर से चलना ) क्रि० अ० भागना, जल्दी से चलना, डपटना, चढ़ना ।

प्रा० दौड़ादौड़ी बोल० धावाधावी हड़बड़ी, उतावली ।

प्रा० दौड़ाहा ( दौड़ना ) गु० दौड़ने वाला, हलकारा, अगुवा, दूत ।

प्रा० दौरी स्त्री० टोकरी, चंगेरी ।

सं० द्युति ( द्युत्=चमकना ) स्त्री० चमक, प्रकाश, सुन्दरता, दीप्ति ।

सं० द्युतित ( द्युत्+इत ) क० पु० प्रकाशयुक्त, प्रकाशवान् ।

सं० द्युषत् ( दिव्+सद्, दिव्=स्वर्ग, सद्=रहना ) क० पु० स्वर्गस्थ, स्वर्गनिवासी, बिहिश्त का रहनेवाला ।

सं० द्यूत ( दिव्=खेलना ) पु० पाशा खेलना, जुआ ।

सं० द्यूतकार ( द्यूत=जूआ, कार=करनेवाला, कृ=करना ) पु० जुवारी, जूआ देखनेवाला ।

सं० द्यो ( द्युत्+डो, द्यु+विच् ) क० पु० स्वर्ग, देवलोक ।

सं० द्योत ( द्युत्+अ ) पु० प्रकाश, दीप्ति ।

सं० द्योतक ( द्युत्=चमकना ) क० पु० चमकनेवाला, प्रकाश करने वाला ।

सं० द्योतन ( द्युत्+अन ) भा० पु० प्रकाश करना, जाहिर करना, प्रकट करना ।

प्रा० द्योरानी ( सं० देवर ) स्त्री० देवर की स्त्री ।

सं० द्रव ( द्रु=जाना ) पु० रस, अर्क़, २ वेग, गु० पिघला हुआ, बहता हुआ ।

प्रा० द्रवना ( सं० द्रव ) क्रि० अ० पिघलना, २ कृपालु होना, कोमल चित्त होना ।

सं० द्राविण पु० धन, रुपिया, पैसा ।

सं० द्रव्य ( द्रु=जाना ) पु० धन, दौलत, २ सारवस्तु, पदार्थ, ३ न्याय में नौ प्रकार के द्रव्य हैं ( १ धरती, २ पानी, ३ आग, ४ हवा, ५ आकाश, ६ समय, ७ दिशा, ८ आत्मा, ९ मन) ४ औषध, दवाई।

सं० द्रष्टव्य ( दृश्+तव्य, दृश्=देखना ) र्म्म० पु० देखनेयोग्य, दर्शनीय, क़ाबिलदीद।

सं० द्रष्टा ( दृश्+तृ ) क० पु० दर्शक, देखनेवाला, नाज़िर।

सं० द्राक्षा ( द्राक्ष्=चाहना ) स्त्री० दाख, अंगूर।

सं० द्राघण (द्राघ्+अन, द्राघ्=आयाम वा श्रम ) पु० श्रम, मेहनत।

सं० द्राघित (द्राघ्+इत) र्म्म० पु० श्रमित, थकित।

सं० द्रावक / द्रावी ( द्रु=बहना ) क० पु० बहनेवाला, पतला होनेवाला।

सं० द्राव ( द्रु=बहना, चलना ) भा० पु० बहाव, स्रवण, चाल, अर्क, शङ्खद्राव।

सं० द्रुत ( द्रु=जाना ) गु० जल्द, तुरन्त, शीघ्र, झटपट।

सं० द्रुम ( द्रु=डाली, अर्थात् जिसके डालियां हों, द्रु=जाना) पु० वृक्ष, पेड़, रूख, तरवर, तरु।

सं० द्रुमारि ( द्रुम+अरि ) पु० गज, हस्ती, कुठार, कुल्हाड़ा, प्रचण्ड वायु, तेज़हवा।

सं० द्रुमेश्वर ( द्रुम+ईश्वर ) पु० चन्द्रमा, तालवृक्ष, अश्वत्थवृक्ष, पीपर।

सं० द्रोण ( द्रुण्=टेढ़ा करना, वा द्रु=जाना ) पु० द्रोणाचार्य जिसने पाण्डवों और कौरवों को धनुषविद्या सिखलाई थी, २ चार आढक का परिमाण अथवा आठसेर, ३ काला कौवा या डोम कौवा।

सं० द्रोह ( द्रुह्=बुरा चीतना ) पु० वैर, लाग, द्वेष, डाह, ईर्षा, विरोध।

प्रा० द्रोहिया ( सं० द्रोही ) गु० द्रोही, द्वेषी, वैरी।

सं० द्रोही ( द्रोह ) गु० वैरी, द्वेषी, विरोधी, द्रोहिया, डाही, दुष्ट।

सं० द्रौपदी ( द्रुपद ) स्त्री० पञ्चाल देश के राजा द्रुपद की बेटी और पाँचों पाण्डवों की स्त्री।

सं० द्वन्द्व (द्वौ द्वौ=दो दो) पु० जोड़ा, युगल, २ कलह, झगड़ा, बखेड़ा, ३ व्याकरण में एक समास का नाम, ४ रागद्वेष।

सं० द्वादश ( द्वि=दो, दश=दस ) गु० बारह, बारहवां।

सं० द्वादशी ( द्वादश ) स्त्री० बारहवीं तिथि।

सं० द्वापर ( द्वि=दो, पर=पीछे, अर्थात् दो के पीछे ) पु० तीसरायुग जो ८६४००० बरस का था।

सं० द्वार (द्वृ=ढकना) पु० दरवाज़ा, किवाड़, २ राह, मार्ग, उपाय, कारण।

सं० द्वारका (द्वार=उपाय, अर्थात् मोक्ष का उपाय जहाँ हो) स्त्री० एकपुरीका नाम जिसको श्रीकृष्ण ने समन्दर के तीर पर बसाई।

सं० द्वारपाल (द्वार=दरवाज़ा, पाल =खबर रखनेवाला) पु० डेवढ़ीवान्, पौरिया।

सं० द्वारा (द्वृ=ढकना) क्रि० वि० कारण से, हेतु से, सहायता से, मदद से।

सं० द्वारावती } द्वारका } (द्वार=मोक्ष का उपाय जहाँ हो) स्त्री० द्वारका, श्रीकृष्ण की पुरी।

सं० द्विगुण (द्वि=दो, गुण=गुना हुआ) गु० दूना, दुगुना, दोहरा।

सं० द्विज (द्वि=दोबार, जन्=पैदा होना) गु० दोबार जन्मा हुआ पु० ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्य इन तीन वर्णों के मनुष्यों को द्विज कहते हैं क्योंकि ये एक बार तो अपनी मा के गर्भ से पैदा होते हैं और दूसरी बार यज्ञोपवीतादि संस्कार से, जैसे स्मृति में लिखा है कि "जन्मना जायते शूद्रः संस्कारैर्द्विज उच्यते" अर्थ–जन्मसे शूद्र पैदा होता है और संस्कार से द्विज कहलाता है, और भी "मातुरग्रेऽधिजननं द्वितीयं मौञ्जिबन्धनम्" अर्थ–एक बार मा के गर्भ से पैदा होना और दूसरीबार मौञ्जीबन्धन संस्कार से, २ दाँत, ३ पक्षी आदि अण्डे से पैदा होनेवाले जीव।

सं० द्विजराज (द्विज=ब्राह्मण, राजन्=राजा) पु० चन्द्रमा, चाँद, गरुड़, विप्र, शिव।

सं० द्विजाति पु० द्विजशब्दको देखो।

सं० द्वितीय (द्वि=दो) गु० दूसरा, दूजा।

सं० द्विधा (द्वि=दो, धा=प्रकार) क्रि० वि० दो प्रकारसे, दो तरहसे।

सं० द्विप (द्वि=दोसे, पा=पीना, हाथी पहले अपनी शुण्ड में पानी भर कर फिर अपने मुँह में उतारता है) पु० हाथी, गज, वृक्ष, नागकेशर।

सं० द्विपद (द्वि=दो, पद=चलना) पु० मनुष्य, राक्षस, देवता, दो पैर से चलनेवाले।

सं० द्विपायिन् (द्वि=दो, पा=पीना) पु० हस्ती, गज।

सं० द्विविद (द्वि=दो, विद्=जानना) पु० एक वानर का नाम।

सं० द्वीप (द्वि=दोनों ओर, आप्=पानी, अर्थात् जिसके सब ओर पानी हो) पु० धरती का वह बड़ा टुकड़ा जिसके चारों ओर पानी हो, हिन्दुओं के शास्त्र में सात द्वीप

लिखे हैं और हर एक द्वीप एक एक समुद्र से घिरा है, सातों द्वीपों के नाम, १ जम्बूद्वीप, २ कुश, ३ प्लक्ष, ४ शाल्मली, ५ क्रौञ्च, ६ शाक, ७ पुष्कर।

सं० द्वीपिन् पु० व्याघ्रभेद, चीता, गुलबघा।

सं० द्विरेफ पु० भ्रमर, मधुप, भौंरा।

सं० द्वेष ( द्विष्=वैरकरना ) पु० द्रोह, वैर, ईर्ष्या, शत्रुता, अदावत, दुश्मनी।

सं० द्वेषक ( द्विष + अक ) क० पु० वैरी, द्रोही, शत्रु, दुश्मन।

सं० द्वेषी ( द्वेष ) क० पु० वैरी, विरोधी, शत्रु, द्रोही।

सं० द्वेष्टा क० पु० वैरी, शत्रु, दुश्मन।

प्रा० द्वै ( सं० द्वौ ) गु० दो।

सं० द्वैधीभाव भा० पु० तोड़ फोड़, लड़ाई, झगड़ा, आपस की नाइत्तिफ़ाक़ी।

सं० द्वैपायन पु० व्यासजी।

सं० द्वैमातुर पु० गणेश, जरासन्ध, जो दो माताओं से उत्पन्न हो।

## ध

सं० ध ( धा=रखना, वा धे=पीना ) पु० धर्म, २ कुबेर, ३ ब्रह्मा, ४ धन।

प्रा० धन्धक पु० काम करनेवाला, उद्यमी।

प्रा० धन्धा पु० काम काज, पेशा, उद्यम, कार्य, व्यवहार।

प्रा० धन्धारी ( धन्धा + अरी=शत्रु) शिथिल, उदासी, ढीला, पेशा न करने वाला।

प्रा० धँसना क्रि० अ० पैठजाना, गड़जाना, घुसजाना।

प्रा० धकधकी स्त्री० कँपकँपी, धड़क, थरथरी, धड़धड़ाहट, घबराहट, हड़बड़ी।

प्रा० धकधकाना क्रि० अ० काँपना, धड़कना, थरथराना, धड़धड़ाना, फड़कना।

प्रा० धकेलना क्रि० स० ढकेलना, रेलना, धक्कादेना, ठेलना, हूलना, पेलना।

प्रा० धकेलदेना बोल० ढकेलना, धक्का देना, झोंकादेना।

प्रा० धक्का पु० ढकेल, ठेल, झोंक, रोला, रेल, टक्कर, हूल।

प्रा० धक्कादेना बोल० ढकेलना, ठेलना, रेलना, पेलना, झोंकना, हूलना।

प्रा० धक्कमधक्का बोल० ठेलाठेली, रेलपेल, ठेलमठेल, कशमकश।

प्रा० धज (सं० ध्वज, ध्वज्=जाना) स्त्री० रूप, डौल, आकार, चालढाल, रविश, आन, दशा, अवस्था, सजधज, वज़अ।

प्रा० पनच ( सं० प्रत्यञ्चा, प्रति=सामने, अञ्च्=जाना ) स्त्री० चिल्ला, धनुर् की रस्सी, जिह, रोदा ।

प्रा० पनचक्की ( सं०पानीय=पानी, चक्र=चक्की ) स्त्री० पानी के वेग से चलनेवाली चक्की ।

प्रा० पनपना क्रि० अ० मोटा होना, बढ़ना ।

प्रा० पनबट्टा पु० पान रखने का डब्बा, गिलौरीदान ।

प्रा० पनवाड़ी, पनवारी ( सं० पर्णवाटी, पर्ण=पान, वाटी=बाड़ी ) स्त्री० पान की बाड़ी ।

प्रा० पनवारा ( सं० पर्णावली, पर्ण=पत्ता, आवली=पाँत ) पु० पत्तल, पत्रावली ।

सं० पनस ( पन्=सराहना ) पु० कटहर, २ बन्दर का नाम ।

प्रा० पनसारी ( सं० पण्य=बेचने योग्य वस्तु, सृ=फैलाना ) पु० पसारी ।

प्रा० पनसोई स्त्री० छोटी नाव ।

प्रा० पनहारिन, पनहारी ( सं० पानीय-हारिणी, पानीय=पानी, हारिणी=लानेवाली ) स्त्री० पानी भरनेवाली ।

प्रा० पनही ( सं०पन्नद्धी, पद=पाँव, नह्=बाँधना ) स्त्री० जूता, जूती, पगरखी ।

प्रा० पनारी, पनाली ( सं० प्रणाली ) स्त्री० मोरी, नाली, प्रणाली ।

प्रा० पनिया ( सं० पानीय ) पु० पानी, जल, गु० पानी का ।

प्रा० पनियाना ( पानीय ) क्रि० स० सींचना, पानी देना ।

प्रा० पन्थ ( सं० पन्था, पथ्=जाना ) पु० रस्ता, मार्ग, राह, २ मत, धर्म ।

सं० पन्नग ( पन्न=गिरता हुआ, वा नीचे मुँह किये, गम्=चलना, वा पद्=पैर, न=नहीं, गम्=चलना, जो पैरों से न चले ) पु० साँप, सर्प, नाग ।

सं० पन्नगारि ( पन्नग=साँप, अरि=वैरी ) पु० गरुड़, विष्णु का वाहन ।

सं० पन्नगाशन ( पन्नग=साँप, अश्=खाना ) गरुड़, विष्णु का वाहन ।

प्रा० पनहीं ( सं० पन्नद्धा वा पन्नद्धी, नह्=बाँधना ) स्त्री० उपानह्, जूता, पदत्राण ।

प्रा० पन्ना ( सं० पर्ण ) पु० पत्र, पत्रा, २ नीलमणि ।

सं० पपि ( पा=पीना ) कृ० पु० पीनेवाला, जैसे कि "रामः सोमं पपिर्यज्ञे" याग में रामने सोमरस का पान किया ।

सं० पपिस्, पपी पु० सूर्य, चन्द्रमा, रक्षक, पीनेवाला ।

प्रा० पपनी स्त्री० आँख की बरुनी ।

प्रा० पपिहा } पु० एक पखेरू जो पपीहा } बरसात में बहुत बोला करता है।

सं० पपु (पा=पालना) क० पु० पालक, पालनेवाला, रक्षा, रक्षक, पिता, पालक, स्त्री० माता, धात्री, दाई, उपमाता, धाय।

प्रा० पपोटा पु० पलक, आँख का पुट।

सं० पयः (पा=पीना) पु० दूध, २ पानी, जल।

प्रा० पयनिधि (सं० पयोनिधि) पु० समुद्र।

सं० पयमुख पु० दूध पीनेवाला, शीरख़ोरा।

सं० पयस्विनी (पयस्=पानी वा दूध) स्त्री० नदी, २ दुधार गाय, दुधेल गाय, भेड़ी, बकरी।

प्रा० पयान (सं०प्रयाण)पु०चलना, कूच, विदा, प्रस्थान, यात्रा।

प्रा० पयाल (सं० पलाल, पल्=जाना वा बचाना) पु० पुआल, खर, तिनका, बिचाली।

सं० पयोद (पयस्=पानी, द=देनेवाला, दा=देना) पु० बादल, बद्दल।

सं० पयोधर (पयस्=पानी वा दूध, धर=रखनेवाला, धृ=रखना) पु० मेघ, बादल, २ स्त्रीकी चूँची, स्तन, ३ नारियल, ४ गन्ना, ५ सुगन्धित घास, ६ पर्वत, दुग्धवृक्ष।

सं० पयोधि (पयस्=पानी, धा=रखना) पु० समुद्र, सातो सागर।

सं० पयोनिधि (पयस्=पानी, निधि =ख़ज़ाना) पु० समुद्र, सागर।

सं० पयोराशि (पयस्=पानी, राशि =समूह, ढेर) पु० समुद्र, सागर।

सं० पर (पॄ=भरना) गु० दूसरा, पराया, और, भिन्न, अन्य, विदेशी, परदेशी, २ दूर, परे, अन्तर, पर, ३ पिछला, ४ उत्तम, श्रेष्ठ, शिरोमणि, प्रधान, सबसे बड़ा, ५ विरोधी, प्रतिकूल, ६ बहुत, अत्यन्त, अधिक, तत्पर, लगा हुआ, पु० वैरी, शत्रु, क्रि० वि० केवल, इसके पीछे, समुच्च०परन्तु, किन्तु, लेकिन।

प्रा० पर (सं० उपरि) नित्य सं० ऊपर, पै, जैसे कि कोठे पर।

सं० परकीया (पर दूसरा) स्त्री० दूसरे की स्त्री, पराये पुरुषके पास जानेवाली स्त्री।

प्रा० परख (सं० परीक्षा) स्त्री० जाँच, इम्तिहान, परीक्षा, कसौटी।

प्रा० परखना (सं० परीक्षण) क्रि० स० जाँचना, परीक्षा करना, देखना, निरखना।

---

१ "पयः क्षीरं पयो जलम्" (इति अनेकार्थमञ्जर्याम्)।

**प्रा० परचूनिया** पु० आटा दाल बेचनेवाला, मोदी, बनियां।

**प्रा० परछना** क्रि० स० दुलहा और दुलहिन की आरती उतारना।

**प्रा० परजंक**(सं०पर्यङ्क)पु० पलंग।

**सं० परजात** ( पर=अन्य, जात=उत्पन्न) र्म्म० पु० अन्य से उत्पन्न, दूसरे से पैदा हुआ, वर्णसंकर, जारज, यार से पैदा किया गया, २ दूसरी जाति का, दूसरे कौम का।

**प्रा० परत** स्त्री० पुट, तह, चुनत, लड़, थाक, २ नक़ल, कापी।

**सं० परतन्त्र** ( पर=दूसरा, तन्त्र=प्रधान है जिसका, अथवा पर=दूसरे के, तन्त्र=वश में ) गु० परवश, पराधीन, दूसरे के वश।

**प्रा० परतला** पु० तलवार की पट्टी।

**प्रा० परती** ( पड़ना ) स्त्री० पड़ी धरती, बिन बोई धरती, बंजर।

**सं० परत्र** अव्य० अन्यत्र, परलोक, और जगह, दूसरी जगह, जैसे कि ( परत्र मोक्षमाप्नुयात् ) परलोक में मुक्ति को पाता है।

**सं० परत्व** भा०पु० भिन्नता, जुदाई, फ़ासला, शत्रुता, श्रेष्ठता, महत्त्व।

**सं० परदेश** ( पर=दूसरा, देश=मुल्क ) पु० विदेश, पराया देश, और मुल्क।

**सं० परदेशी** (परदेश )गु० विदेशी।

**सं० परन्तप** पु० शत्रु, दुष्ट, गु० शत्रु-नाशक, जीतनेवाला।

**प्रा० परनाना** ( सं० परिणय, परि=आपस में, नी=लेजाना ) क्रि० स० ब्याह करना, शादी करना।

**प्रा० परनाना** पु० नाना का बाप, प्रमातामह।

**सं० परन्तु** ( परम् + तु ) समुच्च० पर, किन्तु, लेकिन।

**प्रा० परपराना** क्रि० अ० चरपराना, जलना।

**प्रा० परबस** ( सं० परवश ) गु० पराधीन।

**सं० परब्रह्म** ( पर=सबसे बड़ा, ब्रह्म=ईश्वर ) पु० सर्वशक्तिमान्, ईश्वर, परमेश्वर, परमात्मा।

**सं० परभृत** ( भृ=पालना ) पु० काक पक्षी, कोयल पक्षी, गु० शत्रु का सहायक, अन्य से पालागया।

**सं० परम** ( पर=उत्तम, सबसे अच्छा, मा=नापना, अथवा पृ=भरना ) गु० बहुत अच्छा, बहुत श्रेष्ठ, उत्तम, मुख्य, प्रधान, सब से पहला, भला।

**सं० परमगति** ( परम=उत्तम, गति=दशा ) स्त्री० मोक्ष, मुक्ति, २ उत्तम दशा।

**सं० परमत** (पर=भिन्न अथवा दूसरे की मत=सलाह वा सम्मति ) पु० दूसरे की सलाह, २ भिन्न सम्मति।

**सं० परमधाम** ( परम=उत्तम, धाम

=जगह ) पु० वैकुण्ठ, परमपद, स्वर्ग ।

सं० परमपद ( परम=उत्तम, पद=जगह ) पु० सबसे अच्छी जगह, स्वर्ग, वैकुण्ठ, २ मुक्ति, मोक्ष " यद्गत्वा न निवर्तन्ते तद्धाम परमं पदम् " जहाँ जाकर कोई नहीं लौटते हैं उस धाम को परमपद ( परमधाम ) कहते हैं ।

सं० परममित्र ( परम=मुख्य, मित्र=दोस्त ) पु० पक्का दोस्त, सबसे अच्छा मित्र ।

सं० परमब्रह्म ( परम=सबसे बड़ा, ब्रह्म=ईश्वर)पु०परमेश्वर,परब्रह्म।

सं० परमहंस ( परम=उत्तम, हंस=आत्मा, अर्थात् जिसकी आत्मा उत्तम हो ) पु० संन्यासी, योगी, स्त्री० शोभा, कान्ति, छवि ।

सं० परमा स्त्री० बड़ी, उत्तमा, शोभा, कान्ति ।

सं० परमाणु ( परम=बहुतही, अणु=छोटा ) पु० बहुत ही छोटी वस्तु, कन, कनिका, जर्रा, रेज़ा, २ पल, बहुत थोड़ा समय ।

सं० परमात्मा ( परम=उत्तम वा सबसे बड़ा, आत्मा=जीव ) पु० परब्रह्म, परमेश्वर ।

सं० परमानन्द ( परम=बहुत, आनन्द=हर्ष ) पु० बहुत खुशी, अत्यन्त आनन्द ।

सं० परमार्थ ( परम=उत्तम, अर्थ=प्रयोजन ) पु० उत्तम पदार्थ, सब से अच्छा विषय वा प्रयोजन, २ यथार्थज्ञान, पवित्रज्ञान, ३ उत्तम अथवा पहला काम, धर्म, पुण्य ।

सं० परमायुस् ( परम+आयुस् ) पु० बड़ी उमर, दीर्घावस्था, दीर्घायु, दराज़उमर ।

सं० परमेश्वर (परम+ईश्वर)पु० सर्वशक्तिमान्, परमात्मा, ईश्वर ।

सं० परमेष्ट (परम+इष्ट) पु० श्रेष्ठ, महान्, परमेश्वर, ब्रह्मा, देवता ।

सं० परमेष्ठिन् } ( परम=व्योम,
परमेष्ठी } चिदाकाश,स्था=ठहरना) पु०ब्रह्मपद में टिकनेहारा, ब्रह्मा, गुरु ।

सं० परमोदार ( परम=बड़ा, उदार=दातार ) गु० बड़ा दातार, श्रेष्ठ, उत्तम ।

सं० परम्परा ( परम्=बहुत, पॄ वा पॄ=पूरा करना वा भरना ) स्त्री० सन्तान, वंश, पीढ़ी, २ रीति, परिपाटी, क्रम, अनुक्रम, पुराने समय की रीति, क़दामत, परंपरा से, क्रि० वि० पहले से, अगले समय से ।

प्रा० परला ( सं० पर ) गु० दूसरी ओर का, उस तरफ़ का ।

सं० परलोक ( पर+लोक ) पु० स्वर्ग, दूसरा लोक, मृत्यु, शत्रुजन,

अन्यजन, श्रेष्ठजन ।

सं० परवश ( पर=दूसरे के, वश= आधीन ) गु० पराधीन ।

सं०परशु, पर्शु (पर=वैरी, शॄ=मारना, नाश करना ) पु० फरसा, कुल्हाड़ी, टांगी ।

सं० परशुधर ( परशु=फरसा, धृ= रखना ) पु० परशुराम ।

सं० परशुराम (परशु + राम, अर्थात् फरसा रखनेवाला राम) पु० जमदग्नि ऋषि का बेटा और विष्णु का छठा अवतार जिसने राजा सहस्रार्जुन को मारा और इक्कीस बार पृथिवी के सब क्षत्रियों को नाश किया ।

सं० परवश गु० पराधीन, पराया भरोसा, पराया सहारा ।

प्रा० परस ( सं० स्पर्श ) पु० छूना, छुहावट, स्पर्श ।

प्रा० परसत क्रि० वि० छूतेही, स्पर्श करते ही ।

प्रा० परसना ( सं० स्पर्शन, स्पृश्= छूना ) क्रि० स० छूना ।

प्रा० परसों ( सं० परश्वस्, पर= पिछला वा दूसरा, श्वस्=कलका दिन ) क्रि० वि० आगे वा पीछे का तीसरा दिन ।

प्रा० परस्थौ पु० रहना, वास करना, ठहरना ।

सं० परस्पर (पर=दूसरा, पर=दूसरा) क्रि० वि० आपस में, दोनों में, अन्योन्य, एक दूसरे को, बाहम ।

सं० परा उपस० उलटा, पीछे, विपरीत, २ प्रभुता, बड़ाई, ३ विरोध, ४ अहंकार, ५ अनादर, तिरस्कार, ६ बहुत, अधिक, ७ ज़ोर, बल, सामर्थ्य, ८ से ।

प्रा० परा पु० पाँत, श्रेणी, दल, समूह, मण्डली, टोली ।

प्रा०पराँठा, पराठा पु० एक तरह की रोटी जो घी या तेल लगा कर कई पर्त देकर बनाई जाती है ।

सं० पराक्रम (परा=ज़ोर से, क्रम्= जाना, वा पाँव रखना) पु० बल, ज़ोर, सामर्थ्य, साहस ।

सं० पराक्रमी ( पराक्रम ) गु० बलवान्, ज़ोरावर, महाबली, बलवन्त, साहसी, शूरवीर ।

सं० पराग (परा=बहुत, गम्=जाना) पु० फूलों की सुगन्धित धूलि, पुष्परज ।

सं० पराङ्मुख ( पराङ् + मुख ) गु० विमुख, रहित, भिन्न, लज्जित, अधोमुख, शरमिन्दा, बाग़ी ।

सं० पराजय (परा=उलटा, जय= जीत, अर्थात् जीत का उलटा) भा० स्त्री० हार, पराभव, तिरस्कार, शिकस्त ।

सं० पराजित स्म० पु० पराभूत, शिकस्त, हाराहुआ ।

सं० पराजेता क०पु० पराजयकर्ता, जीतनेवाला, फ़त्ताह।

प्रा० परात स्त्री० थाल, बड़ीथाली।

सं० पराधीन (पर=दूसरे के, आधीन=वश) गु० दूसरे के आधीन, परवश।

प्रा० पराना, पलाना (सं० पलायन, परा=उलटा, अय्=जाना) क्रि० अ० भागजाना, पीठ देना, पीठ दिखाना, चंपत होना।

सं० पराभव (परा=तिरस्कार, भू=होना) स्त्री० हार, पराजय, तिरस्कार।

सं० पराभूत र्म्म० पु० पराजित, शिकस्त, हारा हुआ।

सं० परामर्श (परा=बहुत, मृश्=सोचना) पु० विचार, मन्त्र, उपदेश, मन्त्रणा, सलाह, विवेक, भेद, राज़।

सं० परामर्शक क० पु० मन्त्री, वज़ीर, सलाही।

सं० परामर्शित र्म्म० पु० विवेचित, उपदेशित।

सं० परामृष्ट र्म्म० पु० उपदेशित, सलाह दिया गया।

सं० परामर्ष पु० क्रोध, गुस्सा, तीव्र सहन, क्षमा।

सं० परायण (पर=लगा हुआ वा बहुत, अय्=जाना) गु० लगा हुआ, तत्पर, मगन, अत्यासक्त, मशगूल।

प्रा० पराया (सं० पर) दूसरा, और, ऊपरी, बाहरी, विदेशी, २ दूसरे का।

सं० पराशर पु० व्यासजी का बाप।

सं० पराश्रय (पर=दूसरे के, आश्रय=आसरे में) गु० पराधीन, परवश।

सं० परास्क र्म्म० पु० पराजित, प्रक्षिप्त, निरस्त, प्रहत, शिकस्त।

सं० परास्त (परा=तिरस्कार वा अनादर, अस्=फेंकना या निकालना) र्म्म० पु० हारा हुआ, पराजित किया हुआ।

सं० पराह (पर+अहः) पु० दूसरा दिन, परदिन।

सं० पराह्न (पर+अह्न) पु० दिन का पिछला भाग, दोपहरके पीछे का दिन, सेहपहर।

सं० परि (पृ=भरना) उपस० चारों ओर से, २ सब तरह से, सम्पूर्ण रूप से, ३ बहुत, अतिशय, ४ पहले, ५ पास, आसपास, ६ आपस में, ७ बुरा।

सं० परिकर (परि=चारों ओर से, कृ=करना) पु० कमर, २ नौकर चाकर, सेवक, अनुचर, ३ परिवार, ४ समूह, ५ साज़, ६ तैयारी।

सं० परिक्रमा (परि=चारों ओर, क्रम्=पाँव रखना) स्त्री० प्रदक्षिणा,

चारों तरफ घूमना ।

सं० परिक्षित } (परि=पहले, क्षि=
परीक्षित } नाश करना, क्योंकि परीक्षित को अपनी मा के गर्भ में ही अश्वत्थामा ने मार डाला था पर श्रीकृष्ण ने उसको जिलाया था इसकी कथा श्रीमद्भागवत और महाभारत में है ) पु० अर्जुन का पोता, और अभिमन्यु का बेटा और हस्तिनापुर का राजा ।

सं० परिखा ( परि=चारों ओर से, खन्=खोदना ) स्त्री० खाई, खंदक, क़िले के चारों ओर का नाला ।

सं० परिगत ( गम्=जाना ) म्मं० पु० विस्मृत, भूला हुआ, वेष्टित, लपेटा हुआ, गया हुआ ।

सं० परिग्रह भा० पु० स्त्री, औरत, परिवार, मूल, स्वीकार, शपथ, सौगन्द, शाप, सूर्यग्रहण ।

सं० परिग्राहक क० पु० गाहक, स्वीकारक ।

सं० परिघ (परि=चारोंओर से, हन् =मारना ) पु० लोहे की लाठी, गदा, लोहे का मुद्गर ।

सं० परिघोष पु० गाली, शब्द, मेघशब्द ।

सं० परिचय (परि=चारों ओर से, चि=इकट्ठा करना ) पु० जानपहचान, बहुत मिताई ।

सं० परिचर्या ( परि=सब तरह से, चर्=जाना ) पु० सेवा, पूजा, उपासना ।

सं० परिचारक ( परि=चारों ओर, चर्=जाना ) पु० दास, सेवक, नौकर, आलापकर्ता, प्रसिद्धकर्ता ।

सं० परिच्छद पु० पुरस्कर, उपयोगी वस्तु, साज़, बिछौना, ढपना, सभारक्षक, आस्तरण, हाथियों का झूल असबाब ।

सं० परिच्छन्न म्मं० पु० आच्छादित, महसूर, घिराहुआ ।

सं० परिच्छित म्मं० पु० ज्ञात, जाना हुआ, पहचाना हुआ ।

सं० परिच्छेद (परि, छिद्=काटना) पु० भाग, खण्ड, विभाग, अध्याय, पर्व ।

सं० परिजन ( परि=पास के, जन= मनुष्य ) पु० परिवार, कुटुम्ब, घराना, घरके लोग, २ नौकर चाकर, अनुचर ।

सं० परिणत (परि, नम्=झुकना) क० पु० भक्त, नम्र, पकाहुआ, झुका हुआ ।

सं० परिणति (परि, नम्=झुकना) भा० स्त्री० नमस्कार, नम्रता, झुकाव, प्राप्त ।

सं० परिणय (परि + नी=लेजाना) पु० विवाह, नम्रता, प्राप्ति ।

सं० परिणाम ( परि, नम्=झुकना, पर परि उपसर्ग के साथ आने से

इसका अर्थ बदलना होता है ) पु० अन्त, समाप्ति, बदलना, भिन्नभाव, अन्तकी अवस्था, फल ।

सं० परिणामदर्शी ( परिणाम=अन्त, दर्शी=देखनेवाला, दृश्=देखना ) क० पु० पहलेसे हरएक कामका भला बुरा फल जानने वाला, अग्रशोची, बुद्धिमान् ।

सं० परिणायक ( परि + नी=ले जाना ) क० पु० पांसोंका खेलने वाला, पति, वर ।

सं० परिणाह पु० चौड़ाई, विस्तार, निबन्धन, सम्बन्ध, रिश्ता ।

सं० परितः अव्य० सर्वतः, चारों तरफ, चारों ओर ।

सं० परिताप ( परि=चारों ओर से, तप्=तपना ) पु० दुःख, शोक, सोच, पीड़ा, संताप, कष्ट, एक नरक का नाम ।

सं० परितुष्टि ( परि + तुष्=तुष्टि ) भा० स्त्री० सन्तुष्टि, इतमीनान ।

सं० परितृप्त ( परि + तृप् + त, तृप्=सन्तोष ) क० पु० सब प्रकार से तृप्त, आसूदा ।

सं० परितोष ( परि=सब तरह से, तुष्=प्रसन्न होना ) पु० संतोष, तृप्ति, हर्ष, आनन्द, प्रसन्नता, खुशी ।

सं० परित्यक्त र्म्म० पु० छोड़ागया, सम्यक्त्यक्त, जल्द छोड़ागया ।

सं० परित्याग ( परि=सब तरहसे, त्यज्=छोड़ना ) पु० त्याग, छोड़ना, तजना ।

सं० परित्राण ( परि=सब तरह से, त्रै=बचाना ) पु० बचाव, रक्षा, उद्धार, डरसे अथवा बुराईसे बचाना, रक्षण, हिफ़ाज़त ।

सं० परित्रात र्म्म० पु० रक्षित, महफ़ूज ।

सं० परित्राता क० पु० रक्षक, महाफ़िज़ ।

सं० परिदान ( परि=सब प्रकार, दा=देना ) पु० दानादान, देन लेन, त्याग, प्रक्षेप, धरोहर धरना, तिरस्कार, निवारण ।

सं० परिदेवक ( परि=सब तरह से, देव्=क्रीड़ा ) क० पु० विलापकर्ता, रोनेवाला, जुआरी, जीतनेवाला, व्यवहारी, स्तुतिकर्ता, शोभायमान ।

सं० परिदेवन ( देव=स्तुति, क्रीड़ा ) भा० पु० विलाप, रोदन, क्रीड़ा, जिगीषा, द्यूतकर्म, जुआ खेलना, स्तुति ।

सं० परिधान ( परि=चारों ओर से, धा=पहनना ) पु० पहनने का कपड़ा, नाभि से नीचे पहनने का कपड़ा ।

सं० परिधि ( परि=चारों ओर से, धा=रखना अर्थात् घेरना ) स्त्री० गोल लकीर जिससे वृत्त घेरा

जाता है, घेरा, मण्डल, २ सूर्य का अथवा चाँदका मण्डल ।

सं० परिधेय ( परि=चारों ओर से, धा=पहनना ) र्म्म० पु० पहनने योग्य कपड़ा ।

सं० परिध्वंस ( परि=चारों ओर से, ध्वंस्=नाश होना ) पु० नाश, बिगाड़, हानि ।

सं० परिपक्व ( परि=बहुत, पक्व=पका हुआ ) र्म्म० पु० खूब पका हुआ, २ पक्का, चतुर, बुद्धिमान् ।

सं० परिपाक भा० पु० फल, नतीजा।

सं० परिपन्थक पु० ( परि, पन्थ=क्लेश देना, मारना ) क० पु० शत्रु, ठग, चोर, लुटेरा, पापी, कुमार्गी, उन्मादी ।

सं० परिपाटी ( परि=सब तरह से, वा चारों ओर से, पट्=जाना ) स्त्री० रीति, दस्तूर, अनुक्रम, परम्पराकी रीति ।

सं० परिपूर्ण ( परि=सब तरह से, पूर्ण=पूरा ) गु० पूरा, भरा हुआ, संपूर्ण, समाप्त ।

सं० परिभव / परिभाव ( परि=अनादर, भू=होना) पु० अनादर, अवज्ञा, तिरस्कार, नफ़रत ।

सं० परिभाषा ( परि=चारों ओर से, भाष्=कहना ) स्त्री० लक्षण, व्याख्या, संज्ञा ।

सं० परिभ्रमण ( परि=चारों ओर, भ्रम=घूमना ) पु० फिरना, घूमना।

सं० परिमाण ( परि=चारों ओर से, मा=नापना ) पु० माप, नाप, तौल, अंदाज़ ।

सं० परिमार्ज्जित ( परि + मार्जित, मृज्=शुद्ध करना, साफ करना ) र्म्म० पु० शुद्ध, संशोधित, पाक-साफ़ ।

सं० परिमित ( परि=चारों ओर से, मा=नापना ) र्म्म० पु० नापा हुआ, मापा हुआ, नियमित ।

सं० परिमिति भा० स्त्री० परिमाण, हद्द, किनारा ।

सं० परिरम्भ (परि + रम्भ्=उत्सुक होना ) पु० आलिङ्गन, भेटना, श्लेष, मुलाक़ात ।

सं० परिवर्जन ( परि + वृज्=त्यागना ) भा० पु० मारना, त्याग करना ।

सं० परिवर्त्तन ( परि + वृत्=होना, पर परि उपसर्ग के साथ आने से इसका अर्थ बदलना होता है ) पु० बदल, एराफेरी, पलटना, तबादिला ।

प्रा० परिवा ( सं० प्रतिपदा ) स्त्री० पखकी पहिली तिथि, पहली तारीख ।

सं० परिवाद ( परि=बुरा, वद्=कहना ) पु० गाली, निन्दा, अपवाद, दुर्वाद ।

सं० परिवादक क० पु० निन्दक, बदगो ।
सं० परिवार ( परि=चारों ओर से, वृ=घेरना वा ढकना ) पु० घराना, कुटुम्ब, परिजन ।
सं० परिवारण ( परि, वृ=घेरना ) भा० पु० माँगना, तक़ाज़ा करना ।
सं० परिवाह ( परि, वह्=बहना ) पु० उपद्रव, जलका उछलना, बहाव, चहबच्चा, तरङ्ग, लहर ।
सं० परिवृत ( परि=चारों ओर से, वृत=रहना ) र्म्म० पु० रक्षित, आच्छादित, घिराहुआ, परिवेष्टित ।
सं० परिवेष्टन ( परि, वेष्ट्=लपेटना ) भा० पु० लपेटना, लिफ़ाफ़ा ।
सं० परिव्राज } ( परि=सब तरफ़
परिव्राजक } वा सबकाम छोड़ के, व्रज्=फिरना ) क० पु० संन्यासी, यती, योगी, गुसाईं ।
सं० परिशिष्ट ( परि, शास्=सिखाना ) क० पु० अवशेष, तितिम्मा, बाक़ी, अवशिष्ट ।
सं० परिशोधन ( परि, शुध्=शुद्ध करना ) भा० पु० ऋणचुकाना, क़र्ज़ा अदा करना, फ़र्चा करना ।
सं० परिश्रम ( परि=चारों ओर से, श्रम=मिहनत करना ) पु० मिहनत, श्रम, थकावट ।
सं० परिश्रान्त र्म्म० पु० थकगया ।
सं० परिश्रमी क० पु० मेहनती ।
सं० परिषद ( परि + षद्=जाना ) अनुचर, सेवक, सभासद ।
सं० परिष्कार ( परि + कार, कृ=करना ) भा० पु० सफाई, स्वच्छता, शुद्धता ।
सं० परिष्कृत र्म्म० पु० अलंकृत, भूषित ।
सं० परिष्वङ्ग पु० आलिङ्गन, भेटना, हमागोश होना ।
प्रा० परिहरना ( सं० परिहरण परि, हृ=लेना ) क्रि० स० छोड़ना, दूर करना ।
सं० परिहार ( परि + हार, हृ=हरना, लेना ) भा० पु० हरना, लेना, छीनना, अवज्ञा, अपमान, त्याग ।
सं० परिहास ( परि=बहुत, हस्=हँसना ) भा० पु० हँसी, ठट्ठा, कौतुक, खेल, मसखरी, लोकापवाद ।
सं० परिहास्य र्म्म० पु० हँसी के लायक़, हँसने योग्य ।
सं० परिहित र्म्म० पु० आच्छादित, घेरा हुआ, आच्छन्न, गुप्त, पोशीदा ।
सं० परीक्षक ( परि=चारों ओर से, ईक्ष्=देखना ) भा० पु० परीक्षा करनेवाला, परखनेवाला, इम्तिहान लेनेवाला ।
सं० परीक्षा ( परि=चारों ओर से, ईक्ष्=देखना ) भा० स्त्री० परख,

जाँच, इम्तिहान ।

सं० परीक्षित पु० परिक्षित शब्द को देखो ।

सं० परीक्षोत्तीर्ण ( परीक्षा + उत्तीर्ण, तॄ=पारजाना ) गु० परीक्षा में पूरा, इम्तिहान पास, फेल नहीं, पास ।

सं० परुष ( पॄ=भरना ) गु० कठोर, कड़ा, पु० कुवचन, गाली ।

प्रा० परे ( सं० पर ) क्रि० वि० उधर, उस ओर, दूर, परे रहना, बोल० दूर रहना ।

प्रा० परेखा ( सं० परीक्षा ) स्त्री० परख, जाँच, २ पछतावा, पश्चात्ताप ।

सं० परेत ( परा, इण्=जाना ) पु० भूत, पिशाच, शैतान, गु० मुर्दा, मृतक ।

प्रा० परेता पु० रहटा, चर्खा, चर्खी ।

प्रा० परेवा पु० कपोत, कबूतर, प्रतिपदा ।

सं० परेद्युस् अव्य० दूसरा दिन, कल, फ़र्दा ।

सं० परोक्ष (पर=परे, अक्ष=आँख ) गु० नहीं देखा हुआ, आँखों के परे ।

सं० परोपकार ( पर=दूसरे का, उपकार=भला ) पु० दूसरे का भला, पराये का हित ।

सं० परोपकारी ( परोपकार ) गु० दूसरे का भला करनेवाला ।

प्रा० परोस पु० समीपता, गवेड़ा, नज़दीकी ।

प्रा० परोसना ( सं० परिवेषण, परि=चारों ओर से, विष्=फैलाना) क्रि० स० खाना पत्तलों में रखना, खाना चुनना, पत्तल लगाना ।

प्रा० परोहा ( सं० परीवाह, परि=सब ओर से, वह्=ले जाना ) पु० चरस, मोट, पुर ।

सं० पर्कटि स्त्री० पाकरि, पकरिया ।

प्रा० पर्चा / पर्चौ (सं० परीक्षा) पु० परख, जाँच, परीक्षा ।

प्रा० पर्चाना (सं० परिचयन ) क्रि० स० भेंट कराना, मिलाना, बातों में लगाना ।

प्रा० पर्छाईं ( सं० प्रतिच्छाया, प्रति=अपने रूप, छाया=छाँव ) स्त्री० प्रतिबिम्ब, अक्स ।

सं० पर्जन्य ( पृष्=सींचना, गर्ज=गर्जना ) क० पु० मेघ, इन्द्र, मेघगर्जन, नवीन मेघ, बरसाती मेघ ।

सं० पर्ण ( पर्ण्=हरा होना, वा पॄ=भरना ) पु० पत्ता, पान ।

सं० पर्णकार क० पु० बरई, तम्बोली ।

सं० पर्णशाला ( पर्ण=पत्ता, शाला=घर ) स्त्री० पत्तों की बनी कुटी, झोपड़ी ।

सं० पर्णी क० पु० वृक्ष, पेड़ ।

सं० पर्व (पर्व=जना वा पूरा होना )

ग्रन्थि, गाँठ, गिरह ।

सं० पर्यङ्क (परि=पास, अङ्क=गोद, अकि=जाना वा चिह्न करना) पु० पलँग ।

सं० पर्यटक क० पु० मुसाफिर, पथिक ।

सं० पर्यटन ( परि=चारों ओर, अ-टन=घूमना ) भा० पु० घूमना, भ्रमण करना, सफ़र करना, सैर करना ।

सं० पर्यन्त ( परि=पास, अन्त=सीमा ) पु० अन्त, सीमा, हद, अव्य० तक, तलक ।

सं० पर्याप्त ( परि=चारों तरफ़, आप्=व्याप्त होना ) पुँ० समर्थ, तृप्त, योग्य ।

सं० पर्याय ( परि=चारों ओर से, इण्=जाना ) पु० एक अर्थ का शब्द, एकार्थी शब्द, २ अनुक्रम, रीति, ३ प्रकार, ४ अवसर, ५ उर्फ़, हमनामी ।

सं० पर्यायवाचक क० पु० एकार्थ-बोधक, मुतरादिफ़ ।

सं० पर्यालोचना ( परि+आलो-चना ) भा० पु० विचार करना, ग़ौर करना, यहतियात करना, चौकसी करना, सब प्रकार से देखना ।

सं० पर्व ( पृ=भरना ) पु० त्योहार, उत्सव, २ अध्याय, परिच्छेद, ३ गाँठ ।

सं० पर्वणी / पर्विणी ( पृ=भरना ) स्त्री० त्योहार, उत्सव, तिवहार ।

सं० पर्वत ( पर्व=भरना) पु० पहाड़, शैल, गिरि, भूधर ।

सं० पर्वतारि ( पर्वत+अरि ) पु० इन्द्र ।

सं० पर्वतीय ( पर्वत ) गु० पहाड़ी, पहाड़ का ।

सं० पल ( पल्=जाना ) स्त्री० घड़ी का साठवाँ भाग, निमेष, दम, आन, लहमा ।

प्रा० पलगारि क्रि० वि० निकार, कर, निकारी, दूर की ।

प्रा० पलभरमें बोल० तुरन्त, उसी दम, पलमारते ।

प्रा० पलमारते बोल० तुरत, पल भरमें ।

प्रा० पलक स्त्री० आँख का पुट, प-पोटा, बरुनी, पपनी, २ पल, क्षण ।

प्रा० पलँग (सं० पल्यङ्क परि+अङ्क) पु० सेज, शय्या, खाट, चारपाई ।

प्रा० पलटन ( अं० बैटालियन ) पु० हज़ार सिपाहियोंका यूथ या थोक, जत्था ।

प्रा० पलटना क्रि० अ० पीछा आना, फिरजाना, लौटजाना, २ बदलना, बदललेना, ३ नकारना, इन्कार करना ।

प्रा० पलटा (पलटना) पु० बदला, एराफेरी, बट्टा, अदला बदला, २ प्रतिफल, पीछा, उपकार करना, ३ पीछा बैर लेना।

प्रा० पलटालेना बोल० पीछा ले लेना, लौटा लेना, २ बदला लेना, बैर लेना, बैर सारना।

प्रा० पलड़ा पु० तराज़ू का एक पल्ला।

सं० पलाण्डु पु० प्याज़, सलग़म।

प्रा० पलथी स्त्री० कूला टेक कर ज़मीन पर बैठना, एक प्रकार का आसन वा बैठने का ढंग।

प्रा० पलना (सं० पलन, पल्=बचाना) क्रि० अ० पनपना, प्रतिपालित होना।

प्रा० पलवल (सं० पटोल, पट्=जाना) पु० परवल, एक तरकारी का नाम।

प्रा० पलवार पु० एक प्रकार की नाव।

प्रा० पला पु० बड़ा चमचा, कलछुल, दर्वी, डोई, तेल आदि निकालने का बरतन।

सं० पलायन (परा से, अथवा उलटा, अय्=जाना) पु० भागना, भागाभाग।

सं० पलायक क० पु० भगोड़ा।

सं० पलायित क० पु० भगोड़ा, प्रस्थित, चम्पत।

सं० पलाश (पल्=चलना, अश्=फैलाना वा खाना) पु० टेसू का वृक्ष, ढाक का वृक्ष।

सं० पलित (पल्=पालना, जाना) भा० पु० वृद्धत्व, बुढ़ापा, सफेद बाल, गु० वृद्ध, शिथिल, पुराना।

प्रा० पली स्त्री० चमची, जिससे तेल आदि निकाला जाता है।

प्रा० पलीत (सं० प्रेत) पु० भूत, पिशाच, प्रेत।

प्रा० पलीता (फ़ा० पतीला वा फ़तीला) पु० बत्ती, २ बंदूक़ का तोड़ा, जामगी।

प्रा० पलेथन पु० सूखा आटा जो रोटीपर बेलने के समय लगाया जाता है।

प्रा० पलेथननिकालना बोल० बहुत मारना, बहुत पीटना।

प्रा० पलोटना क्रि० स० धीरे २ पाँव दाबना।

सं० पल्ल पु० गोला, गोली।

सं० पल्लव (पल्=जाना, और लू=काटना, अथवा पल्ल्=जाना) पु० नया पत्ता, अङ्कुर, कैल।

सं० पल्लवग्राही (ग्रह्=लेना) क० पु० पत्रा बाँधनेवाला, पुरोहित।

सं० पल्लवित (पल्लव) गु० नये पत्तों वाला, नयेपत्तोंसे युक्त, २ पुलकित, रोमाञ्चित, हर्षित, प्रसन्न।

प्रा० पल्ला पु० अन्तर, दूरी, टप्पा, २ सहायता, ३ कपड़े का छोर, अञ्चल, ४ छोर, किनारा, ५

किवाड़, ६ तीनमन बोझका।

सं० पल्ली स्त्री० छपकिली, २ स्वल्प ग्राम, छोटा गाँव, ३ कुटी, झोपड़ी, ४ कुटनी।

प्रा० पल्लू पु० कपड़े का खूँट, आँचल, अंचल, छोर।

प्रा० पल्लूदार पु० कपड़ा जिसका पल्ला सुनहरी वा रुपहरी हो।

सं० पल्वल पु० तलैया, पानी का भरा गड़हा, छोटा तलाव।

सं० पवन (पू=पवित्र करना) स्त्री० हवा, वायु, बयार, बतास, बाव, अनाजका उसाना वा पसाना।

सं० पवनकुमार (पवन=हवा, कुमार=बेटा) पु० हनुमान्, पवन का बेटा।

सं० पवनतनय (पवन=हवा, तनय =बेटा) पु० हनुमान्।

सं० पवनायन पु० झरोखा, खिड़की, मोखा।

सं० पवनरेखा (पवन=हवा, रेखा=लकीर) स्त्री० राजा उग्रसेन की रानी और कंस की माँ।

सं० पवनाशन (पवन=हवा+अशन=भोजन, अश्=खाना) पु० वायुभक्षक, सर्प, साँप।

सं० पवनसुत (पवन=हवा, सुत=बेटा) पु० हनुमान्, पवन का पुत्र।

प्रा० पवारना क्रि० स० फेंकना, डालना, भेजना।

सं० पवि (पू=शुद्ध करना, अर्थात् दुष्ट जनों को मार पीटकर शुद्ध करना) पु० वज्र, इन्द्र का शस्त्र, हीरा।

सं० पवित्र (पू=शुद्ध करना) गु० शुद्ध, निर्मल, पापरहित, साफ़, विमल, पु० यज्ञोपवीत, जनेऊ, २ कुश, ३ ताँबा, जल।

सं० पवित्रता (पवित्र) भा० स्त्री० निर्मलता, शुद्धता, सफ़ाई।

प्रा० पवित्री (सं० पवित्र) स्त्री० कुश घास की अथवा सोना, चाँदी और ताँबा इन तीनों धातु की बनी हुई अँगूठी जिसको हिंदूलोग पूजा करते समय पहनते हैं।

सं० पश (पश्=जाना, बाँधना) पु० स्पर्श, बाँधना, मथना, पीड़ा, गु० छूनेवाला, बाँधनेवाला, शत्रु।

सं० पशु (दृश्=देखना, जो सब को बराबर देखता है और भले बुरे का विचार नहीं करता) पु० चौपाया जन्तु, जीव, गाय भैंस घोड़ा आदि, २ देवता।

सं० पशुपति (पशु=देवता, जीव अथवा चौपाया (बैल) पति=स्वामी) पु० महादेव, शिव।

सं० पशुपाल, पशुपालक (पशु=चौपाया, पाल्=बचाना) क० पु० ग्वाला, अहीर।

सं० पशुराज (पशु=चौपाया, राज

=राजा ) पु० सिंह।

सं० पश्चात् क्रि० वि० पीछे, इसके पीछे, २ पश्चिम दिशा की ओर।

सं० पश्चात्ताप ( पश्चात्=पीछे, ताप=दुःख ) पु० पछतावा, पस्तावा, अनुताप।

सं० पश्चिम (पश्चात्=पीछे) स्त्री० पश्चिमदिशा, पछाँह, गु० पश्चिम का।

सं० पश्यतोहर (पश्यतः=देखते २, हर=चुरा लेना ) पु० सुनार, २ मृत्यु, ३ चोर।

प्रा० पषान ( सं० पाषाण ) पु० पत्थर, शिला।

सं० पस (पस्=बाँधना, गाँठ देना ) पु० बाँधना, छूना, गु० बाँधनेवाला, छूनेवाला।

प्रा० पसरना ( सं० प्रसरण, प्र=बहुत, सृ=जाना वा फैलना ) क्रि० अ० फैलना।

प्रा० पसली ( सं० पार्श्व ) स्त्री० पाँसुली, पञ्जर, पाँजर।

प्रा० पसाना ( सं० प्रस्रावण,प्रस्रु=चूना या टपकना ) क्रि० स० माँड़ निकालना, रींधेहुये चाँवलों में से पानी निकालना।

सं० पसारना (सं० प्रसारण, प्रसृ=जाना वा फैलना ) क्रि० स० फैलाना, बिछाना।

प्रा० पसारी पु० पनसारी शब्द को देखो।

प्रा० पसीजना ( सं० प्रस्वेदन, प्र, स्विद्=पसीना निकलना ) क्रि० अ० पिघलना, नर्म होना, पसीना निकलना, २ कोमलचित्त होना।

प्रा० पसूजना क्रि० स० तुर्पना, तागना, डोरा डालना।

प्रा० पसीना (सं० प्रस्वेद, प्र, स्विद्=पसीना होना ) पु० पसेव, स्वेद।

प्रा० पसेव ( सं० प्रस्वेद ) पु० पसीना, २ प्रसन्नता, खुशी।

प्रा० पस्ताना ( सं० पश्चात्ताप ) क्रि० अ० पछताना, पश्चात्ताप करना।

प्रा० पह स्त्री० भोर, तड़का, पोह, भिनसार, सवेरा।

प्रा० पहफटना, पौफटना } बोल० भोर होना, तड़का होना, रोशनी फैलना, दिन निकलना।

प्रा० पहचान ( पहचानना ) स्त्री० जानना, जान पहचान, ज्ञान, चिन्हार, लक्षण, चिन्हानी, चिह्न।

प्रा० पहचानना, पहिचानना } (सं० प्रतिज्ञान) क्रि० स० जानना, चीन्हना, लक्षण करना।

प्रा० पहनना, पहरना, पहिरना } ( सं० परिधान ) क्रि० स० कपड़ा ओढ़ना, कपड़ा पहनना, शरीर पर कपड़ा धारण

करना।

प्रा० पहनावा (पहनना) पु० पहिराव, पोशाक।

प्रा० पहर (सं० प्रहर, प्र=पहले, हृ=लेना) स्त्री० दिन रात का आठवाँ भाग, तीन घण्टा, आठ घड़ी।

प्रा० पहरा (पहर) पु० चौकी, २ गश्त, फेरा, ३ एक नायक अथवा जमादार और छः चौकीदार।

प्रा० पहराना (सं० परिधान) क्रि० स० पहनाना, उढ़ाना।

प्रा० पहरादेना बोल० जागता रहना, चौकस रहना, चौकी देना, रखवाली करना।

प्रा० पहरे में डालना बोल० हवालातमें रखना, पहरुए को सौंपना।

प्रा० पहरे में पड़ना बोल० हवालात में रहना।

प्रा० पहरावनी (सं० परिधान) स्त्री० ब्याह में दुलहन के घर से बरातियों को जो कपड़ा रुपया आदि दिया जाता है।

प्रा० पहरिया, पहरुआ, पहरू (सं० प्रहरी, प्रहर=पहर) पु० चौकीदार, चौकी देनेवाला, रक्षा करनेवाला, रखवाली करनेवाला, पौरिया।

प्रा० पहल पु० रूई का गाला, रूई का फाहा, २ प्रारम्भ, आरम्भ, शुरूअ, आदि, ३ खेत की भुजा।

प्रा० पहला, पहिला (सं० प्रथम) गु० प्रथम, आदि।

प्रा० पहाड़ पु० पर्वत, शैल, गिरि।

प्रा० पहाड़सीरातें बोल० लम्बी रातें, बड़ी रातें, दुःख की रातें।

प्रा० पहाड़ा पु० जोड़ती, गुना का नक़्शा।

प्रा० पहाड़िया, पहाड़ी गु० पहाड़ का, पर्वती।

प्रा० पहाड़ी स्त्री० छोटा पहाड़, टीला, टेकरी।

प्रा० पहिया पु० पया, चाका, चक्का, चक्र।

प्रा० पहिला (सं० प्रथम) गु० अगिला, आगे का।

प्रा० पहिलौटा गु० पहिला, जेठा, ज्येष्ठ।

प्रा० पहुँच (पहुँचना) स्त्री० आना, आगमन, २ शक्ति, सकत, सयानापन, अच्छी समझ, ३ पैठ, पैसार, प्रवेश, दखल, गुज़र, घुस पैठ, ४ रसीद।

प्रा० पहुँचना क्रि० अ० आजाना, दाखिल होना, उतरना, आरहना, जाना, फैलना, चलना, बढ़जाना, पूगना, पास आना।

प्रा० पहुँचा पु० कलाई।

प्रा० पहुँची स्त्री० पहुँचे में पहनने का गहना, कङ्कण, कँगना।

प्रा० पहुड़ना क्रि० अ० लेटना, सोना, आराम करना ।

प्रा० पहुनई (सं० प्राघुणता) स्त्री० आदर, मान, मनुहार, अतिथि-सेवा, मेहमानी ।

प्रा० पहुप } (सं० पुष्प) पु० फूल, पुहप } सुमन ।

प्रा० पहेली (सं० प्रहेलि अथवा प्रहेलिका, प्र=बहुत, हेल् वा हेड् =अनादरकरना) स्त्री० दृष्टकूट, गूढ प्रश्नश्लेष, बुझव्वल ।

प्रा० पाँक } (सं० पङ्क) पु० कीचड़, पाँका } दलदल, काँदा ।

प्रा० पाँच (सं० पञ्च) गु० दो और तीन ।

प्रा० पाँचसात बोल० घबराहट, व्याकुलता, झंझट, जंजाल ।

प्रा० पाँजर (सं० पञ्जर) पु० पँसली, पार्श्व ।

प्रा० पाँडे } (सं० पण्डित) पु० पाँड़े } ब्राह्मणों की पदवी, २ पाठक, अध्यापक, पढ़ानेवाला ।

प्रा० पाँत } (सं० पङ्क्ति) स्त्री० कतार, पाँती } श्रेणी, लकीर, अवली, पाँति } सिपाहियों का पर्रा ।

प्रा० पाँयती (सं० पादान्त, पाद= पाँव + अन्त) स्त्री० पायतल, बिछौने के पैर की ओर ।

प्रा० पाँव (सं० पाद, और फ़ा० पा) पु० पैर, पद, चरण, गोड़ ।

प्रा० पाँव उठाना वा चलाना बोल० झट झट चलना, जल्दी जल्दी चलना ।

प्रा० पाँवउतरना बोल० पाँवका जोड़ टलना, पाँव गाँठ से उख-ड़ना ।

प्रा० पाँव काँपना या थरथराना बोल० किसी काम के करने से डरना ।

प्रा० पाँव किसीका उखाड़ना बोल० किसीको किसी काम पर जमने नहीं देना ।

प्रा० पाँव किसीका गलेमें डालना बोल० किसी मनुष्य को उसी की बातोंसे अथवा तर्कसे दोषी अथवा अपराधी ठहराना ।

प्रा० पाँवचलजाना बोल० डगम-गाना, अस्थिर होना ।

प्रा० पाँवजमाना बोल० दृढ होके ठहरना, मज़बूती से ठहरना ।

प्रा० पाँव ज़मीन पर न ठहरना बोल० बहुत प्रसन्न होना, बहुत खुश होना, २ बहुत घमण्ड करना ।

प्रा० पाँवडालना बोल० किसी बड़े काम के करने के लिये तैयार होना और उसको शुरूअ करना ।

प्रा० पाँवडिगना बोल० फिसलना, खिसकना, रपटना, किसी काम से हिम्मत हार जाना ।

प्रा० पाँवतले मलना बोल० किसी

को दुख देना, खिजाना, सताना, पीड़ा देना, खराब करना ।

प्रा० पाँव तोड़ना बोल० किसी के मिलने से रुक रहना, २ किसी मनुष्य से मिलने के लिये कईबार जाना, ३ थक जाना ।

प्रा० पाँवधोधोपीना बोल० बहुत मानना, किसी का बहुत विश्वास करना, बहुत ख़ुशामद करना ।

प्रा० पाँवनिकालना बोल० अपनी मर्यादा अथवा हद से बढ़ जाना, २ किसी बड़े कामके करनेसे फिरना, ३ किसी अपराध के करने में मुखिया होना ।

प्रा० पाँव पकड़ना बोल० ग़रीबी अथवा अधीनी से बिनती करना, २ किसी को जाने से रोकना, ३ अधीन होना, शरण लेना ।

प्रा० पाँवपड़ना बोल० घिघियाना, गिड़गिड़ाना, ग़रीबी से बिनती करना, ख़ुशामद करना ।

प्रा० पाँवपर पाँवरखना बोल० दूसरे मनुष्य का चाल चलन ग्रहण करना अथवा ले लेना, दूसरे की चाल चलना, २ ऐल फैल बैठना, आराम से बैठना, एक पैर को दूसरे पैर पर रखकर बैठना, बड़ा तक़ाज़ा करना ।

प्रा० पाँवपाँव / पाँवोंपाँवों बोल० पैदल, पियादेपाँव, पैरों ।

प्रा० पाँवपीटना बोल० अधीरतासे पाँव पटकना, २ वृथा कोशिश करना ।

प्रा० पाँवपूजना बोल० किसीको बड़ा जानना, २ किसी से बचना, अलग रहना, दूर रहना ।

प्रा० पाँव फूँकफूँकरखना बोल० हर एक काम को सावधानी से करना, सम्हल कर काम करना ।

प्रा० पाँव फैलाकरसोना बोल० सुखी रहना, चैनसे रहना, बचाव से रहना, बेखटके रहना, निडर रहना ।

प्रा० पाँवफैलाना बोल० हठ करना, अड़ना ।

प्रा० पाँव भरजाना बोल० पाँव ठिठरना, २ पाँव सो जाना ।

प्रा० पाँवरगड़ना बोल० वृथा और मूर्खता से भटकता फिरना, वृथा चक्करखाना, २ मरनेके दुखमें होना ।

प्रा० पाँवलगना बोल० प्रणाम करना, नमस्कार करना ।

प्रा० पाँव से पाँवबाँधना बोल० किसी के पास बराबर बैठा रहना अथवा किसी की ख़ूब रखवाली रखना ।

प्रा० पाँवसे पाँवभिड़ाना बोल० पासहोना ।

प्रा० पाँवसोना बोल० पाँव सुन हो जाना ।

प्रा० पाँवदबेआना बोल० धीरे से आना ।

प्रा० पाँवड़ा ( पाँव ) पु० वह कपड़ा अथवा शतरंजी व ग़लीचा आदि जिस पर बड़े आदमी पैर रखकर चलते हैं ।

सं० पांशव ( पांशु=बाँधना ) पु० पाँगा नमक ।

सं० पांशु पु० मिट्टी, धूलि, रेणु, रजोधर्म, हैज़, शुष्क गोमय, सूखा गोबर, गोबर का ढेर, पांस, कर्पूर ।

सं० पांशुका स्त्री० रेणु, धूलि, रजस्वला स्त्री, वेश्या ।

सं० पांशुपत्र पु० बथुआ शाक ।

सं० पांशुल पु० शिव, धूलियुक्त ।

सं० पांशुला स्त्री० कुलटा स्त्री, वेश्या, जैसे "अपांशुलानां धुरि कीर्त्तनीया" इति रघुः ( अ=नहीं, पांशुला=कुलटा अर्थात् प्रतिव्रता)।

प्रा० पाई ( सं० पाद चौथा भाग ) स्त्री० एक आने का चौथा भाग, एक पैसा, अँगरेज़ी पाई एक आने का बारहवाँ हिस्सा होता है ।

सं० पाक ( पच्=पकना वा पकाना ) पु० रींधना, पचन, रसोई, पक्वान, पकाई हुई दवाई अथवा और कोई वस्तु, २ उल्लू, ३ एक दैत्य का नाम, ४ फलप्राप्ति, ५ दशा, ६ सफ़ेदबाल (पा=पीना) बालक, शिशु, छोटा लड़का ।

सं० पाकपुटी पु० स्थाली, चूल्हा, चूल्ही, पजावा, आवाँ, भट्ठा, पाकशाला ।

प्रा० पाकड़ ( सं० पर्कटी, पृच्=मिलाना वा छूना ) पु० एक वृक्ष का नाम, पाकड़िया, एक प्रकार का गूलर वृक्ष ।

सं० पाकरिपु (पाक=एक असुर का नाम, रिपु=वैरी ) पु० इन्द्र ।

सं० पाकशाला ( पाक=पकाना, शाला=घर ) धि० स्त्री० रसोईघर, पाकस्थान, पकानेकी जगह ।

सं० पाकशासन (पाक=एक राक्षस का नाम, शास्=दण्डदेना)पु०इन्द्र।

सं० पाकुक क० पु० पकानेवाला, रसोईबर्दार ।

सं० पाक्षिक गु०सहायक, हिमायती, मदद देनेवाला ।

प्रा० पाखर ( सं० प्रखर ) पु० घोड़े हाथी को बचाने के लिये बख़्तर, भूल ।

सं० पाखण्ड ( पा=तीनों वेदों का धर्म, खण्ड=खण्डितकरना ) पु० दम्भ, डिम्भ, पाखण्ड, छल ।

सं० पाखण्डी गु० दम्भी, छली, मक्कार ।

१ "पालनाच्च त्रयीधर्मः पाशब्देन निगद्यते । तं खण्डयन्ति ते तस्मात्पाखण्डास्तेन हेतुना" ॥१॥

( इति पीयूषव्याख्यायाम् ) ॥

प्रा० पाग स्त्री० पगड़ी ।

प्रा० पागल पु० पगला, सिड़ी, उन्मत्त, बावला, बौराहा, मूर्ख ।

सं० पाचक } (पच्=पकाना ) क० पाचुक } पु०पचानेवाली वस्तु जैसे चूर्ण आदि, २ आग, रसोइयाँ ।

सं० पाचिका स्त्री० पकानेवाली ।

सं० पाञ्चजन्य ( पञ्चजन=दैत्य से हुआ अर्थात् बना ) पु० विष्णु का शङ्ख ।

सं० पाञ्चाल पु० नाम-देश ।

सं० पाञ्चाली स्त्री० द्रौपदी ।

प्रा० पाछे } (सं० पश्चात् ) क्रि० पाछें } वि०पीछे,इसके बाद, इसके अनन्तर, पीठ पीछे, परे ।

प्रा० पाट पु० कपड़े की अथवा नदी की चौड़ाई, २ सन, सनई ।

प्रा० पाट ( सं० पट्ट, पट्=घेरना ) पु० रेशम, २ चक्की का पत्थर, ३ सिंहासन जैसे राजपाट, राजा का सिंहासन, ४ चौकी, तख़्ता,पटरा, पाटा ।

सं० पांसक ( पांस्+अक, पस्= बाधा करना ) क० पु० मिथ्या, कुत्सित, झूँठा, अधम, नाशक, दूषक, जैसे कुलपांसक ।

सं० पांसु पु० धूलि, रज, रेणु, पांस, पाप, कलङ्क ।

प्रा० पाटना क्रि०स० छाना,ढकना, २ भरना, भरपूर करना, रेल पेल करना, ३ सींचना ।

प्रा० पाटम्बर (सं० पट्टाम्बर, पट्ट= रेशम, अम्बर=कपड़ा ) पु० रेशमी कपड़ा, रेशम का कपड़ा ।

प्रा० पाटरानी (पाट + रानी) स्त्री० पटरानी, महारानी ।

सं० पाटल (पट्=जाना वा चमकना) पु० एक पेड़ का नाम, २ गुलाबी रङ्ग, श्वेत रक्तवर्ण, लाल सफ़ेद रङ्ग, गुलाब का फूल, गुलाबी रङ्ग ।

सं० पाटलिपुत्र पु० पटना नगर ।

सं० पाटव ( पटु=चतुर ) भा० पु० चतुराई, प्रवीणता, होशियारी ।

प्रा० पाटा (सं०पट्ट) पु० पटरा,तख़्ता, २ धोबी के कपड़ा धोनेका तख़्ता ।

प्रा० पाटी (सं०पट्टिका, पट्=जाना) स्त्री० खाट की पटिया, २एकतरह की चटाई, ३ तख़्ती जिस पर लड़के लिखना सीखते हैं, ४ बालों की पट्टी ।

सं० पाठ ( पठ्=पढ़ना ) भा० पु० पढ़ना, सन्था, सबक़,२अध्याय ।

सं० पाठक (पठ्=पढ़ना वा पढ़ाना) क० पु० शिक्षक, अध्यापक, पढ़ाने वाला, मुअल्लिम, मुदर्रिस, पण्डित, २ पढ़नेवाला, विद्यार्थी, शिष्य, ३ ब्राह्मणों की पदवी ।

सं० पाठन भा० पु० पढ़ना वा

पढ़ाना ।

सं० पाठशाला (पाठ=पढ़ना,शाला =जगह ) वि० स्त्री० पढ़ाने की जगह, चटशाला, स्कूल, कालिज, मदर्सा ।

प्रा० पाठा पु० जवान जानवर, २ मल्ल ।

सं० पाठित र्म० पु० पढ़ायागया, पढ़ा हुआ ।

सं० पाठी क० पु० पढ़नेवाला ।

सं० पाठ्य र्म० पु० पढ़ाने योग्य ।

सं० पाठीन ( पठि=पीठ, नम्=झुकना ) पु० एक प्रकार की मछली ।

प्रा० पाड़ना ( सं० पातन, पत्=गिरना) क्रि० स०गिराना,मारना, पूराकरना, २ काजल इकट्ठाकरना।

प्रा० पाढ़ा ( सं० पृषत्, पृष=सींचना ) पु० एक जंगली जानवर का नाम ।

सं० पाण पु० क्रय विक्रय व्यवहार, स्तुति, तआरीफ या बड़ाई ।

सं० पाणि ( पण्=लेन देन करना ) पु० हाथ, हस्त, कर, दस्त ।

सं० पाणिग्रहण (पाणि=हाथ, ग्रह =पकड़ना ) पु० ब्याह, विवाह, शादी, हाथ पकड़ना ।

सं० पाणिघ ( पाणि=हाथ, हन्= मारना ) पु० तबला वा ढोलक या मृदङ्ग का बजानेवाला ।

सं० पाणिनि ( पणनं पणः, ततः अस्तीति पणी पणिनो गोत्रापत्यं पुमान् पाणिनिः, अर्थात् पणिगोत्र से उत्पन्न हुआ अथवा पणि का शिष्य, पण्=स्तुति करना ) पु० अष्टाध्यायी व्याकरण आदि का बनानेवाला मुनि ।

सं० पाणिनीय ( पाणिनि ) गु० पाणिनि ऋषि का बनाया हुआ ( व्याकरण शास्त्र आदि ) ।

सं० पाण्डर ( पडि=जाना वा मिलना ) गु० पीला और धौला, सीठा, फीका, पु० कुन्दफूल, श्वेतपुष्प ।

सं० पाण्डव (पाण्डु=युधिष्ठिर आदि पाँचों भाइयों का बाप ) पु० पाण्डु के बेटे युधिष्ठिर, अर्जुन, भीम, नकुल, सहदेव ।

सं० पाण्डित्य (पण्डित) भा०पु० पण्डिताई, विद्या, विद्वत्त्व ।

सं० पाण्डु ( पडि=जाना ) पु० दिल्ली का एक पुराना राजा और युधिष्ठिर आदि पाँचों पाण्डवों का बाप, २ धौला और पीला रङ्ग, श्वेत रङ्ग, ३ एक फूल और पौधे का नाम, गु० पीला और धौला, सीठा, फीका ।

प्रा० पात ( सं० पत्र ) पु० पत्ता, २ कान में पहनने का एक तरह का गहना, गिरना, राहु, लत्ता पात आदि में का एक योग ।

**सं० पातक** (पत्=गिरना) पु० पाप, दोष, अपराध, गुनाह ।

**सं० पातकी** (पातक) क० पु० पापी, दोषी, अपराधी, गुनहगार।

**सं० पातञ्जल** (पतञ्जलि) पु० पतञ्जलि ऋषि का बनाया हुआ योगशास्त्र आदि ।

**प्रा० पातर** स्त्री० वेश्या, पतुरिया, कञ्चनी, गणिका, गु० पतला, दुबला ।

**सं० पाता** (पा=रक्षण करना) क० पु० रक्षक, पालक ।

**सं० पाताल** (पत्=गिरना, जहाँ पापी गिराये जाते हैं, अथवा पात =गिरना, आलय=स्थान) पु० नीचे का लोक, नागलोक, नरक, पाताल ७ हैं (१ अतल, २ वितल, ३ सुतल, ४ तलातल, ५ महातल, ६ रसातल, ७ पाताल)।

**सं० पाति** पु० माता, पिता, गुरु, पति, सूर्य, चन्द्र, विश्व ।

**सं० पातित** र्म्म० पु० अधःक्षिप्त, नीचे गिरायागया ।

**प्रा० पाती** (सं० पत्री, पत्त्री) स्त्री० चिट्ठी, २ (सं० पत्र) पत्ता ।

**सं० पात्र** (पा=बचाना वा पीना जिससे) पु० बरतन, बासन, आधार, प्याला, कटोरा, २ दान देने योग्य विद्यावान् ब्राह्मण, गु० उचित, योग्य ।

**सं० पात्रता** भा० स्त्री० }
**पात्रत्व** पु० } (पात्र=योग्य) योग्यता, लियाक़त ।

**सं० पाथ** }
**पाथस्** } (पा=पीना) पु० पानी, तोय, जल, अनिल ।

**प्रा० पाथर** (सं० प्रस्तर, प्र=बहुत, स्तृ=फैलाना) पु० पत्थर, पाषाण, शिला ।

**सं० पाथेय** (पथ=रस्ता) पु० रस्ते का खाना, रस्तेकी ख़ुराक, राहख़र्च ।

**सं० पाथोज** (पाथस्=पानी, जन् =पैदा होना) पु० कमल, कँवल, पद्म ।

**सं० पाथोद** (पाथस्=पानी, दा= देना) पु० बादल, मेघ, अभ्र ।

**सं० पाथोधर** (पाथस्=पानी, धृ= रखना) पु० बादल, मेघ ।

**सं० पाथोधि** (पाथस्=पानी, धा= रखना) पु० समुद्र, सागर, सिन्धु ।

**सं० पाथोनिधि** (पाथस्=पानी, निधि=ख़ज़ाना) पु० समुद्र, सागर, सिन्धु ।

**सं० पाद** (पद्=जाना जिससे चलते हैं) पु० पाँव, पैर, चरण, २ चौथा भाग, चतुर्थांश, ३ वृक्षकी जड़ ।

**प्रा० पाद** (सं० पर्द, पर्द=नीचेकी तरफ़ हवा छोड़ना) पु० फुसकी, ठुसकी, नीचे की हवा, अपशब्द, बावसरना, गूज़ ।

सं० पादकटक पु० घूंघरू, कड़ा पैरका ।

सं० पादग्रहण ( पाद=पैर, ग्रहण =पकड़ना ) पु० चरणस्पर्श, पैर छूना ।

सं० पादचारी } (पाद=पैर, चर्= पादचारिणी } चलना ) पु० पैदल, पैरों से चलनेवाला व चलने वाली ।

सं० पादत्राण (पाद=पैर, त्रा=रक्षा करना ) पु० जूता, खड़ाऊं, मोज़ा पैरके ।

सं० पादधारिणी स्त्री० पैकड़ा, रिकाब घोड़े की ।

सं० पादप ( पाद=पैर वा जड़, पा =पीना जो पैर अर्थात् जड़ से पानी खींचते हैं ) पु० वृक्ष, पेड़, २ ( पाद=पाँव, पा=बचाना ) पादुका, पादपीठ ।

सं० पादप्रक्षालन (पाद=पैर, प्रक्षालन=धोना ) पु० पाँव धोना ।

सं० पादप्रहार ( पाद=पैर, प्रहार =चोट ) पु० लातकी मार ।

सं० पादार्घ्य पूज्यजनों को पैर धोने को जल देना ।

सं० पादसंवाहन भा० पु० पैर दबाना, पैचप्पी करना, गोड़दबाना ।

सं० पादुका ( पाद=पैर ) स्त्री० खड़ाऊं, पाँवड़ी, २ जूता ।

सं० पादोदक ( पाद=पैर, उदक= पानी ) पु० देवता अथवा ब्राह्मण के पाँव धोने का पानी, पाद्य ।

सं० पाद्य (पाद=पाँव) पु० पाँव धोने का पानी ।

प्रा० पाधा ( सं० उपाध्याय ) पु० शिक्षक, गुरू ।

प्रा० पान (सं० पर्ण) पु० पत्ता, २ ताम्बूल ।

सं० पान ( पा=पीना ) पु० पीना ।

सं० पानपात्र (पान=पीना, पात्र= बरतन ) पु० पियाला, गिलास ।

प्रा० पाना } (सं० प्रापण, प्र=बहुत, पावना } आप्=पाना) क्रि० स० मिलना, लेना, इकट्ठा करना, हासिल करना, बाक़ी होना, भोग करना, बिलसना, भुगतना, सहना, पकड़ना, धरना, पहुँचना, पास आना ।

सं० पानाहार ( पान+आहार ) पीना, खाना, खुर्दनोश, अन्न जल ।

प्रा० पानी ( सं० पानीय, पा=पीना) पु० जल, नीर, २ बीज, वीर्य, धात, ३ चमक, भड़क, ४ यश, कीर्ति, मान, मर्यादा, नाम ।

प्रा० पानीकरना बोल० लजाना, चपाना, लज्जित करना, २ सहज करना, सुगम करना, आसान करना ।

प्रा० पानी का बुलबुला बोल० अस्थिर, चञ्चल, यह बोलचाल अस्थिरता जतलाने के लिये बोला जाता है ।

प्रा० पानी देना बोल० पितरों को जल देना, तर्पण करना ।

प्रा० पानी न माँगना बोल० तलवार आदि के एकही वार से तुरत मरजाना ।

प्रा० पानी पड़ना बोल० मेह बरसना, पानी बरसना, २ शर्मिन्दा होना ।

प्रा० पानी पी पी कोसना बोल० बहुत सरापना, बददुआ देना ।

प्रा० पानी भरना बोल० नीचा होना, तुच्छ होना, निचाई को मानलेना, शरमा जाना, वशहोना।

प्रा० पानी मरना बोल० सूखजाना, २ लजाना, लाज लगना, किसी बातका इशारा करना ।

प्रा० पानी में आग लगाना बोल० जो झगड़ा मिट गया हो उसको फिर उठाना ।

प्रा० पानीसे पतला करना बोल० लज्जित करना, लजाना, चपाना, तुच्छ करना, हक़ीर करना ।

सं० पान्थ ( पथिन्=रस्ता, पथ्=जाना ) क० पु० पथिक, बटोही, मार्गू, मुसाफ़िर, राह चलनेवाला, राही ।

सं० पाप ( पा=बचाना अर्थात् जिससे अपने को बचाना ) पु० अपराध, दोष, पातक, बदी, बुराई, गुनाह ।

सं० पापजनक (जन्=पैदा करना) क० पु० पापोत्पादक, पापी, गुनहगार ।

प्रा० पापड़ (सं०पर्पट, पर्प्=जाना) पु० उड़द वा मूँग की पतली रोटी सी चीज़ ।

प्रा० पापड़ बेलना बोल० बहुत मिहनत करना अथवा दुखसहना ।

सं० पापभाक् (पाप+भाक्, भज्=सेवा ) क० पु० पाप करनेवाला, अपराधी, गुनहगार ।

सं० पापरूप ( पाप=अपराध, रूप=सूरत ) पु० पाप की मूरत, बड़ा पापी, दुष्ट, आसी, गुनहगार ।

सं० पापात्मा (पाप+आत्मा) गु० जिसकी आत्मा पापयुक्त हो, जिस का मन पाप में लगा रहे, पापी, दुष्ट, कुकर्मी ।

प्रा० पापिन } ( पाप ) गु० स्त्री०
सं० पापिनी } दुष्टा स्त्री, बुरी स्त्री, वह स्त्री जिसका मन पाप में लगा रहे, अपराधिनी ।

सं० पापिष्ठ (पाप) क० पु० पापी, पापात्मा ।

सं० पापी (पाप) गु० अपराधी, दुष्ट, पापात्मा, कुकर्मी, पापिष्ठ ।

**सं० पामर** (पा=तीनों वेद का धर्म (पा, में धातु है पा=बचाना) और मृ=नष्ट होना जिससे वैदिक धर्म नष्ट होताहै वा पामन् खुजली अर्थात् दुख, रा=देना) गु० नीच, अधम, दुष्ट, मूढ़ ।

**सं० पामा** (पा=बचना जिससे) स्त्री० खुजली, खाज, दाद ।

**सं० पामारि** (पामा=खुजली, अरि=वैरी) पु० गन्धक जिसके लगाने से खुजली मिटजाती है, २ पमार के बीज ।

**प्रा० पायँती** (सं०पादान्त, पाद+अन्त) स्त्री० खाट के पैर की ओर, पायतल, पैता, पैंताना ।

**प्रा० पायल** (सं० पाद=पाँव) स्त्री० पैरों में पहनने का गहना, पैरी, पायज़ेब, २ बाँस की सीढ़ी ।

**सं० पायस** (सं० पयस्=दूध) पु० खीर, जावर ।

**प्रा० पाया** (सं० पाद, अथवा फ़ा० पाया) पु० खाट वा मेज अथवा कुरसी आदि का पावा ।

**प्रा० पायिक** } (सं० पादिक वा
**पायक** } पदातिक फ़ा० पैक)
**पाहक** } पु० दूत, पियादा, नट, ध्वजा, पैदल ।

**सं० पायी** (पा=पीना) क० पु० पीनेवाला ।

**सं० पार** (पृ वा पार्=पूरा होना) पु० नदी अथवा समुद्र का परला तीर, दूसरी ओर, २ समाप्ति, पूर्णता, ३ अन्त, शेष, नित्य, सं० वा क्रि० वि० आर पार, वार पार, उस ओर, उससे परे, उस तीर ।

**सं० पारक** (पार्+अक) क० पु० कर्मसमाप्तिकर्ता, उतरनेवाला, पार जानेवाला ।

**प्रा० पारकरना** बोल० पार उतारना, नाँघना, २ पूरा करना, कोई काम पार उतारना, निबाहना, ३ छेदना, बेधना, फोड़ना ।

**सं० पारग** (पार=अन्त, गम्=जाना) क० पु० समर्थ, पारगन्ता ।

**प्रा० पारखी** (सं० परीक्षक) क० पु० परखनेवाला, परखैया, जौहरी ।

**सं० पारण** (पार=काम पूरा होना) पु० व्रत के दूसरे दिन भोजन करना, २ (पृ=भरना) मेघ, बादल ।

**सं० पारद** (पृ=भरना वा पूरा करना) पु० पारा, २ (पार=पार करना, दा=देना) गु० पार करने वाला, मोक्षकरनेवाला, उद्धार करनेवाला ।

**सं० पारदारिक** क० पु० पराई स्त्री-गमन करनेवाला, परस्त्रीगामी ।

**प्रा० पारना** (सं०पारण) पु० व्रत के दूसरे दिन भोजन करना, क्रि०

स० निबेड़ना, पूरा करना।

सं० पारभृत ( पार=अन्त, भृ=भरना ) पु० दान, समर्पण।

सं० पारमार्थिक क० पु० श्रेष्ठ, योग्य, परोपकारी।

सं० पारशव पु० ब्राह्मण से शूद्र की कन्या में पैदा हुआ, परस्त्रीपुत्र, परशुधारी।

प्रा० पारस ( सं० स्पर्शमणि, स्पर्श=छूना, मणि=रतन ) पु० ऐसा पत्थर जिसको कहते हैं कि लोहे के छूने से लोहे का सोना हो जाता है।

प्रा० पारस ( सं० पारस, अथवा पारसीक ) पु० फ़ारस देश, ईरान।

प्रा० पारसनाथ ( सं० पार्श्वनाथ ) पु० जैनियों का तेईसवाँ जिन।

प्रा० पारसी ( सं० पारसी, अथवा पारसीक ) पु० पारस देश का रहनेवाला, ईरानी, २ ज़रदुश्त का मत माननेवाला, ३ स्त्री० फ़ारसी बोली, ४ तुरकी या अरबी घोड़ा, तुरुक, म्लेच्छ।

प्रा० पारा ( सं० पार, वा पारद ) पु० एक प्रकार की धातु।

सं० पारायण ( पार=पूर्णता, अय्=जाना ) पु० पूर्णता, समाप्ति, पुराण का पाठ, सात दिन श्रीमद्भागवत का पाठ सुनाना।

सं० पारलौकिक पु० परलोक का काम, उकबा का काम।

सं० पारावत पु० कपोत, कबूतर।

सं० पारावार ( पार=उस पार, अवार=इस पार ) पु० समुद्र, २ नदी के दोनों तीर, ३ वारापार, वार पार, इस उस पार, ४ हद, सींव।

सं० पाराशर ( पराशर ) पु० पराशर ऋषि का बेटा वेदव्यास, २ पराशर के बनाये हुये ग्रन्थ जैसे पराशरस्मृति, भिक्षुसूत्र आदि।

सं० पाराशर्य पु० पराशरका पुत्र वेदव्यास।

सं० पारिजात ( पारी=समुद्र, जन्=पैदा होना ) पु० देवताओं का वृक्ष, तूबा, देवतरु, सुरद्रुम, २ मूँगा।

सं० परिणाह्य ( परि=बहुत, नह्=सम्बन्ध करना ) भा० पु० सम्बन्ध, बन्धन, रिश्तेदारी, बिरादराना, निबन्धनता, चौड़ाई।

सं० पारितथ्य स्त्री० बेंदी, टिकुली, पु० तिलक, यथार्थ।

सं० पारिपन्थिक पु० चोर, ठग, बधिक, लुटेरू।

सं० पारितोषिक ( परि=बहुत, तुष=प्रसन्न होना, संतुष्ट होना ) पु० इनाम, दान, भेंट, प्रतिफल, दायज, दैजा, दक्षिणा।

सं० पारिन्द्र पु० सिंह, अजगर, सर्प ।

सं० पारिपात्र } पु० एक पहाड़
पारियात्र } का नाम जो विन्ध्याचल की श्रेणी का पश्चिमी भाग है और मालवा की सींव पर है, यौतुक, दहेज ।

सं० पारी ( पॄ=भरना ) स्त्री० पानी की ठिलिया ।

प्रा० पारी स्त्री० बारी, अवसर, उसरी ।

सं० पार्थ ( पृथा=कुन्ती ) पु० कुन्ती के बेटे युधिष्ठिर, अर्जुन, भीम ।

सं० पार्थिव ( पृथ्वी ) गु० पृथ्वीका, पु० राजा, २ शिव, पार्थिवी, स्त्री० सीता, जानकी ।

सं० पारिपार्श्विक पु० नट, नटी, विदूषक, भाँड़ ।

सं० पारिभाव्य पु० कूट औषध, ज़मानत, ज़ामिनी, अविश्वास, अनादरता ।

सं० पारिषद् गु० सेवक, सभासद् ।

सं० पार्वण ( पर्व + अन, पर्व=पूर्ण करना ) भा० पु० पर्व अमावस आदि में जो हो, उत्सव ।

सं० पार्वती ( पर्वत=पहाड़ ) स्त्री० हिमालय की बेटी, शिवरानी, दुर्गा ।

सं० पार्श्व ( स्पृश्=छूना, वा पर्शु=पसली ) पु० पाँजर, पाखा, २ बग़ल के नीचे का भाग, ३ पसलियों का समूह, गु० पास, नगीच, नज़दीक, समीप ।

सं० पार्श्ववर्त्ती (पार्श्व=पास, वर्ती=होने या रहनेवाला, वृत्=होना या रहना ) पु० पास रहनेवाला, निकटस्थ, समीपवर्ती, पास का, क़रीबी ।

प्रा० पाल पु० नाव का बादबान, २ छोटा तम्बू, ३ घास और पत्ते आदि का तह जिसमें रख कर कच्चे आम पकाते हैं, ४ पालना ।

सं० पालक ( पाल्=पालना ) क० पु० पालनेवाला, बचानेवाला, रक्षक, मुहाफ़िज़ ।

प्रा० पालक ( सं० पालङ्क, पाल्=बचाना और अङ्क=जाना ) पु० एक तरह का साग, २ ( सं० पल्यङ्क ) पलँग ।

सं० पालकता भा० स्त्री० परवरिश, दयालुता ।

प्रा० पालकी ( सं० पर्यङ्क, वा पल्यङ्क ) स्त्री० एक प्रकार की सवारी, चौपाला, डोली ।

सं० पालन (पाल्=पालना ) भा० पु० पालना, पोषण, रक्षा, बचाव, बचाना ।

प्रा० पालना ( सं० पालन ) क्रि० स० पोसना, बचाना, रक्षा करना, २ पु० हिंडोला, भूलना ।

सं० पालनीय ( पाल्+अनीय )

म्मे० पु० पालनेयोग्य, रक्षायोग्य ।

प्रा० पाला ( सं० प्रालेय, प्र=बहुत आ=चारों ओरसे, ली=पिघलना) पु० हिम, बर्फ़, ठार, तुषार, २ ( सं० पालन ) भरोसा, विश्वास, अमानत बचाना, ३ कबड्डी के खेल में रेत की मेड़ जो बीच में बनाई जाती है, ४ झड़बेरी के पत्ते ।

प्रा० पालागन ( सं० पादलग्न, पाद=पैर, लग्न=लगना ) पु० पाँव का छूना, प्रणाम करना ।

सं० पालि ( पाल्=बचाना ) स्त्री० मागधी प्राकृतभाषा, मगधदेश की मातृभाषा ।

सं० पालित (पाल्=पालना )म्मे० पु० रक्षित, बचाया हुआ, पाला हुआ ।

सं० पाली स्त्री० पङ्क्ति, कोण, प्रशंसा, कल्पित भोजन, प्रान्त, कर्णपत्र, कर्णफूल, सेतु, चिह्न, अस्त्रों की धार, अश्रु, क्रोड़, गोद, उत्सङ्ग, कनियाँ ।

प्रा० पाले ( सं० पालन=बचाव ) अधीन, बचाव में, हाथ में में ।

प्रा० पाले पड़ना बोल० १० र के वश में आजाना, जैसे "आज करउँ खल काल हवाले, परेउ कठिन रावण के पाले" ( रामायण ) ।

प्रा० पाव ( सं० पाद )पु० चौथाई, चौथा भाग, चौथ, चतुर्थांश ।

सं० पावक ( पु=पवित्र करना ) पु० आग, अग्नि, गु० पवित्र ।

सं० पावन ( पू=पवित्र करना ) गु० पवित्र, पवित्र करनेवाला, स्वच्छ, पु० पानी, २ आग, ३ गोबर, ४ कुशा, ५ मृत, ६ स्त्री, ७ गङ्गा, ८ गौर ।

प्रा० पावला ( पाव ) पु० चार आना, मुद्रा अर्थात् सिक्के का चौथा भाग ।

प्रा० पावस (सं० प्रावृष्, प्रा=बहुत, वृष्=बरसना ) पु० वर्षाकाल, वर्षा ऋतु, बरसात ।

सं० पाश ( पाश्=बाँधना जिससे ) स्त्री० फन्दा, फाँसी, जानवरों के बाँधने की डोरी ।

सं० पाशक क० पु० पाँसा, अक्ष, जल्लाद, फाँसी ।

प्रा० पाशा / पासा ( सं० पाशक, पश्=छूना वा जाना ) पु० चौपड़ खेलने की एक छः पहलू चीज़, अक्ष ।

सं० पाशित म्मे० पु० बन्द, बँधा हुआ ।

सं० पाशी क०पु० पाशधर, जल्लाद, वरुण, व्याध, यमराज ।

प्रा० पाषण्ड (सं०पाषण्ड्य,पाषण्ड) पु० कपट, छल, छिद्र, फ़रेब ।

सं० पाषण्ड / पाखण्ड / पाषण्डी ( पा, वेदका धर्म्म, प=बचाना और षण्ड=निष्फल क-

रना, वा खण्ड=खण्डन करना, अर्थात् वेदके धर्म्मको निष्फल करनेवाला, वा खण्डन करने वाला ) पु० नास्तिक, धर्मको नहीं माननेवाला, कपटी, छली, ठग, दम्भी ।

**सं० पाषाण** ( पिष्=चूर करना ) पु० पत्थर ।

**सं० पाषाणदारण** ( दृ=फाड़ना ) गा० पु० पत्थर टाँकनेकी टाँकी, वज्र ।

**प्रा० पास** ( सं० पाश ) स्त्री० फाँसी, फन्दा ।

**प्रा० पास** (सं० पार्श्व ) नित्य सं० नगीच, समीप, निकट ।

**प्रा० पासी** ( सं० पाश ) स्त्री० फंदा, फाँसी, २ रस्सी जिससे घोड़े के पैर बाँधे जाते हैं, ३ ( सं० पाशी ) पु० बहेलिया, चिड़ीमार ।

**प्रा० पासी** ( सं० पासी, पाश ) पु० एक जाति के मनुष्य जिनका धंधा ताड़ी बेचने का है और जब वे ताड़ पर चढ़ते हैं तब अपने पैरोंके चौफेर रस्सी बाँधते हैं ।

**प्रा० पाहन** } ( सं० पाषाण ) पु०
**पाहान** } पत्थर, पाथर ।

**सं० पाहि** ( पा=बचना ) क्रि० स० बचाओ, रक्षा करो। जैसे "शूलेन पाहिनो देवि" अहो देवि ! हमारी त्रिशूल से रक्षा करो ।

**प्रा० पाहीं** नित्य सं० पास, निकट, समीप ।

**प्रा० पाहुन** } ( सं० प्राघुण, प्र=
**पाहुना** } बहुत, आ=चारों ओर, घुण्=फिरना) पु० महमान, अतिथि ।

**प्रा० पिउ** } (सं० प्रिय ) गु० प्यारा
**पिऊ** } पु० पति, स्वामी, प्रियतम, भर्त्ता ।

**सं० पिक** ( पि ऐसा शब्द, कै=बोलना वा अपि बार बार, कै=शब्द करना, यहाँ भागुरि के मत में अपि के 'अ' का लोप होगया है ) स्त्री० कोयल, कोकिल ।

**प्रा० पिकबयनी** } (सं० पिक=को-
**पिकबैनी** } यल, वाणी=बोली) स्त्री० गु० जिस स्त्री की कोयल सी बोली हो, मीठी बोलने वाली स्त्री ।

**प्रा० पिघलना** ( सं० प्रगलन, प्र= बहुत, गल्=टपकना ) क्रि० अ० गा, टिघलना, पानी होना ।

**सं० पिङ्ग** ( पिजि=रँगना) गु० पीला, कपिल, पीतवर्ण ।

**सं० पिङ्गल** ( पिङ्ग=पीला रङ्ग, ला= लेना) गु० पीला, पीतवर्ण, २ दीया

---

१ "वष्टिभागुरिरल्लोपमवाप्योरुपसर्गयोः । आपं चैव हलन्तानां यथा वाचा निशा दिशा" ॥१॥

की लौ, सारङ्ग, पु० छन्द शास्त्र का कर्त्ता, छन्दग्रन्थ, कपिल वर्ण, चिमगादर, सूर्य ।

प्रा० पिंगूरा पु० हिंडोला, झूला ।

प्रा० पिचकारी स्त्री० पिचिक्का, दमकला ।

सं० पिचण्डिल क्र० पु० तोंदवाला, स्थूल, बड़े पेटवाला ।

सं० पिचु पु० रुई, कपास, कर्ष, नाम असुर, शस्यभेद, कुष्ठभेद ।

सं० पिचुमन्द ( पिचु=कुष्ठ, मन्द=जड़ करना ) नींब वृक्ष ।

सं० पिच्छ पु० पूँछ, मोरपंख, मुकुट, मोर, हिंसा, कपास वृक्ष, केला, सेमर, भात का माँड़, घोड़े के पैर का रोग ।

प्रा० पिछलना क्रि० अ० फिसलना, खिसलना ।

प्रा० पिछलपाई स्त्री० चुड़ैल, भूतनी ।

प्रा० पिछला ( पीछा ) गु० पीछेका, पिछाड़ी का, नया ।

प्रा० पिछवाड़ा पु० } ( पीछे ) पिछवाड़ी स्त्री० } पीछे का भाग, पीछा ।

प्रा० पिछेत ( पीछा ) पु० घर का पिछला भाग ।

प्रा० पिछौरा पु० } दोहर, चद्दर, पिछौरी स्त्री० } दुपट्टा, ओढ़नी ।

सं० पिञ्जन पु० मारण, रुई का ओटना, रुईधुनना, धनुही ।

सं० पिञ्जर ( पिजि=शब्दकरना, वा रहना जिसमें पखेरू शब्द करते हैं वा रहते हैं, वा पिजि=रँगना ) पु० पिंजरा, पखेरुओं का घर, २ पीला रङ्ग, लाल और पीला मिला हुआ रङ्ग, भूरा रङ्ग ।

प्रा० पिञ्जरा ( सं० पिंजर ) पु० पखेरुओं के रहने का काठ का घर, पिंजरा होना, बोल० दुबला होना ।

सं० पिञ्जल गु० अतिसघन, मिला हुआ पु० बिजायठ, कङ्कण, जौशन, विष्टर अर्थात् कुशा, व्याकुल सेना ।

प्रा० पिञ्जियारा ( पींजना ) पु० धुनियाँ, रुई पींजनेवाला, रुई धुननेवाला ।

सं० पिञ्जूल पु० वर्तिका, बत्ती, मशअल् ।

सं० पिञ्जूष पु० मोम, संदूक, पिटारा, पिटारी, लीझी, खड़ी ।

सं० पिट पु० संदूक, टोकरी, पिटारा, शोर, हल्ला, फोड़ा ।

प्रा० पिटना ( सं० पिट्=मारना ) क्रि० अ० मारखाना ।

प्रा० पिटारा ( सं० पेटा वा पेटिका, पिट्=इकट्ठा करना ) पु० टोकरा, मञ्जूषा, कपड़े रखने का झोला ।

प्रा० पिटारी ( सं० पिटक, पिट्=इकट्ठा करना ) स्त्री० कपड़े रखने

की चमड़े की मञ्जूषा, छोटापिटारा, अं० पिटीशन अर्ज़ी ।

सं० पिण्ड ( पिण्ड्=इकट्ठा करना ) पु० पितरों के लिये अन्न आदि का पिण्डा, २ देह, शरीर, ३ गोल वस्तु, गोला ।

प्रा० पिण्डछुड़ाना बोल० बचना, भागना, पीछा छुड़ाना, टलना ।

प्रा० पिण्डली ( सं० पिण्ड ) स्त्री० पिण्डरी, फिल्ली, टँगड़ी ।

प्रा० पिण्डा ( सं० पिण्ड ) पु० शरीर, देह, २ मिट्टी आदि का ढेला, ३ डोरी का गोला अथवा गेंदा, ४ पितरों के लिये अन्न आदि का पिण्डा ।

प्रा० पिण्डारा ( सं० पिण्ड, अन्न का पिण्डा, और फ़ा० आर, लाने वाला ) पु० लुटेरों की एक ज़ात, लुटेरा, ठग, डकैत ।

सं० पिण्डित र्म्म० पु० राशिकृत, इकट्ठा कियाहुआ ।

सं० पिण्डुक पु० पिण्डकी, पिंडुकी, पेंडुकी नामक पक्षी ।

प्रा० पितर ( सं० पितृ ) पु० पुरुषा, पुर्खा, पूर्वपुरुष, पूर्वजलोग ।

प्रा० पितलाना ( पीतल ) क्रि० अ० ताँबे-पीतल के बरतन में रखने से खट्टी चीज़ का बिगड़ना ।

सं० पिता ( पा=बचाना ) पु० रक्षक, बाप ।

सं० पितामह ( पिता ) पु० दादा, आजा, २ ब्रह्मा, पितामही=दादी ।

सं० पितृकर्म, पितृकार्य ( पितृ=पितर, कर्म वा कार्य=काम ) पु० श्राद्ध पिण्डदान आदि ।

सं० पितृकानन पु० पितृवन, श्मशान, गयाक्षेत्र, पितृलोक ।

सं० पितृगण पु० पितृसमूह, प्रजापतिपुत्राः, यथा मरीचि, अत्रि, भृगु, अङ्गिरा, पुलह, क्रतु, वशिष्ठ, अग्नीध्र, अग्निष्वात्ता ।

सं० पितृगृह धि० पितृस्थान, पितृलोक ।

सं० पितृतिथि स्त्री० अमावास्या, श्राद्ध दिन ।

सं० पितृदान पु० पिण्डदान ।

सं० पितृपक्ष ( पितृ=पुर्खा, पक्ष=पखवारा ) पु० श्राद्धपक्ष, आश्विन का अँधेरा पाख ।

सं० पितृप्रसू स्त्री० पिता की माता ।

सं० पितृव्य पु० चचा ।

सं० पितृष्वसा स्त्री० फूफी, पिता की बहिन ।

सं० पित्त (अपि, दो=काटना, यहाँ अपि के 'अ' का लोप और 'द' को 'त' हुआ है ) पु० शरीर की एक प्रकार की धातु ।

प्रा० पित्ता (सं० पित्त) पु० पित्त, पित्तकी थैली, पित्ताधार, २ क्रोध ।

प्रा० पित्तानिकालना बोल० दण्ड

प्रसन्न होना ) क० पु० प्रसन्न, हर्षित, आनन्दित, प्रफुल्ल, खुश ।

सं० प्रमेह ( प्र, मिह्=सींचना ) पु० धातु बिगाड़ रोग, वीर्य में का रोग यह रोग इक्कीस प्रकार का है, जिरियान ।

सं० प्रमोद ( प्र=बहुत, मुद्=प्रसन्न होना ) पु० हर्ष, आनन्द, सुख, खुशी, हुलास ।

सं० प्रयत (प्र=बहुत, यम्=शान्ति) गु० पवित्र, नियमयुक्त आचारी, पवित्र, शुद्ध, नियत, तैयार ।

सं० प्रयत्न ( प्र=बहुत, यत्=जतन करना ) पु० बहुत परिश्रम, लगातार मिहनत, बहुत सावधानी ।

सं० प्रयाग ( प्र=बहुत, यज्=यज्ञ करना ) पु० हिन्दुओं का एक बड़ा तीर्थ जिसको इन दिनों में "इलाहाबाद" भी कहते हैं जहाँ गङ्गा और यमुना इन दोनों नदियों का प्रकट सङ्गम हुआ है और कहते हैं कि तीसरी नदी सरस्वती का सङ्गम धरती के नीचे गुप्त हुआ है उस जगह को त्रिवेणी कहते हैं और यहाँ ब्रह्मा ने शङ्खासुर राक्षस से वेदों को लाकर दश अश्वमेधयज्ञ किये, २ यज्ञ ।

सं० प्रयाण ( प्र=पहले वा दूर वा बहुत, या=जाना) पु० धावा, कूच, गवन, गमन, यात्रा, जाना, प्रस्थान ।

सं० प्रयास ( प्र=बहुत, यस्=जतन करना वा परिश्रम करना ) पु० परिश्रम, मेहनत, थकावट, यतन ।

सं० प्रयोग ( प्र=बहुत, युज्=मिलना ) पु० अनुष्ठान, वशीकरण, वशकरना, २ दृष्टान्त, उदाहरण, ३ कारण, प्रयोजन, फल, ४ काम, कार्य, व्यापार, ५ नियुक्त करना, नियत करना, ठहराना, लगाना, इस्तअमाल करना, निदर्शना, उदारण, सूक्ष्म, थोड़ा, अमलदरामद, बर्ताव करना ।

सं० प्रयोजक क० पु० प्रेरक, प्रेषक, नियोग करनेवाला, लगानेवाला, उपाय करनेवाला ।

सं० प्रयोजन ( प्र=बहुत, युज्=मिलना ) पु० कारण, अभिप्राय, मतलब, आशय, मनोरथ ।

सं० प्ररोह ( प्र, रुह=बीजजमना, निकलना ) भा० पु० ऊपरजाना, निकलना, चढ़ना, अंकुर ।

सं० प्रलम्ब ( प्र=आगे, लबि=रोकना, ठहराना वा लटकाना ) गु० लम्बा, विशाल, नीचे लटका हुआ, बड़ा, पु० एक राक्षस का नाम जिसको बलदेवजी ने मारा ।

सं० प्रलय ( प्र=बहुत वा चारों ओर से, ली=गलना वा मिलना ) पु० कल्प का अन्त, जब सारा संसार नष्ट होजाता है, युगान्त ।

**सं० प्रलाप** ( प्र=बहुत, लप्=बोलना ) पु० वृथा बकवाद, निरर्थक बात, अनर्थक वाक्य ।

**सं० प्रलापी** (प्रलाप) क० पु० बहुत बकनेवाला, वृथाबकनेवाला।

**सं० प्रलोभन** ( प्र=बहुत वा चारों ओर से, लुभ्=लुभाना ) भा० पु० मोहन, लुभाव, लोभ, लालच, फुसलाहट, लुभाना ।

**सं० प्रवण** ( प्रु=चलना ) पु० गमन, पशु, नीची जगह, उदर, नम्र, आयत, गुण, क्षण, प्लुत, स्निग्ध, चिकना, आसक्त, क्षीण ।

**सं० प्रवर** ( प्र=बहुत, वर=अच्छा, वृ=पसंद करना ) पु० संतान, २ गोत्र, गोत, ३ एक मुनि का नाम जिसने [illegible] क कुल का गोत्र ठह[illegible] उनचास गोत्र में का एक [illegible], गु० श्रेष्ठ, उत्तम ।

**सं० प्रवर्त्तक** ( प्र, वृत्=होना, पर, प्र उपसर्ग के साथ आने से इसका अर्थ, शुरूअ करना, आगे बढ़ना, लगना, इत्यादि होते हैं ) क० पु० आरम्भ करनेवाला, उठानेवाला, करनेवाला, उभाड़नेवाला, प्रेरक, लगाहुआ, आदिकर्त्ता, मूलकारक।

**सं० प्रवर्त्तन** ( प्र+वृत्=काम में लाना ) भा० पु० प्रवृत्ति, आज्ञापन, प्रेरण, प्रेषण, पठावना ।

**सं० प्रवर्तित** कर्म० पु० आज्ञापित, प्रेरित, प्रेषित ।

**सं० प्रवर्षण** ( प्र=बहुत, वृष्=बरसना ) पु० एक पहाड़ का नाम जो किष्किन्धापुरी के पास था उस पर श्रीरामचन्द्र और लक्ष्मण बरसात की ऋतु में रहे थे ।

**सं० प्रवास** ( प्र=दूर, वस्=रहना ) पु० विदेश, परदेश में रहना ।

**सं० प्रवासन** भा० पु० प्रक्षेप मारण, देहत्याग, निकारना, भगाना, परदेश भेजना ।

**सं० प्रवासी** क० पु० परदेशी, विदेशी ।

**सं० प्रवाह** ( प्र=बहुत वा लगातार, वह्=बहना ) पु० धारा, बहाव, सोता, स्रोत ।

**सं० प्रवाहक** क० पु० गाड़ीवान, संग्रहणी, दस्त ।

**सं० प्रविष्ट** (प्र+विश्=घुसना, जाना) क० पु० घुसनेवाला, पैठनेवाला ।

**सं० प्रवीण** ( प्र, वीणा, वीन, अर्थात् जो वीणा बजाके गावे, पर यह पद रूढ़ है इसलिये इसका अक्षरार्थ ठीक नहीं लगता ) गु० चतुर, निपुण, बुद्धिमान्, स्याना, होशियार ।

**सं० प्रवीणता** ( प्रवीण ) स्त्री० चतुराई, निपुणता, स्यानपन, लियाक़त।

**सं० प्रबुद्ध** ( प्र=बहुत, बुध्=ज्ञान ) क० पु० जागृत, जगैया, जगाहुआ ।

**सं० प्रवृत्ति** ( प्र, वृत्=होना ) स्त्री० किसी काममें लगना, २ अभ्यास,

३ समाचार, वार्ता, खबर, ४ प्रवाह, ५ इच्छा ।

सं० प्रवेश ( प्र, विश्=घुसना ) पु० घुसना, पैठना, पहुँचना ।

सं० प्रवेशक क० पु० प्रवेशकारी, घुसनेवाला ।

सं० प्रबोधन (प्र + बुध=समझाना) भा०पु० समझाना, उपदेश करना ।

सं० प्रबोधक क० पु० समझाने वाला, प्रव्रजित (व्रज्=चलना) क० पु० भिक्षुक, फ़क़ीर ।

सं० प्रव्रज्या स्त्री० यत्याश्रम खानक़ाह ।

सं० प्रशंसनीय ( प्रशंसा ) र्म्म०पु० प्रशंसा के योग्य, सराहने योग्य, स्तुति करने योग्य ।

सं० प्रशंसा (प्र=बहुत, शंसा=सराहना ) स्त्री० सराह, बड़ाई, स्तुति, तारीफ़, श्लाघा ।

सं० प्रशंसित / प्रशंस्य } र्म्म० पु० स्तुत्य, तारीफ़ के लायक़ ।

सं० प्रशमन ( प्र=बहुत, शम्=ठण्ढा करना ) पु० ठण्ढा करना, शान्त करना, दूर करना, २ मारना ।

सं० प्रशस्त ( प्र=बहुत, शस्=सराहना ) क०पु० सराहने योग्य, श्रेष्ठ, यथोचित, यथायोग्य, सत्य, योग्य, उत्तम, बहुत अच्छा, सुफल, अमोघ, समन्वित ।

सं० प्रशस्ति ( प्र=बहुत, शंस्=सराहना ) स्त्री० सराह, बड़ाई, प्रशंसा, तारीफ़, अलक़ाब ।

सं० प्रश्न (प्रच्छ्=पूछना) पु० पूछना, सवाल, जिज्ञासा, जाननेकी इच्छा ।

सं० प्रश्रय (प्र + श्रि=सेवा करना) पु० प्रणय, नम्रता, प्रेम, सेवा, आराधन ।

सं० प्रशान्त भा०पु० रफ़ादफ़ा होगया।

सं० प्रश्रित क० पु० विनीत, आश्रित, निर्मद ।

सं० प्रष्टव्य ( प्रच्छ्=पूछना ) र्म्म० पु० पूछने योग्य ।

सं० प्रष्टा क०पु० जिज्ञासु, प्रच्छक, पूछनेवाला ।

सं० प्रसङ्ग ( प्र=पहले, सञ्ज्=मिलना ) पु० प्रस्ताव, सङ्गम, मेल, चर्चा, बात, कथा, सम्बन्ध ।

सं० प्रसन्न (प्र=अच्छी तरह से, सद्=बैठना) क०पु० हर्षित, आनन्दित, खुश, २ कृपालु, दयावान्, अनुकूल, ३ निर्मल ।

सं० प्रसन्नता ( प्रसन्न ) भा०स्त्री० हर्ष, आनन्द, खुशी, २ कृपा, दया ।

सं० प्रसन्नमुख / प्रसन्नवदन } ( प्रसन्न=हर्षित, मुख वा वदन=मुँह ) गु० जिसके मुँह पर खुशी बरसती हो, प्रसन्न, आनन्दित ।

सं० प्रसर ( प्र, सृ=जाना ) पु० प्रभव, वेग, समूह, युद्ध, प्रेम, फैला ।

सं० प्रसव ( प्र, सू=पैदा होना ) र्म्म० पु० जन्मना, उत्पत्ति, जन्म ।

सं० प्रसाद् ( प्र, सद्=जाना वा बैठना ) भा० पु० देवता का भोग, देवता का चढ़ाया देवता का नैवेद्य, गुरु की जूठन, २ कृपा, अनुग्रह, प्रसन्नता, ३ निर्मलता, सफ़ाई, फ़ैज़, बरकत, तबर्रुक, तुफ़ैल ।

सं० प्रसादित र्म्म० पु० फ़ैज़याब, अनुगृहीत, मेहरबानी किया गया ।

सं० प्रसाधक क० पु० बनानेवाला ।

सं० प्रसाधन ( प्र + साध्=सिद्ध करना ) पु० बनाना, सँवारना ।

सं० प्रसाधिका स्त्री० शृङ्गार कराने वाली, वस्त्राभूषणादि पहराने वाली, मश्शाता ।

सं० प्रसारण ( प्र + सृ=जाना ) प्र उपसर्ग से अर्थ बदल गया भा० पु० फैलाना, जारी करना, पसारना ।

सं० प्रसि[illegible] प्र=पहले वा बहुत [illegible] =जाना) गु० विख्यात, [illegible], यशी, २ प्रकट, प्रकाशित, ज़ाहिर, ३ शोभित, भूषित, सँवारा हुआ, सिंगार किया हुआ ।

सं० प्रसिद्धि ( प्र, सिध्=जाना वा पूरा करना ) स्त्री० नाम, यश, नामवरी, विख्याति, कीर्त्ति, २ पूरा करना, ३ गहना, आभूषण, ४ प्रकट होना ।

सं० प्रसू ( प्र, सू=पैदा होना ) स्त्री० माँ, माता, जननी, घोड़ी, हरणी, लता ।

सं० प्रसूति स्त्री० प्रसव, अपत्य, पुत्र, उदर, माता ।

सं० प्रसूतिका ( प्र, सू=पैदा होना ) स्त्री० वह स्त्री जिसके बालक जन्मा हो ।

सं० प्रसून (प्र=बहुत, सू=पैदा होना ) पु० फूल, पुष्प, २ फल, गु० जन्मा हुआ, पैदा हुआ ।

सं० प्रस्तर (प्र=बहुत, स्तृ=फैलाना) पु० पत्थर, पाषाण, २ रत्न, जवाहिर ।

सं० प्रस्तार भा० पु० फैलाव, तृणका वन, पत्तोंकीरचीशय्या, छन्दोंकाग्रन्थ ।

सं० प्रस्ताव ( प्र=बहुत, स्तु=सराहना, कहना ) पु० अवसर, प्रसङ्ग, प्रकरण, बात, कथा, चर्चा ।

सं० प्रस्तावना भा० स्त्री० भूमिका, दीबाचा, आरम्भ, तमहीद, तजवीज़ करना, स्तुति, प्रार्थना, प्रशंसा, वर्णन ।

सं० प्रस्ताविक ( प्रस्ताव ) गु० समयपर, समयअनुसार ।

सं० प्रस्तावित र्म्म० पु० प्रारम्भित, विस्तारित ।

सं० प्रस्तुत (प्र=बहुत, स्तु=सराहना) गु० सराहा हुआ, प्रशंसित, कहा हुआ, २ किया हुआ, पूरा किया हुआ, ३ उद्यत, उतारू, तैयार, उपस्थित ।

सं० प्रस्थ ( प्र + स्था=ठहरना ) पु० विस्तार, आधसेर । [illegible]

सं० प्रस्थान (प्र=आगे वा दूर [illegible]ना । ठहरना ) पु० गमन, ग[illegible] अन्त, [illegible]ग, प्रदेश,

कूच, युद्धके लिये कूच करना ।

सं० **प्रस्फुटित**(प्र + स्फुट्=फूलना) गु० खिला हुआ, फूला हुआ ।

सं० **प्रस्फुरित** गु० प्रकाशित, दीप्तिमान् , चमकनेवाला ।

सं० **प्रस्नवण** पु० चुआन, बहाव ।

सं० **प्रस्नाव** (स्नु=बहना) पु० मूत्र ।

सं० **प्रहर** (प्र=बहुत, हृ=हरण) पु० दिनका आठवाँ भाग, पहर ।

सं० **प्रहसन** ( प्रहस्+अन्, हस=हँसना ) भा० पु० हास्य, हँसी, परिहास, व्यङ्ग वचन ।

सं० **प्रहस्त** (प्र=बहुत, हस्त=हाथ) भा० रावण का बेटा, गु० बड़े अथवा फैले हुए हाथवाला ।

सं० **प्रहार** ( प्र, हृ=लेना, पर, प्र उपसर्ग के साथ आने से मारना अर्थ होता है ) भा० पु० चोट, आघात, मार, मारना ।

सं० **प्रहारी** ( प्रहार ) पु० मारने वाला, नाश करनेवाला, घातक, २ दूर करनेवाला ।

सं० **प्रहृष्ट** ( प्र=बहुत, हृष्=प्रसन्न होना )पु० सन्तुष्ट,तुष्ट,पुष्ट,प्रसन्न ।

सं० **प्रहेलिका** ( प्र=बहुत, हेड् वा हेल्=अनादर करना) स्त्री० पहेली, दृष्टकूट,गूढ़प्रश्न,श्लेष,बुझव्वल ।

सं० **प्रह्लाद** ( प्र=बहुत, ह्लाद=प्रसन्न होना ) पु० हिरण्यकशिपु का बेटा, और परमेश्वर का भक्त, २ हर्ष, आनन्द, ख़ुशी ।

सं० **प्रह्व** ( ह्वे=बुलाना ) गु० श्रेष्ठ, नम्र, भक्त, विख्यात ।

अं० **प्राईवेटसेक्रेटरी** स्त्री० स्वकीय लेखक, ज़ातीमीरमुंशी ।

सं० **प्राक्** (प्र=पहले, अञ्च्=जाना) क्रि० वि० पहले, पूर्व, आगे, आदि ।

सं० **प्राक्तन** गु० पुराना, पहला, पूर्वदिशा ।

सं० **प्रकार** ( प्र=चारों ओर, कृ=फैलाना ) पु० घेरा, कोटकी भीत, फसील, सफील, गढ़, पक्कामहल ।

सं० **प्राकृत** (प्र=बहुत, अकृत=बुरा काम अथवा ईर्ष्या जिसके मन में हो ) गु० नीच, अधम, नीचा, क्षुद्र, सामान्य, २ ( प्रकृति ) गु० स्वाभाविक, प्रकृतिसम्बन्धी, माया का विकार, ३ पु० एक प्रकारकी भाषा जो संस्कृत से बिगड़ कर बनी है और संस्कृत नाटकों में बहुत जगह लिखी जाती है ।

सं० **प्राग्ज्योतिषपुर** ( प्राक्=पहले, ज्योतिष=चमकीला, पुर =स्थान या नगर ) पु० कामरूप देश, आसाम का एक भाग और भौमासुर की पुरानी राजधानी ।

सं० **प्राघुण** (प्र + आ, घुण्=घूमना) पु० पाहुन, अभ्यागत, महमान ।

सं० **प्राङ्गण** ( प्र+अङ्गण ) पु०

आँगन, सहन, मृदङ्ग, पखावज ।

**सं० प्राची** (प्राक्) स्त्री० पूर्वदिशा।

**सं० प्राचीन** (प्राक्=पहले) गु० पुराना, अगला, पहले समय का, २ पूर्व दिशा का ।

**सं० प्राचीर** (चि=चुनना) पु० चहारदीवारी, शहरपनाह, नगर का घेरा ।

**सं० प्राज्ञ** (प्र=बहुत, ज्ञा=जानना) पु० पण्डित, २ (प्रज्ञा) गु० बुद्धिमान्, विज्ञ, प्रवीण, चतुर ।

**सं० प्राज्ञमानी** } क० पु० विद्या-
**प्राज्ञमन्य** } भिमानी ।

**प्रा० प्राड्विवाक** क० पु० पञ्च, न्यायाधीश, अक्षदर्शक, वकील, लीडर ।

**सं० प्रा[illegible]** [illegible]=बहुत, अन्=जीना [illegible] लेना) गु० पु० सांस, [illegible], वायु, २ जीव, जीवन, गु० प्यारा, प्यारी, प्रिय, प्रिया, प्राण पाँच हैं (१ प्राण, २ अपान, ३ व्यान, ४ समान, ५ उदान)।

**सं० प्राणनाथ** } (प्राण=जीवन, नाथ
**प्राणपति** } वा पति=स्वामी) पु० पति, पीतम, खाविंद, स्वामी।

**सं० प्राणान्त** (प्राण+अन्त) पु० प्राण का अन्त, मरना, मरण ।

**सं० प्राणयात्रा** स्त्री० निर्वाह, जीविका, रोज़ी ।

**सं० प्राणायाम** (प्राण=साँस, आ=चारों ओरसे, यम्=रोकना) भा० पु० साँस का रोकना, योगकी एक विधि जिसमें नाक के दहिने नथने को बन्द करके बाँयें नथने से साँस को ऊपर खैंचते हैं उसको "पूरक" कहते हैं, और फिर दोनों नथनों को बन्द करके साँस को भीतर रोकते हैं उसको "कुम्भक" कहते हैं, और फिर उस साँस को धीरे धीरे दाहिने नथने की राहसे निकाल देते हैं उसको "रेचक" कहते हैं।

**सं० प्राणी** (प्राण) पु० जीवधारी, जीव, जन्तु, गु० प्राणवाला ।

**सं० प्राणीमात्र** पु० सब जीव, जीवमात्र ।

**सं० प्राणेश** (प्राण=जीवन, ईश=मालिक या स्वामी) पु० प्राणनाथ, प्राणपति, स्वामी ।

**सं० प्रातः** (प्र=पहले, अत्=जाना) क्रि० वि० भोर, बिहान, तड़का, प्रभात, सबेरा ।

**सं० प्रातःकाल** (प्रातर्=भोर, काल=समय) पु० भोर का समय, बिहान, प्रभात, तड़का ।

**सं० प्रातराश** पु० प्रभात के भोजन।

**सं० प्रादुर्भाव** (प्रादुस्=प्रकट, भू=होना) पु० प्रकट होना, प्रत्यक्ष, प्रकाश होना, निकलना, उगना ।

**सं० प्रान्त** (प्र+अन्त) पु० अन्त, छोर, किनारा, अन्तभाग, प्रदेश,

खण्ड, सूबा, चारोंतरफ़ ।

सं० प्रापक (प्र+आप्+अक, आप् =पाना) क०पु० पैदा करना, प्राप्ति करना, हासिल करनेवाला ।

सं० प्राप्त (प्र=बहुत, आप्=पाना) गु० पाया हुआ, मिला हुआ, लब्ध, उचित, वसूल ।

सं० प्राप्ति (प्र=बहुत, आप्=पाना) स्त्री० पाना, लाभ, मिलना, वृद्धि, उदय ।

सं० प्राप्य (प्र=बहुत, आप्=पाना) र्म्म० पु० पानेयोग्य ।

सं० प्रामाणिक (प्रमाण) गु० विश्वासवाला, २ प्रधान, ३ प्रत्यक्ष आदि प्रमाण से सिद्ध, शास्त्रसिद्ध ।

सं० प्रामाण्य (प्रमाण) गु० पु० प्रमाण करने के योग्य, विश्वास के योग्य, प्रमाण, सिद्धान्त ।

सं० प्रायः / प्राय (प्र+अय्=जाना) क्रि०वि० बहुधा, कभी कभी, लग भग, फेर फेर, बार बार, बहुत बार, पु० तप ।

सं० प्रायश्चित्त (प्रायस्=तप, चित्त =निश्चय, जैसे-"प्रायो नाम तपः प्रोक्तं चित्तं निश्चय उच्यते । तपो निश्चयसंयुक्तं, प्रायश्चित्तमिति स्मृतम्" ॥ अथवा "प्रायः पापं विजानीयात्, चित्तं तस्य विशोधनम्" अर्थात् "प्रायस्" पाप को कहते हैं और "चित्त" उससे शुद्ध करने को कहते हैं) पु० पाप को दूर करने का साधन, जैसे चान्द्रायण व्रत आदि ।

सं० प्रारब्ध / प्रालब्ध (प्र+आ, रभ्=शुरूअ करना) पु० स्त्री० भाग्य, पूर्वकृत कर्म, कर्म में लिखाहुआ, दैव, योग्य, संयोग, गु० शुरूअ किया हुआ ।

सं० प्रारम्भ (प्र+आ, रभ्=शुरूअ करना) पु० आरम्भ, शुरूअ, प्रथम, उपक्रम ।

अं० प्रायमिनिष्टर क० पु० वज़ीर-आज़म, महामन्त्री ।

सं० प्रार्थक क० पु० याचक, माँगने वाला, मुस्तदई ।

सं० प्रार्थना (प्र=बहुत, अर्थ्=माँगना वा चाहना) स्त्री० विनती, चाहना, याचना, माँगना, वाञ्छना, परमेश्वर से अपने पापों की माफ़ी चाहना ।

सं० प्रार्थनीय / प्रार्थित र्म्म०पु० याचनीय, याचित ।

सं० प्रार्थयिता क० पु० चाहने वाला, आशिक़, आसक्त ।

सं० प्रावृट् / प्रावृष् / प्रावृषा (प्र=बहुत, वृष्=बरसना) स्त्री० वर्षाकाल, वर्षाऋतु, बरसात, जैसे

"प्रावृट शरद पयोद घनेरे"
"लरत मनहुँ मारुत के प्रेरे"

( रामायण )

अं० प्राविंश सूबा, खण्ड, प्रान्त ।

अं० प्राविंशनलसर्विस सूबे की नौकरी ।

सं० प्रास ( प्र + अस्=फेंकना ) पु० भाला, आयुध, फाँसी, क्रोच, त्याग।

सं० प्रासाद ( प्र=अच्छी तरह से, सद्=बैठना ) पु० महल, राजभवन, राजमन्दिर, २ देवता का मन्दिर ।

सं० प्रिय ( प्री=प्यार करना वा प्रसन्न होना ) पु० प्रीतम, पति, स्वामी, भर्त्ता, गु० प्यारा, सनेही ।

सं० प्रियतम ( प्रिय=प्यारा, तम=बहुतही बहुत ) गु० बहुत प्यारा, अत्यन्त प्यारा, पु० प्रीतम, पति।

सं० प्रियभाषण ( प्रिय=प्यारा, भाषण=बोलना ) पु० प्यार से बोलना, प्यारा बोल, प्यारीबात ।

सं० प्रियंवद् क० पु० प्रियवादी, शीरींकलाम ।

सं० प्रियंवदक } प्रियवक्ता } ( वद्=कहना ) क० पु० प्रियवादी, शीरींकलाम ।

सं० प्रियवादिनी ( प्रिय=प्यारा, वद्=बोलना ) गु० स्त्री० प्यारी बात बोलनेवाली, मीठी बात बोलनेवाली ।

सं० प्रियवादी ( प्रिय=प्यारा, वद्=बोलना ) गु० पु० मीठी और प्यारी बातें बोलनेवाला, मिष्टभाषी।

सं० प्रिया ( प्रिय ) स्त्री० गु० प्यारी स्त्री, भार्या, जोरू ।

प्रा० प्रीत (सं० प्रीति) स्त्री० प्यार, प्रेम।

प्रा० प्रीतम ( सं० प्रियतम ) गु० बहुतप्यारा, अत्यन्तप्यारा, पु० पति।

सं० प्रीति ( प्री=प्यार करना वा तृप्त होना ) स्त्री० प्यार, प्रेम, सनेह, मोह, दुलार, २ हर्ष, तृप्ति ।

सं० प्रुष्ट ( प्रुष्=जलाना ) कर्म० पु० दग्ध, जला ।

सं० प्रेक्षक ( प्र + ईक्ष् + अक ) क० पु० द्रष्टा, देखनेवाला, नाज़िर ।

सं० प्रेक्षण ( प्र + ईक्ष्=देखना ) पु० देखना, दर्शन, २ आँख, दृष्टि ।

सं० प्रेक्षणीय ( प्र + ईक्ष् + अनीय ) कर्म० पु० देखने योग्य, दृश्य ।

सं० प्रेत ( प्र=दूर, इण्=जाना ) पु० भूत, पिशाच, मुर्दा, मृतक, गु० मरा हुआ, मरा ।

प्रा० प्रेतनी ( प्रेत ) स्त्री० भूतनी, पिशाचनी ।

सं० प्रेम ( प्री=प्यार करना वा प्रसन्न होना ) पु० प्यार, प्रीति, सनेह, लाड़, दुलार जैसे प्रेम रँगराता=प्रेम में रँगा हुआ, बहुत प्यार में डूबा हुआ ।

सं० प्रेमसागर ( प्रेम=प्यार, सागर=समुद्र ) पु० प्यार का समंदर, श्रीमद्भागवत के दशमस्कन्ध का

हिन्दी भाषा में उल्था, श्रीलल्लूजीलाल कवि का किया हुआ ।

सं० प्रेमी (प्रेम) गु० प्यार करने वाला, प्यारा, प्रियतम, सनेही ।

सं० प्रेयान् पु० प्रिय, प्यारा ।

सं० प्रेयसी स्त्री० प्रिया, प्यारी ।

सं० प्रेरक (प्र, ईर्=भेजना) पु० भेजनेवाला, पठवैया, २ ताकीद करनेवाला, प्रेरणा करनेवाला ।

सं० प्रेरण पु० } (प्र, ईर्=भेजना)
प्रेरणा स्त्री० } भेजना, २ आज्ञा करना, ताकीद करना, ३ उभाड़ना ।

प्रा० प्रेरना } (सं० प्रेरण) क्रि० स०
प्रेरा } भेजना, पठाना, २ उभाड़ना, जैसे

"धुआँ देखि खर दूषण केरा"
"जाइ सुपनखा रावण प्रेरा"
(रामायण)

प्रा० प्रेरित (प्र + ईर्=भेजना) क० पु० भेजा हुआ, पठाया हुआ, प्रेरण किया हुआ, आज्ञा किया हुआ ।

सं० प्रोक्त (प्र=पहले, उक्त=कहा हुआ) गु० पहले कहा हुआ ।

अं० प्रेस पु० यन्त्रालय, मतबअ़ ।

अं० प्रेसीडेण्ट सभापति, मीरमजलिस ।

अं० प्रोक्लेमेशन मुनादी, ढँढोरा ।

अं० प्रोविनशलक्लब जनपद समूह ।

सं० प्रेषण (प्रेष्=जाना) भा० पु० प्रेरणा करना, पठावना ।

सं० प्रेषित र्म्म० पु० प्रेरित, भेजागया ।

सं० प्रोषित (प्र=दूर, वस्=रहना) गु० जो विदेश में हो, विदेश गया हुआ, विदेशी ।

सं० प्रोषितपतिका } (प्रोषित +
प्रोषितभर्तृका } पति वा भर्ता=स्वामी) स्त्री० नायिका जिसका पति परदेश में हो ।

प्रा० प्रोहित (सं० पुरोहित) पु० पुरोहित, पुरोधा, कुलगुरु, उपाध्याय ।

सं० प्रोक्षक (प्र=बहुत, उक्ष् + अक, उक्ष्=सींचना) क० पु० सींचनेवाला ।

सं० प्रोक्षण (प्र + उक्ष् + अण) भा० पु० सींचना, वध, यज्ञार्थ पशुको वध करना ।

सं० प्रोक्षित र्म्म० पु० सिक्त, सींचागया ।

सं० प्रौढ़ (प्र=बहुत, वह्=लेजाना) गु० बड़ा, मोटा, पूरा जवान, पूरा बढ़ा हुआ, २ साहसी, ३ निगुण ।

सं० प्रौढ़ा (प्रौढ़) स्त्री० जवान स्त्री, तीस बरस से ५५ बरस तक उमर की स्त्री ।

सं० प्लक्ष (प्लक्ष्=खाना) पु० पाकर वृक्ष, पीपलवृक्ष, २ भोजन, ३ दरवाज़े की चौखट, बाज़ू, ४ सात द्वीपों में का एक द्वीप ।

सं० प्लव (प्लु=कूद जाना) क० पु० डोंगा, मेंढक, वानर, श्वपच, चाण्डाल, बगुला, सारस ।

सं० प्लवक (प्लु + अक) क०पु० नर्तक, नाचनेवाला, खड्गधारी, नट ।

सं० प्लवग } (प्लवन्=कूदता हुआ,
प्लवङ्ग } प्लु=कूदना और गम्= जाना ) पु०वानर, बंदर, २ हरिन, मेढक ।

सं० प्लवङ्गम पु० मर्कट, वानर, भेक, मेढक, मृगा ।

सं० प्लीहा ( प्लिह्=जाना ) स्त्री० पिलही, तापतिल्ली ।

सं० प्लुत (प्लु=कूदना अथवा ऊँचा जाना) पु० स्वरों का तीसरा भेद जिसके बोलने में ह्रस्व से तिगुना समय लगता है, गु० कूदा हुआ, उछला हुआ ।

सं० प्लुष (प्लुष्=जलाना ) पु०दाह, जलन, ज[illegible] अग्नि, शोक, उष्ण[illegible]

सं[illegible] (प्लुष् + त) म्र्म०पु०दग्ध, [illegible]जा हुआ ।

सं० प्लोष भा०पु० दाह, जलना ।

सं० प्लोषिता (प्लुष्+तृ )क० पु० जलानेवाला या फूंकनेवाला ।

( फ )

सं० फ पु० पकड़,फटकार, वृथावार्ता साधन, वायु का झकोरा ।

प्रा० फंका पु० मुट्ठी भर चीज जो एक बार मुँह में डाली जावे ।

प्रा० फंकामारना बोल० मुट्ठी भर चीज एक बार मुँह में लेजाना ।

प्रा० फँदाना ( सं० पश्=बाँधना ) क्रि० अ० फँसना, उलझना, अटकना, बझना ।

प्रा० फंदा } (सं० पाश) पु० पाश्,
फाँदा } फाँसी, जाल, फँसड़ी, २ जंजाल, झंझट, कठिनाई ।

प्रा० फँसना } (सं०पश्=बाँधना)
फसना } क्रि०अ० उलझना, बझना, पकड़ा जाना, दूसरे के वश में आना ।

सं० फक्क (फक्क्=दुराचार ) पु०असदाचार, बदचलन, मन्दगति, रिंगना।

प्रा० फक्कड़ गु० ओवाशरिन्द, बखेड़िया, लड़ाका ।

सं० फक्किका ( फक्क्=बुरा व्यवहार करना या धीरे धीरे चलना) स्त्री० फाँकी, तर्क, लपेटकी बात, पेंच, उलझेड़े की बात, चाल, कपट, छल ।

प्रा० फगुवा ( फागुन ) गु० होली का पर्व अथवा त्योहार ।

सं० फट गु० प्रफुल्लित, विकसित, खिलाहुआ, अव्य० फटकार, मन्त्रास्त्र ।

प्रा० फटकना ( सं० स्फोटन, स्फुट् =जुदा २ करना ) क्रि० स० पछोड़ना, उसाना, जुदा करना, नाज को पछाटना, छाँटना, २झाड़ना, ३ क्रि० अ० पास जाना, जा निकलना ।

प्रा॰ फटकी स्त्री॰ चिड़ीमार का जाल, २ बड़ा पिंजरा, ३ एक रस्सी जिसकी आवाज़ से पखेरुओं को डराते हैं ।

प्रा॰ फटना ( सं॰ स्फटन, स्फट्=फटना ) क्रि॰ अ॰ चिरना, तड़कना, तार तार होना ।

प्रा॰ फटिक ( सं॰ स्फटिक ) पु॰ बिल्लौर का पत्थर, स्फटिक ।

प्रा॰ फड़ स्त्री॰ जुवाँ खेलने की जगह, २ वह जगह जहाँ बेचने के लिये माल असबाब रहता है, ३ गाड़ी का डंडा ।

प्रा॰ फड़कना } (सं॰ स्फुट्=फटना
फरकना } वा विकसना।)क्रि॰ अ॰ फड़फड़ाना, धड़धड़ाना, उछलना, हिलना ( जैसे आँख का पपोटा ) टास मारना, तड़फना, २ बहुत खुश होना ।

प्रा॰ फड़फड़ाना क्रि॰ अ॰ फड़कना, तलफना, हिलना ।

प्रा॰ फडिङ्गा पु॰ झींगुर, एक प्रकार का पतङ्गा ।

सं॰ फण ( फण्=जाना ) पु॰ साँप का फैलाया हुआ शिर वा टुड्डी ।

सं॰ फणधर ( फण, धृ=रखना ) पु॰ साँप, सर्प ।

सं॰ फणिक (फण) पु॰ साँप, सर्प।

सं॰ फणिज्भक पु॰ छोटे पत्ता, मरुवा या दवना ।

सं॰ फणी (फण ) पु॰ साँप, सर्प ।

सं॰ फणीन्द्र } ( फणी=साँप,इन्द्र
फणीश्वर } वा ईश्वर=राजा)पु॰ सर्पराज, अनन्त, २ वासुकी ।

अं॰ फण्ड समूह, पुञ्ज, पूँजी, सरमाया।

प्रा॰ फनगा (सं॰ पतङ्ग)पु॰ टिड्डा, आँख फोड़ा ।

प्रा॰ फफसा गु॰ फूला, पोला, २ फीका ।

प्रा॰ फफूँदी स्त्री॰ गीली सड़ी हुई चीज पर एकतरह की सफ़ेद सी तह ।

प्रा॰ फफोला ( सं॰ स्फोट, स्फुट्=फटना ) पु॰ फुलका, फाला, छाला ।

प्रा॰ फफोले फूटने बोल॰ दिल दुख पाना, मन में चिन्ता होना, दुख पाना ।

प्रा॰ फफोले दिलके फोड़ने बोल॰ मनकी चाह पूरी करना ।

प्रा॰ फब } स्त्री॰ शोभा,सजावट ।
फबन }

प्रा॰ फबती कहना बोल॰ चुटकुला कहना, चुहल करना, किसी के पहरावे की हँसी करना ।

प्रा॰ फबना क्रि॰ अ॰ सोहना, छाजना, खुलना, भला लगना, अच्छा लगना, ठीक होना ।

प्रा॰ फरछा गु॰ निर्मल, स्वच्छ, २ खरा ।

प्रा० फरफन्द ( सं० प्रपञ्च ) पु० छल, कपट, धोखा, दुष्टता ।

प्रा० फरसा ( सं० परशु ) पु० कुल्हाड़ी, बसूला ।

प्रा० फरहरा पु० } ध्वजा, पताका, फरहरी स्त्री० } झंडी का कपड़ा जो हवा में उड़ता है, गु० अधसूखा ।

प्रा० फरी ( सं० फर, फल्=जाना वा भेदना ) स्त्री० ढाल ।

प्रा० फर्राना ( सं० स्फुरण ) क्रि० अ० हिलना, उड़ना, फहरना ( जैसे झंडा ) ।

सं० फल (फल्=फलना, सिद्ध होना वा भेदना ) पु० मेवा, २ काम की सिद्धि, लाभ, फ़ायदा, प्रयोजन, [illegible], परिणाम, नतीजा, [illegible] [illegible]श, सन्तति, औलाद, [illegible]तफल, बदला, प्रतिकार, पारितोषिक, ५ बाण के आगे का लोहा, फाल, ६ ( गणित में ) लब्धि, ७ ढाल, फरी, ८ भाले अथवा तलवार की नोक ।

प्रा० फलपाना बोल० भले या बुरे काम का पलटा मिलना, बदला मिलना ।

प्रा० फलफलारी बोल० नाना प्रकार के फल ।

प्रा० फलफूल बोल० वनस्पति ।

सं० फलक (फल्=जाना वा भेदना) पु० ढाल, २ ललाट की हड्डी, ३ मूठि, तह, परत, क़बज़ा, तख़्त, पटेरा ।

सं० फलद ( फल, दा=देना ) गु० फलदायक, फल देनेवाला, पु० वृक्ष ।

सं० फलदाता ( फल + दाता ) गु० फल देनेवाला ।

प्रा० फलना ( सं० फलन, फल्=फलना ) क्रि० अ० फल लाना, फल देना, फल लगना, (जैसे वृक्ष का ) २ सफल होना, फलदायक होना, ३ भाग्यवान् होना, सुखी होना, फूलना, खुशरहना, ४ वंश बढ़ना ।

सं० फलप्राप्ति (फल + प्राप्ति) स्त्री० मनोरथ सिद्धि, मतलब पूरा होना ।

प्रा० फलना फूलना बोल० भाग्यवान् होना, सुखी होना ।

प्रा० फलबुझौवल पु० एक खेल का नाम जिसको 'मनकेला' भी कहते हैं, जैसे—मन में कोई अङ्क मान लो फिर उसको दूना करो और उसमें दश जोड़ दो फिर उस में से पाँच निकाल लो तो बाक़ी कितना रहा ?—इक्कीस तो वह अङ्क आठ है—इत्यादि ।

सं० फलवान् ( फल, वान्=वाला ) सफल, सार्थक, फलयुक्त ।

सं० फलश्रेष्ठ पु० आम्रफल ।

सं० फलाध्यक्ष ( फल + अध्यक्ष )

पु० खिरिणी या खिन्नी ।

प्रा० फलांग ( सं० लङ्घन, लघ्=लाँघना, कूदना ) स्त्री० कूद, उछलना, डग ।

सं० फलित ( फल्=फलना ) म्म० पु० फला हुआ, सफल ।

सं० फलितज्ञ ( फलित + ज्ञ=जानना ) क० पु० ज्योतिषी, नजूमी ।

सं० फलितार्थ पु० तात्पर्य, सिद्धि ।

प्रा० फली ( सं० फल ) स्त्री० छीमी ( जैसे मटर आदि की ) ।

सं० फलेग्रहि ( फले + ग्रह्=लेना ) क० पु० फलका लेनेवाला ।

सं० फलोत्तमा ( फल + उत्तमा ) स्त्री० दाख या मुनक्का ।

सं० फलोदय ( फल + उदय ) पु० लाभ, प्राप्ति, २ आनन्द, हर्ष ।

सं० फल्गु ( फल्=फल देना ) स्त्री० एक नदी का नाम जिसके तीर पर गया नाम शहर बसता है, २ एक प्रकार का अंजीर का पेड़, ३ गुलाल, ४ असार ।

प्रा० फहराना } (सं०स्फुरण,स्फुर्=फर्राना } हिलना)क्रि० अ० उड़ना, लहराना, हिलना ( जैसे झंडा ) ।

प्रा० फाँक स्त्री० टुकड़ा, चकती, ककड़ी आदि फल का टुकड़ा ।

प्रा० फाँकना क्रि०स०फंका मारना ।

प्रा० फाँकी ( सं० फक्किका ) स्त्री० लपेट की बात, उलझेड़ की बात, तर्क, फक्किका ।

प्रा० फाँदना ( सं० फालन, फल्=उछलना ) क्रि० स० कूदना, उछलना, लाँघना ।

प्रा० फास स्त्री० बाँस आदि का बहुतही छोटा टुकड़ा, अथवा काँटा अथवा सींक ।

प्रा० फाँसी ( सं०पाश ) स्त्री० फंदा, फँसड़ी, एक रस्सी जो गले में डाल कर खींच लेतेहैं तो गरदन की रग दब कर आदमी मरजाता है ।

प्रा० फाँसी देना बोल० गला दबाना, मारडालना, फाँसी पर चढ़ाना या लटकाना ।

प्रा० फाँसी पड़ना बोल० फाँसी दिया जाना, मारा जाना, लटकाया जाना ।

प्रा० फाँसीलगाना बोल० गला घोंटना, गला दबाना, मारडालना ।

प्रा० फाग ( सं०फल्गु ) पु० होली में गुलाल आदि, २ होली के खेल ।

प्रा० फागखेलना बोल० अबीर उड़ाना, होली खेलना ।

प्रा० फागुन (सं०फाल्गुन) पु० बारहवां हिन्दी महीना ।

प्रा० फाटक पु० बड़ादरवाज़ा, द्वार, किंवाड़, २ रोक, अटकाव ।

प्रा० फाड़ना ( सं० स्फाटन ) क्रि० स० चीरना, टुकड़े २ करना ।

प्रा॰ फाड़खाना बोल॰ भँभोड़ना, २ सताना, ३ बहुत क्रोध करना।

अं॰ फारेनसेक्रेटरी विदेशीय व्यापारियों के मन्त्री।

सं॰ फाल (फल्=फाड़ना) पु॰ नोकदार लोहा जो हल में लगाया जाता है।

प्रा॰ फालसा पु॰ एक फल का नाम।

सं॰ फाल्गुन (फाल्गुनी एक नक्षत्र का नाम) पु॰ फागुन, इस महीने में पूनोंके दिन "पूर्वाफाल्गुनी" नक्षत्र होता है।

प्रा॰ फावड़ा पु॰ धरती खोदकर मिट्टी फेंकने या उठाने का एक औज़ार।

प्रा॰ फाहा रूई का पहल अथवा छोटा गाला, २ वह कपड़ा जिस पर मरहम लगाकर घावपर बाँधते हैं।

प्रा॰ फिकारना क्रि॰ स॰ शिर नंगा करना।

प्रा॰ फिट पु॰ फिटकार, सराप, क्रि॰ वि॰ छीछी।

प्रा॰ फिटफिट बोल॰ धिक्धिक्, छीछी।

प्रा॰ फिटकार स्त्री॰ गाली, सराप।

प्रा॰ फिटकारना क्रि॰ स॰ धिक्कारना, सरापना, छीछी करना।

प्रा॰ फिर समुच्च॰ पीछे, पुनि, इसके बाद।

प्रा॰ फिरकी (फिरना) स्त्री॰ फिरनी, चकई, एक खिलौने का नाम।

प्रा॰ फिरना (शायद सं॰ परिक्रम से) क्रि॰ अ॰ घूमना, चक्करखाना, पलटना, टहलना, चलना, भटकना, रमना, भ्रमण करना, बलवाकरना।

प्रा॰ फिरजाना बोल॰ पलटना, २ बलवा करना, बाग़ी होना, ३ ऐंठना, बलखाना, ४ टेढ़ा होना।

प्रा॰ फिल्ली स्त्री॰ पिंडली, टँगड़ी।

प्रा॰ फिसलना क्रि॰ अ॰ खिसलना, डिगना, रपटना, खिसकना, उलट जाना, लुढ़कना, गिरना, लड़खड़ाना।

प्रा॰ फींचना क्रि॰ स॰ धोना, साफ़ करना, खँघालना।

प्रा॰ फीका गु॰ बेस्वाद, बेनमक, मीठा, २ पीला, बदरंग, कमरंग, ३ हलका, (जैसे रंग)।

प्रा॰ फुंकार (सं॰ फुत्कार, फुत्=ऐसा शब्द, कृ=करना) स्त्री॰ साँप के साँस लेने का शब्द, फुफकार, फुस्कार।

प्रा॰ फुंहार स्त्री॰ मेह की छोटी २ बूँदें, फुही, फौंहार।

प्रा॰ फुंहारा (फुंहार) पु॰ फव्वारा।

प्रा॰ फुकना पु॰ मूत्राधार, थैली।

प्रा॰ फुट (सं॰ स्फुट) गु॰ अलग२, भिन्न, विषम, अयुग्म।

प्रा॰ फुटकर (सं॰ स्फुट्=अलग २

होना ) गु० भिन्न, फुट, अयुग्म, विषम, अलग २, एक एक ।

प्रा० फुद्कना क्रि० अ० कुदकना, उछलना, कूदना ।

प्रा० फुनगी स्त्री० कली, कोंपल, मञ्जरी, अङ्कुर ।

प्रा० फुनसी स्त्री० छोटा फोड़ा ।

प्रा० फुप्फा पु० फुफ्फी का पति ।

प्रा० फुप्फी स्त्री० बाप की बहिन ।

प्रा० फुफकार स्त्री० फुन्कार, फुत्कार ।

प्रा० फुफेरा } गु० फुफ्फी का जैसे फुफेरी } फुफेरा भाई=फुफ्फी का बेटा, फुफेरी बहिन=फुफ्फी की बेटी ।

प्रा० फुर गु० सच, सच्चा, ठीक, यथार्थ ।

प्रा० फुरफुराना ( सं० स्फुर्=हिलना) क्रि० अ० काँपना, हिलना ।

प्रा० फुर्त } ( सं० स्फूर्त्ति, स्फुर्= फुर्ती } हिलना ) स्त्री० जल्दी, चटपटी, शीघ्रता, वेगता, चालाकी ।

प्रा० फुर्तीला (फुर्त) गु० चालाक, चटपटिया, जल्दबाज ।

प्रा० फुलका (सं० फुल्ल्=फूलना) गु० फूला हुआ, २ हलका, पु० फफोला, छाला, ३ पतली रोटी ।

प्रा० फुलकारी ( सं० फुल्लाकार, फुल्ल=फूल, आकार=डौल ) स्त्री० एक प्रकार का कपड़ा जिस पर फूल निकले होते हैं, नैनू, जामदानी ।

प्रा० फुलझड़ी स्त्री० एक तरह की आतशबाजी ।

प्रा० फुलवारी } ( सं० फुल्लवाटी, फुलवाड़ी } फुल्ल=फूल, वाटी =बाड़ी ) स्त्री० पुष्पवाटिका, फूलों का बग़ीचा ।

प्रा० फुलेल ( सं० फुल्लतैल ) पु० सुगन्धित तेल, फूल का तेल ।

प्रा० फुलौरी स्त्री० पकौड़ी ।

सं० फुल्ल पु० पुष्पयुक्त वृक्ष, विकसना, खिलना, हर्ष ।

प्रा० फुल्ली ( सं० फुल्ल ) स्त्री० एक आँख की बीमारी जिससे आँख में एक सफ़ेद बुन्दा सा होजाता है ।

प्रा० फुसफुसाना क्रि० अ० कानाफूसी करना, कानाकानी करना ।

प्रा० फुसलाना क्रि० स० दिलासा देना, भुलाना, फाँसा देना, धोखा देना, बहकाना, दमदेना, बहलाना ।

प्रा० फूँक (फूँकना) स्त्री० दम, साँस ।

प्रा० फूँकदेना बोल० आगलगादेना ।

प्रा० फूँकना ( सं० फुत्कार ) क्रि० स० मुँहसे हवा निकालना, २ आग लगाना, जलाना, सुलगाना, ३ बजाना (जैसे तुरही, सींगी आदि )।

प्रा० फूँकफूँककर पाँवधरना बोल० बहुत सावधानी से काम करना या रहना ।

प्रा० फूंकारना ( सं० फुत्कार )क्रि० अ० फनफनाना, फुंकार मारना,

फुत्कारना ( जैसे साँप का ) ।

प्रा० फूंही } स्त्री० छोटी छोटी मेह
फोंहार } की बूँदें, झीसी, मन्द
फूहार } मन्द वर्षा ।

प्रा० फूट ( सं० स्फुटि, स्फुट्=फूटना वा टूटना ) स्त्री० एक तरह की ककड़ी, पकी हुई ककड़ी, २ (स्फुट) बिगाड़, वैर, विरोध, बखेड़ा, झगड़ा, असम्मति, अनमेल, ३ जुदा होना, अलगाव, बिलगाव, ४ खण्डन, टूट, सेंध, दरार ।

प्रा० फूटपड़ना बोल० बखेड़ा मचना, विरोध होना, झगड़ा उठना, बीच पड़ना ।

प्रा० फूटफूटकररोना बोल० उमँड उमँड कर रोना, बहुत रोना ।

प्रा० फूटहोना बोल० किसी की सम्मति नहीं मिलना, एक मता न होना ।

प्रा० फूटरहना बोल० अलग होजाना ।

प्रा० फूटना ( सं० स्फुटन, स्फुट्=फूटना ) क्रि० अ० टूटना, २ छिन्न भिन्न होना, बिखरना, अलग होना, ३ फटना, चिरना, ४ उठना, फैलना ( जैसे सुगन्ध ), ५ कलीका खिलना, ६ भेद खुल जाना, ७ वैरी से मिलजाना ।

प्रा० फूटीसहैं पर काजल न सहैं कहावत—थोड़ी घटी नहीं सहना और सबका सब नुकसान सहना ।

प्रा० फूफा पु० फूफी का पति ।

प्रा० फूफी } स्त्री० बाप की बहिन ।
फूफू }

प्रा० फूल (सं०फुल्ल,फुल्ल्=फूलना) पु० पुष्प, पुहुप, कुसुम, सुमन, २ स्त्री का रज, निशानी, ३ मुर्दे की हड्डियां जो जल जाने के पीछे चुनी जाती हैं, ४ एक प्रकार का काँसा जो बहुत साफ़ और सफ़ेद होताहै, ५ फुलाव, सूज, गु० बहुत हलका ।

प्रा० फूलजाना बोल० सूजजाना, २ प्रसन्न होना, आनन्दित होना, ३ मोटा होना ।

प्रा० फूलझड़ना बोल० सुन्दरताई से बोलना, मीठा बोलना, २ दीपक से जलेहुए तेलके टपकों का गिरना।

प्रा० फूलपड़ना बोल० आग लगजाना, जलजाना ।

प्रा० फूल बैठना बोल० खुश होना, प्रसन्न होना, हर्षित होना, बहुत प्रसन्न होकर बैठना ।

प्रा० फूलगोबी स्त्री० गोबी, करमकल्ला ।

प्रा० फूलना ( सं० फुल्लन, फुल्ल्=फूलना) क्रि० अ० खिलना, विकसना, डहडहाना, २ प्रसन्न होना, खुश होना, हुलसना, नीरोग रहना, बढ़ना, पनपना, फलना, ३ सूजना, मोटा होना, वायु से भरना,

वायुसे फूलना, ४ घमंड करना।

प्रा० **फूलताफिरना** बोल० अत्यन्त प्रसन्न होना।

प्रा० **फूला** ( सं० फुल्ल ) गु० फूला हुआ, सूजा हुआ, २ खिला हुआ, विकसा हुआ, डहडहा हुआ।

प्रा० **फूलानसमाना** बोल० मगन होना, अत्यन्त आनन्दित होना, आनन्द से फूल जाना।

प्रा० **फूस** पु० सड़ा और सूखा घास।

प्रा० **फूस में चिनगारी डालना** बोल० बखेड़ा मचाना, झगड़ा उठाना।

प्रा० **फूहड़** गु० अनसीखी, मूर्ख, घामड़, भोंड़ी ( यह शब्द स्त्री के लिये बोला जाता है ) स्त्री० मैली कुचैली स्त्री।

प्रा० **फूहा** पु० रूईका फाहा जिस को दूध में भिगो कर बच्चे के मुँह में निचोड़ते हैं जब कि बच्चा अपनी मां की चूंची से दूध नहीं पीसकता हो।

प्रा० **फेंकना** ( सं० क्षेपण, क्षिप्= फेंकना) क्रि०स० डालना, बीगना, दूर गिराना, अलग करना, बगफूट दौड़ाना, (घोड़े को) सरपट जाना।

प्रा० **फेंकदेना** बोल० दूर गिरा देना।

प्रा० **फेंट** } स्त्री० कमरबन्द, पटका,
**फैंट** } कटिबन्ध।

प्रा० **फेंट बाँधना** बोल० किसी काम के करने के लिये तैयार होना, ठानना ठहराना, कमर बाँधना।

प्रा० **फेंटा** } पु० स्त्री० कमरबन्द,
**फैंटा** } २ छोटी सी पगड़ी।

सं० **फेन** ( स्फाय्=बढ़ना )पु० झाग, कफ, फेना, समुद्रफल।

सं० **फेनावाहिन्** पु० जल, रस, दुग्ध, दूध, समुद्र।

प्रा० **फेनी** ( सं० फेन ) स्त्री० एक भाँति की मिठाई।

सं० **फेर** पु० शृगाल, गीदड़।

प्रा० **फेर** ( फेरना )पु० घुमाव, बाँका, चक्कर, पेंच, २ तबदील, बदली, विकार, ३ बुरे दिन, बुरा भाग, अभाग्य, ४ कठिनता, ५ दूरी, क्रि० वि० दूसरीवार, पीछा, फिर, उलटा।

प्रा० **फेरखाना** बोल० घूमना, चक्कर खाना, २ दुखपाना, तकलीफ़ उठाना।

प्रा० **फेरदेना** बोल० उलटा देना, पीछा दे देना, लौटा देना।

प्रा० **फेरपड़ना** बोल० फरक पड़ना, बीच रहना, २ चक्कर पड़ना, दुःख होना।

प्रा० **फेरफार** बोल० छल, फ़रेब, धोखा, दग़ा, २ ओसरा, ओसरी, परस्पर फेराफेरी।

प्रा० **फेरफार करना** बोल० अदल बदल करना, परिवर्त्तन करना, २ कपट करना, धोखा देना।

प्रा० **फेराफेरी** बोल० आपस में किसी चीज़को लेना और पीछे देना।

प्रा० फेरना क्रि० स० उलटना, घुमाना, लौटाना, पीछा दे देना, हटाना, दूर करना, २ पोतना (जैसे चूना, कलई आदि)।

प्रा० सिरपरहाथफेरना बोल० फुसलाकर ठगना ।

प्रा० हाथ फेरना बोल० प्यार करना, दुलार करना, छोह करना ।

फ़ा० फेअ़ल } फेल } काम, क्रिया ।

सं० फेलक (फेल्+अक, फेल=जाना) क० पु० उच्छिष्ट, जूंठ।

सं० फेलन भा० पु० फेंकना ।

सं० फेलित र्म० पु० फेंका हुआ ।

अं० फेलोज म्यम्बर, अङ्ग ।

प्रा० फैलना क्रि० अ० विछना, पसरना, बिथरना, बिखरना, २ चौड़ा होना, ३ [illegible]सिद्ध होना ।

प्रा० फै[illegible] स० बिछाना, [illegible]छतराना, २ खोल देना, ३ चौड़ा करना, ४ प्रसिद्ध करना, प्रकट करना, ५ हिसाब करना ।

प्रा० फैलाव पु० प्रचार, बिछाव, पसराव, चौड़ाई ।

प्रा० फोंफी स्त्री० नली, छूछी, २ पोली चीज़ ।

अं० फोटो प्रतिबिम्ब, अक्स ।

अं० फोटोग्राफर चित्रलेखक, मुसव्विर ।

प्रा० फोड़ना (सं० स्फोटन, स्फुट्=फटना) क्रि० स० तोड़ना, फाड़ना, चीरना, टुकड़े २ करना, २ प्रकट करना, भेद खोल देना ।

प्रा० फोड़ा (सं० स्फोटक, स्फुट्=फूटना) पु० घाव, ज़खम, फुनसी ।

प्रा० फोला पु० फफोला, छाला ।

फ़ा० फ़ौरन् क्रि० वि० सद्यः, तुरन्त, उसीदम, तत्काल, तत्क्षण ।

अं० फ्रीटेड स्वाधीन, परदेशीय, वाणिज्य ।

(ब)

सं० ब पु० वरुण, २ घड़ा, ३ समुद्र, ४ पानी ।

प्रा० बंकाई (सं० वङ्कता, वङ्क, वकि=टेढ़ा होना) भा० स्त्री० टेढ़ापन, टेढ़ाई, तिरछापन, बाँकापन, फेर, घुमाव ।

प्रा० बंगड़ी स्त्री० स्त्रियों के हाथ में पहनने का एक गहना ।

प्रा० बंगला पु० एक तरहका मकान जो चारों ओर से खुला रहता है, २ (सं० वङ्ग) एक तरह का पात, ३ बंगाली बोली ।

प्रा० बंगाला (सं० वङ्ग) पु० बंगाल देश का नाम ।

प्रा० बंगाली (सं० वङ्ग) पु० बंगाले का रहनेवाला, स्त्री० बंगाले की बोली ।

प्रा० बंचना (सं० वचन, वच्=कहना) क्रि० स० पढ़ना, बाँचना।

प्रा० बंदनवार (सं० बन्ध=बाँधना, और वार=दरवाज़ा) स्त्री० फूल और पत्तों की माला जो ब्याह अथवा कोई उत्सव और पर्व के दिन दरवाज़े पर बाँधते हैं।

प्रा० बंदर (सं० वानर) पु० एक जानवर जिसका डील, डौल और मुँह आदमी से बहुत मिलता है।

प्रा० बंदरकीसी आँख बदलना बोल० तुरत रिसाना, जल्द गुस्से में होना।

प्रा० बंदरकी तरह नचाना बोल० बड़ा कठिन काम करवाना।

प्रा० बंदर क्या जाने अदरक का स्वाद कहावत–मूर्ख आदमी अच्छी चीज़ों का गुण नहीं जानता।

प्रा० बंदवा, बँधुवा (सं० बन्ध्=बाँधना) पु० क़ैदी।

प्रा० बंदी (सं० वन्दी, वदि=सराहना वा झुकना, नमस्कार करना) पु० बँधुवा, क़ैदी, २ भाट।

प्रा० बंदी स्त्री० स्त्रियों के ललाट पर पहनने का एक गहना, बिन्दिया।

प्रा० बंदीगृह (सं० वन्दीगृह, वन्दी =क़ैदी, गृह=घर) पु० जेलख़ाना, क़ैदख़ाना, कारागार।

प्रा० बंदीजन (सं० वन्दी + जन) पु० भाट, चारण, यशबखाननेवाले।

प्रा० बंदोड (सं० बंध्=बाँधना) स्त्री० दासी, लौंडी, बाँदी।

प्रा० बक (सं० वक, वकि=टेढ़ा होना) पु० बगुला।

प्रा० बकध्यानलगाना बोल० पाखण्ड करना, कपट करना।

प्रा० बक (सं० वाक्) स्त्री० बकवाद, बकबक, गपसप, बड़बड़ाहट, झक, गुलगपाड़, वृथा बातें।

प्रा० बक झक बोल० बकबक, गपसप, बकवाद, वृथा बातें।

प्रा० बकझककरना, बकबककरना बोल० टेंटें करना, चेंचें करना, बकबक करना, बकवाद करना, बड़बड़ाना, वृथाबकना।

प्रा० बकलगाना बोल० हूहा करना, गुल मचाना, हुल्लड़ करना।

प्रा० बकना (सं० वाक्) क्रि० अ० बड़बड़ाना, बकझक करना, हुल्लड़ करना, गुल मचाना।

प्रा० बकरा (सं० वर्कर, वृक्=लेना) पु० छागल, अज।

प्रा० बकरी स्त्री० छेरी, अजा।

प्रा० बकला, बक्कल (सं० वल्कल, वल =ढकना) स्त्री० छाल, छिलका, पोस्त।

प्रा० बकवाद (बक=बड़बड़ाहट, और वाद=झगड़ा) स्त्री० बकबक, बकझक, वृथा बातें।

प्रा० बकवादी (बकवाद) पु० झकी, बकी, बकवाद करनेवाला।

प्रा० बकासुर (सं० बक=बगुला,

असुर=राक्षस) पु० एक राक्षसका नाम जो बगुला बनकर श्रीकृष्ण के मारने को गया था उसको श्रीकृष्ण ने मारा ।

प्रा० बकिया स्त्री० छूरी, चक्कू ।

सं० बकी स्त्री० पूतना राक्षसी का नाम ।

प्रा० बक्की ( बकना ) गु० गप्पी, झक्की, बकवादी, ( सं० वक्ता ) ।

प्रा० बक्रदन्त ( सं० वक्र=बाँका, दन्त=दाँत ) पु० शिशुपाल के भाई का नाम ।

प्रा० बखान ( सं० व्याख्यान ) पु० वर्णन, व्याख्या, बयान, स्तुति, सराह ।

प्रा० बखानना, बखानकरना क्रि० स० सराहना, स्तुति करना, ता[illegible] वर्णन करना ।

प्रा[illegible] पु०, [illegible]रा स्त्री० अनाज रखने का भण्डार ।

फ़ा० बखिया पु० एक तरह का टाँका, मज़बूत टाँका, दृढ़ सीवन ।

प्रा० बखेड़ा पु० झगड़ा, लड़ाई, दंगा, रौला ।

प्रा० बखेड़ा चुकाना बोल० झगड़ा मिटाना ।

प्रा० बखेड़ा मचाना बोल० दंगा करना, बलवा करना ।

प्रा० बखेड़िया क० पु० झगड़ालू, लड़ाका, दंगई ।

प्रा० बखेरना ( सं० विकीर्ण, वि, कॄ=बिखरना ) क्रि० स० फैलाना, अलग २ करना, छिटकना, छितराना, बिथराना, छींटना ।

प्रा० बग ( सं० बक ) पु० बगुला ।

प्रा० बगछूट ( बग=बागडोर, छूट=छुटना ) स्त्री० सरपट, धावा ।

प्रा० बगछूटदौड़ना बोल० सर्पट जाना, तेज़ दौड़ना ।

प्रा० बगला, बगुला ( सं० बक ) पु० एक जलका जीव, बग ।

प्रा० बगलाभक्त बोल० कपटी, छली, पाखण्डी, कपटधर्मी, फरेबी ।

प्रा० बगलामारे पंख हाथआये कहावत—ग़रीब को दुःख देने से बहुत लाभ नहीं होता है ।

प्रा० बगार पु० चरागाह, रमना, दरख़्तों की क़तार, बाग़ ।

प्रा० बगूला ( बाव अथवा वायुसे ) पु० हवाका चक्कर जिस में धूल ऊँची उठती है बवण्डर, चक्रवात ।

प्रा० बघार पु० छौंकना, घी और कुछ मसाला गर्म करके दाल आदि तरकारियों में डालना ।

प्रा० बग्घी, बग्गी स्त्री० एक तरह की अँगरेज़ी गाड़ी जिसमें घोड़ा जोता जाता है ।

प्रा० बघेला ( बाघ ) पु० एक जाति के राजपूत, २ बाघ का बच्चा ।

प्रा० बच ( सं० वचस्, वच्=बो-

लना ) पु० वचन, वाक्य ।

प्रा० बचकाना ( फ़ा० बच्चासे ) गु० छोटा, पु० कथकका लड़का, २छोटा जूता, बच्चों का जूता ।

प्रा० बचत स्त्री० शेष, बाक़ी, बक़िया, बक़ाया, अवशेष ।

प्रा० बचन ( सं० वचन ) पु० बात, वाक्य, कहना, २क़ौल, क़रार, पण, होड़, शर्त ।

प्रा० बचनचूक बोल० अविश्वासी, बेएतबार ।

प्रा० बचनछोड़ना बोल० वचन तोड़ना, क़ौल छोड़ना ।

प्रा० बचनतोड़ना बोल० कही हुई बात से फिर जाना, शर्त से फिर जाना ।

प्रा० बचनदेना बोल० पक्का क़ौल करना, पण करना, प्रतिज्ञा करना ।

प्रा० बचननिभाना या पालना बोल० कहेको पूरा करना, अपनी बात पर पक्का रहना ।

प्रा० बचनबन्धकरना बोल० वचन लेना, इक़रार करना ।

प्रा० बचनबन्धहोना बोल० वचन देना ।

प्रा० बचनमानना बोल० बात मानना, आज्ञा पालन करना ।

प्रा० बचनलेना बोल० इक़रार करना ।

प्रा० बचनहारना बोल० मानलेना, इक़रार कर लेना ।

प्रा० बचना क्रि० अ० रक्षापाना, २ अलग रहना, ३ बाक़ी रहना ।

प्रा० बचपन भा० पु० लड़कपन, लड़काई ।

प्रा० बचाना क्रि० स० रक्षा करना, रखवाली करना, २ जवाब देना, उत्तर देना ।

प्रा० बचाव भा० पु० रक्षा, रखवाली, उद्धार, २ हिमायत, आश्रय ।

प्रा० बच्चा (सं० वत्स और फ़ा० बच्चा) पु० छोटा लड़का वा लड़की, २ छोटी उमर का जानवर ।

प्रा० बछड़ा, बछड़ू (सं० वत्स) पु० गाय का बच्चा ।

प्रा० बछिया स्त्री० गाय की बछड़ी ।

प्रा० बछेरा (वत्स) पु० घोड़े का बच्चा।

प्रा० बच्छ ( सं० वत्स ) गु० लाल, प्यारा, पु० बच्चा, लड़का, २बछड़ा।

प्रा० बच्छल ( सं० वत्सल ) क० पु० प्यारा, छोही, प्रेमी, दयालु, कृपालु ।

प्रा० बच्छासुर ( सं० वत्स=बछड़ा, असुर=राक्षस ) पु० एक राक्षस जो कंस के कहने से बछड़ा बनकर श्रीकृष्ण के मारने को गया था ।

प्रा० बजना ( सं० वाद्य, वद्=शब्द करना ) क्रि० अ० शब्द वा स्वर निकलना ।

प्रा० बजन्त्री ( सं० वाद्य=बाजा, यन्त्री=बजानेवाला ) पु० बाजा,

बजानेवाला समाजी ।

प्रा० बजरबट्टू पु० एक जङ्गली फल का नाम जो रीछ नचानेवाले बच्चों के लिये देते हैं इस लिये कि बुरी नज़र नहीं लगे ।

प्रा० बजरा पु० बड़ी नाव जिस पर बैठ कर बड़े आदमी नदी की सैर करते हैं ।

अं० बजयट स्त्री० आय व्यय का लेखा, आमदनी और खर्च का हिसाब ।

प्रा० बज्र ( सं० वज्र, वज्=जाना ) पु० इन्द्र का अस्त्र, बिजली, गाज, २ हीरा, गु० कड़ा, कठिन ।

प्रा० बजरङ्ग ( सं० वज्राङ्ग, वज्र + अङ्ग अर्थात् जिसका शरीर वज्रसा कड़ा है ) पु० हनूमान् का नाम, मह [illegible]

[illegible] पु० एक प्रकार का [illegible]लक जो हनुमान् के भक्त निकालते हैं ।

प्रा० बझाना क्रि० स० फँसाना, उलझाना, पकड़ा जाना ।

प्रा० बटखरा ( सं० वण्टक, वण्ट=बाँटना ) पु० बाँट, तौलनेका तौला ।

प्रा० बटन स्त्री० बूताम, २ समेट, शिकन ।

प्रा० बटना ( सं० वट्=लपेटना ) क्रि० स० बलदेना, ऐंठना, २ ( वट्=बाँटना ) पाना, ३ क्रि० अ० बाँटा जाना, हिस्सा होना ।

प्रा० बटपाड़ / बटपार ( बाट=रस्ता, पाड़ना=गिराना अर्थात् लूटना ) पु० लुटेरा, डाकू ।

प्रा० बटलोही स्त्री० एक तरह का बरतन जिसमें दाल भात आदि पकाते हैं, बटुवा, भरतिया, पतेली ।

प्रा० बटवार ( सं० वट्=बाँटना ) पु० कर उगाहनेवाला ।

प्रा० बटवारा ( सं० वट्=बाँटना ) पु० बाँट, भाग, अंश ।

प्रा० बटाऊ (बाट) पु० बटोही, मुसाफ़िर, राही, पथिक, २ बटपार ।

प्रा० बटुवा / बटवा (सं० वट्=घेरना) पु० कपड़े की एक छोटी थैली, २ बटलोही ।

प्रा० बटेर ( सं० वर्त्तक, वृत्=होना ) स्त्री० एक पखेरू का नाम ।

प्रा० बटोरना क्रि० स० इकट्ठा करना, चुनलेना ।

प्रा० बटोही ( बाट ) गु० मार्गू, मुसाफ़िर, रस्ते चलनेवाला ।

प्रा० बट्टा पु० जो कुछ सिक्के के बदलने के समय दिया जावे, २ कमी, घटी, ३ कलङ्क, दोष, दाग़, ४ गोला, ( लकड़ी या पत्थर का ) ५ डिब्बा ।

प्रा० बट्टाढाल गु० बराबर, सपाट ।

प्रा० बट्टालगना बोल० दाग़लगना, कलङ्क लगना ।

प्रा० बड़ / बर ( सं० वट ) पु० एकवृक्ष का नाम जिसकी छाया

गहरी और बड़ी चौड़ी होती है, बरगद ।

प्रा० बड़ गु० बड़ा ।

प्रा० बड़बोला बोल० शेखीबघारने वाला ।

प्रा० बड़भकुवा बोल० मूर्ख ।

प्रा० बड़पेटा बोल० बहुतखानेवाला ।

प्रा० बड़ना क्रि० अ० घुसना, पैठना ।

प्रा० बड़बड़ाना क्रि० स० मुँहही मुँहमें कुछ कहना, कुड़कुड़ाना, बकबक करना ।

सं० बड़वा ( बड़=बल, वा=जाना ) स्त्री० ब्राह्मणी, सूर्यकी स्त्री जिससे अश्विनीकुमार हुए हैं, कुम्भदासी, अश्विनी, घोड़ी ।

सं० बड़वाकृत, बड़वाहृत } पु० दासीपुत्र, भक्तदास ।

सं० बड़वामुख पु० समुद्रका कालानल, समुद्राग्नि ।

सं० बड़वाग्नि, बड़वानल } ( बड़वा=घोड़ी, अग्नि वा अनल=आग ) स्त्री० समुद्र के भीतर की आग जो घोड़ी के मुँह से निकलती है ( हिंदुओंके शास्त्र अनुसार ) ।

प्रा० बड़हल पु० एक फल का नाम ।

प्रा० बड़ा, बरा } (सं० बड़ा, वड्=विभाग करना वा घेरना ) पु० पीसी हुई दाल की टिकिया जिसको घी अथवा तेल में तलकर खाते हैं, चक्र ।

प्रा० बड़ा ( सं० वड्, बल्=घेरना ) गु० जेठा, प्रधान, मुखिया, बड़ी उमर का, महा ।

प्रा० बड़ाकरना बोल० बढ़ाना, २ चिराग़ को बुझा देना ।

प्रा० बड़ाबोल बोल० घमंड की बात ।

प्रा० बड़ेबोलकासिरनीचा बोल० घमंड से खराबी होती है ।

प्रा० बड़ारास्तापकड़ना बोल० मर जाना, क़ज़ा करना ।

प्रा० बड़ेपेटवालाहोना बोल० संतोषी होना, धीर होना, क्षमावान् होना ।

प्रा० बड़ाई (सं० वड्ता) भा० स्त्री० बड़ापन, बड़प्पन, महत्त्व, २ सराह, स्तुति, प्रशंसा, ३ घमंड, अभिमान ।

प्रा० बड़ाईकरना, बड़ाई मारना } बोल० सराहना, प्रशंसा करना, स्तुति करना, २ घमंड करना, शेख़ी बघारना, डींग मारना, लम्बी चौड़ी हाँकना, अपनी सराहना करना ।

प्रा० बड़ाईदेना बोल० आदर देना, इज़्ज़त देना ।

प्रा० बड़ी ( सं० वटी ) स्त्री० एकतरह की खाने की चीज़ जो दाल की बनती है और उसकी तरकारी की जाती है, २ ( बड़ा ) बड़ी उमर की स्त्री, ३ गु० बड़ाशब्द का स्त्रीलिङ्ग ।

प्रा० बड़ीबातनहीं बोल० कुछ

कठिन नहीं ।

प्रा० बढ़ई ( सं० वर्द्धकि, वृध्=ब-ढ़ाना ) पु० खाती, सुतार, मिस्तरी ।

प्रा० बढ़ती } ( सं० वृद्धता, वृध्=ब-
बढ़ंती } ढ़ना ) स्त्री० अधिकाई, वृद्धि, सम्पदा का बढ़ना, तरक्की, उन्नति ।

प्रा० बढ़ना ( सं० वर्द्धन, वृध्=ब-ढ़ना) क्रि० अ० अधिक होना, बहुत होना, ऊँचा होना, २ आगे चलना ।

प्रा० बढ़चलना बोल० ढीठ होना, अभिमानी होना ।

प्रा० बढ़जाना बोल० अन्दाज़ से बाहर होजाना ।

प्रा० बढ़नी स्त्री० झाड़ू, बुहारी ।

प्रा० बढ़ाना क्रि० स० अधिक करना, बहुत करना, बड़ा करना, २ ऊँचा करना, [illegible]बा करना, ३ आगे [illegible]ा लेजाना, अलग [illegible]रदना, ५ बन्द करना (दूकान को) ।

प्रा० बढ़ाव (बढ़ना) भा० पु० बढ़ती, अधिकाई, २ चढ़ाव, उभार ।

प्रा० बढ़ावा (बढ़ाना) पु० खुशामद, तारीफ़, बड़ाई, २ उभाड़ ।

प्रा० बढ़िया ( बढ़ना) गु० बहुत मोलका, महँगा, बहुमूल्य ।

सं० बणिक् ( पण्=लेनदेन करना ) पु० बनिया, महाजन, ब्योपारी, सौदागर ।

सं० बणिक्पथ पु० हट्ट, हाट, बाज़ार ।

प्रा० बणिज ( सं० वाणिज्य ) पु० ब्योपार, लेन देन, सौदागरी ।

प्रा० बणिया } ( सं० वणिक् ) पु०
बनिया } महाजन, ब्योपारी, वैश्य, सौदागर, दूकानदार ।

प्रा० बत बात, क़ौल ।

प्रा० बतबढ़ाव बोल० बात बढ़ाना ।

प्रा० बतबना बोल० बातूनी, बात बतानेवाला ।

प्रा० बतक ( अ० बत्तख ) स्त्री० एक जल का जीव ।

प्रा० बतकहाव पु० } ( सं० वा-
बतकही स्त्री० } र्त्ता, कथन ) बातचीत ।

प्रा० बतक्कड़ गु० बकी, बातूनी, वाचाल, गपोड़िया ।

प्रा० बतराना ( सं० वार्ता ) क्रि० अ० बतियाना, बात चीत करना ।

प्रा० बतलाना } ( सं० वद्=क-
बताना } हना ) क्रि० स० जताना, चिताना, सुझाना, बु-झाना, दिखाना, सिखलाना, सम-झाना, संकेत करना, इशारा करना, व्याख्या करना, अर्थ करना ।

प्रा० बतास ( सं० वात ) स्त्री० हवा, पवन, बाव, बयार, वायु ।

प्रा० बतासा } ( बतास, हवा ) पु०
बताशा } एक तरह की मिठाई, २ बुलबुला ।

प्रा० बत्ती ( सं० वर्त्ति, वृत्=होना )

स्त्री० बाती, २ पलीता, ३ बाँस आदि की छड़, ४ लाख की डंडी, ५ पगड़ी जिसको सिपाही लपेट कर गोल कर लेते हैं ।

प्रा० बत्तीजलाना बोल० चिराग़ जलाना, दीया जलाना ।

प्रा० बत्तीचढ़ाना बोल० घाव में बत्ती डालना ।

प्रा० बत्तीस ( सं० द्वात्रिंशत् ) गु० तीस और दो, ३२ ।

प्रा० बत्तीसी स्त्री० दाँतों की लड़ी, सब दाँत, बत्तीसी दिखाना, बोल० दाँत दिखाना, हँसना ।

प्रा० बत्तीसी स्त्री० बत्तीस सुपारी और बत्तीस छुहारा और रुपया जो दुलहा दुलहिन के ननिहाल को जाता है उसे बत्तीसी कहते हैं।

प्रा० बथुवा (सं० वास्तूक) पु० एक तरह का साग ।

प्रा० बदना ( सं० वदन, वद्= कहना ) क्रि० स० दाँव लगाना, मानना, २ रचना, भाग में लिखा जाना ।

सं० बदर (बद्=दृढ़होना या ठहरना) पु० बेर का वृक्ष, बिनौला, कपासबीज ।

सं० बदरि ( बद्=दृढ़ होना ) पु० बेर, एक फल का नाम ।

सं० बदरिकाश्रम ( बदरिका + आश्रम ) पु० बदरिनाथ, बदरिनाथ का पहाड़ ।

प्रा० बदलना ( अ० बदल ) क्रि० स० पलटना, बदला करना, उलटना, और तरह से बना देना ।

प्रा० बदली (बादल) स्त्री० बादल, मेघ ।

प्रा० बदली ( बदलना ) स्त्री० तबदीली, एक जगह से दूसरी जगह जाना ।

प्रा० बदा ( सं० वद्=कहना ) गु० होनहार, भवितव्य ।

सं० बदि, बदी } स्त्री० अँधेरा पाख, कृष्णपक्ष, महीने का पहिला पाख ।

प्रा० बद्दल ( सं० वारिद ) पु० बादल, मेघ, घटा ।

सं० बद्ध (बन्ध्=बाँधना) र्म्म० पु० बाँधा हुआ, रुका हुआ, दृढ़, रचित, वृत्तभेद ।

सं० बध (बध्=मारना) पु० मारण, हिंसा, हत्या, हनना ।

प्रा० बधना ( सं० वधन, वध्=मारना ) क्रि० स० मारडालना ।

प्रा० बधना, बदना } पु० लोटे ऐसा एक मिट्टी का लोटा बरतन ।

प्रा० बधाई स्त्री०, बधावा पु० } मङ्गलाचार, आनन्दमङ्गल, आनन्द के गीत, जयजयकार, मुबारकबादी, खुशी का बाजा ।

**सं० बधक** } (बध्=मारना) क०पु०
**बधिक** } शिकारी, बहेलिया,
**बधी** } आखेटकी, मारने
वाला।

**सं० बधनीय** (बध्+अनीय) कर्म० पु० बधाई, मारने योग्य।

**प्रा० बधिया** ( सं० बन्ध्=बाँधना ) पु० नपुंसक बैल, आख़्ता।

**सं० बधिर** ( बन्ध्=बन्ध होना अर्थात् जिसकी सुनने की इन्द्रिय बँधी हुई हो) गु० बहरा, कनफूटा।

**सं० बधू** ( बन्ध्=बाँधना वा वह्=लेजाना ) स्त्री० बहू, लड़के की स्त्री, २ भार्या, पत्नी, जोरू, स्त्री-कुलबधू=उत्तम घराने की स्त्री, देवबधू=देवी, देवता की स्त्री।

**सं० बधूटी** ( बधू ) स्त्री० युवती स्त्री. [illegible] जोरू।

[illegible]=मारना ) कर्म० पु० मारने योग्य।

**सं० बध्यस्थान** धि० फाँसी देने की जगह, बधभूमि।

**प्रा० बन** ( सं० वन ) पु० जंगल, आपसे उगे वृक्ष।

**प्रा० बनजात्रा** ( सं० वनयात्रा ) स्त्री० व्रजके ८४ वन की यात्रा।

**प्रा० बनज** } (सं० वाणिज्य) पु०
**बनिज** } व्योपार, लेन देन,
सौदागरी।

**प्रा० बनजर** ( सं० बन्ध्या ) स्त्री० पड़ती धरती, ऊषर, वह धरती जिसमें कुछ नहीं उपज सका।

**प्रा० बनजारा** ( सं० वणिज् ) पु० जो नाज आदि वणिज् की चीज़ों को बैलों पर लाद कर लेजाते हैं।

**प्रा० बनठनके** क्रि० पु० सज धज के, सिंगार करके।

**प्रा० बनत** स्त्री० गोटा किनारी का काम।

**प्रा० बनमानुष** ( सं० वनमानुष ) पु० एक जानवर जिसका डील डौल आदमी का सा होता है, २ जंगली, वनवासी।

**प्रा० बनमाल** (सं०वनमाला) स्त्री० फूलों की माला जो पैरों तक लम्बी बनाई जाती है और बहुत बार तुलसी,कुन्द,मन्दार,पारिजात और कमलके फूलों से बनती है।

**प्रा० बनरा** } पु० दुलहा, वर।
**बना** }

**प्रा० बनरी** } स्त्री० दुलहिन।
**बनी** }

**प्रा० बनसी** ( सं० बडिश ) स्त्री० मछली पकड़नेका काँटा, २ (सं० वंशी) मुरली, बांसुरी।

**प्रा० बनात** स्त्री० ऊनी कपड़ा जो दलदार मोटा होता है।

**प्रा० बनाना** क्रि० स०रचना करना, तैयार करना,निर्माण करना,२ठीक करना, ३ उठाना ( जैसे मकान,

दीवार आदि ), ४ इकट्ठा रखना, मिलाना, ५ ग्रन्थरचना, ६ सँवारना, सिंगारना, ७ मेल कराना, मिलाना, मनाना, ८ पकाना, ९ सुधारना, मरम्मत करना, १० निकालना, ११ शुद्ध करना, १२ खिजलाना, चिढ़ाना, ठट्ठा करना, चुहल करना, १३ सिरजना, पैदा करना, १४ पूरा करना, १५ शरमाना, लजाना, १६ फबती कहना ।

प्रा० बनाव ( बनाना ) भा० पु० सिंगार, सँवार, २ मेल, मिलाप, बनाव करना, बोल० सँवारना, सिंगार करना ।

प्रा० बनावट (बनाना) भा० स्त्री० डौल, २ रचना, ३ कल्पना, झूठी दिखावट ।

प्रा० बनिक (सं० वणिक्) पु० बनिया, महाजन, ब्योपारी, सौदागर ।

प्रा० बनेला / बनैला (सं० वन्य) गु० जङ्गली।

प्रा० बनैटी / बनेटी स्त्री० एक लकड़ी जिस के दोनों ओर मशाल बाँध कर गोल गोल फिराते हैं जिससे आग का दोहरा चक्कर बनजाता है ।

सं० बन्ध ( बन्ध्=बाँधना ) पु० बाँधना, २ गाँठ, पट्टी, ३ क़ैद ।

प्रा० बन्ध में पड़ना या आना बोल० क़ैदी होना, क़ैद में आना।

सं० बन्धक (बन्ध्=बाँधना) पु० धरोहर, थाती, गिरों, २ बाँधना, क़ैद ।

सं० बन्धकदाता ( बन्धक=ऋण, दाता=देनेवाला, दा=देना ) क० पु० राहिन ।

सं० बन्धकधारी क० पु० मुरतहिन ।

सं० बन्धनपत्र रेहननामा ।

सं० बन्धनालय ( बन्धन+आलय ) धि० पु० क़ैदख़ाना ।

सं० बन्धन ( बन्ध्=बाँधना ) पु० बाँधना, २ गाँठ, ३ क़ैद, ४ रोक, रुकाव, ५ लगाव, जुड़ाव ।

प्रा० बन्धना ( सं० बन्धन ) क्रि० अ० बन्ध होना, रुकना, अटकना, २ गिरह लगना, जोड़ा जाना ।

सं० बन्धान भा० पु० रोज़ाना, वज़ीफ़ा ।

सं० बन्धित ( बन्ध्+इत ) कर्म० पु० बाँधागया, मुक़य्यद ।

सं० बन्धु ( बन्ध्=बाँधना, जो स्नेह से आपस में अपने मनोंको बाँधते हैं ) पु० भाई, सगोत्र, नातेदार, नतैत, मित्र, सखा ।

प्रा० बन्धुआ पु० क़ैदी ।

सं० बन्धूक ( बन्ध्=बाँधना ) पु० एक तरह का लाल फूल गुलदुपहरिया, लालबूटी, लालछीट ।

सं० बन्धुर पु० मुकुर, तिलकल्क, बधिर, हंस, विरएड, विहङ्ग, गु० रम्य, नम्र, ऊँच नीच, स्त्री० वेश्या,

प्रा० बराना क्रि० स० बचाना, दूर हाँकना, हरादेना, हटादेना ।

प्रा० बराह ( सं० वराह, वर=हित अर्थात् अपने हित के लिये और आ + हन्=मारना या खोदना अर्थात् अपने खानेकी चीज़ ढूंढनेमें जो ज़मीन को खोदता है ) पु० सुअर, शूकर, २विष्णुका तीसरा अवतार।

प्रा० बरिबण्ड गु० बलवान्, तेजस्वी, ज़ोरावर, २ दुष्ट, बद ।

प्रा० बरी ( वर )स्त्री०वह कपड़ों का जोड़ा जो दुलहाके घर से दुलहिन को भेजा जाता है,२ ( वटी ) बड़ी ।

प्रा० बरु (सं० वर) क्रि० वि० चाहे, परन्तु, लेकिन, भला, अच्छा ।

प्रा० बरुण (सं०वरुण,वृ=घेरना वा पसन्द करना )पु०पानी का देवता और पश्चिम दिशा का दिक्पाल ।

सं० [illegible] (वरुण + आलय) [illegible] पु० समुद्र, सागर ।

प्रा० बरुणी ( सं० वरुणी, वृ= ढकना ) स्त्री० पपनी, आँख परके बाल, बिन्ने, मिज़गां ।

प्रा० बर्छी स्त्री० शक्ति, सांग, सेल।

प्रा० बर्बर (बर्ब=जाना ) गु० मूर्ख, जंगली, हबशी, बक्की, चर्बज़बान ।

प्रा० बर्ष (सं०वर्ष, वृष्=बरसना या पैदाहोना ) पु०साल,बरस,संवत् ।

प्रा० बर्षा / बर्खा ( सं० वर्षा, वृष्=बरसना ) स्त्री० बरसात, मेह, २ वर्षाऋतु ।

प्रा० बर्सात ( सं०वर्षा ) स्त्री०वर्षाऋतु, चतुर्मास, पावसऋतु, वर्षाकाल, ऐयाम बारिश ।

प्रा० बर्सी ( बरस ) स्त्री० बरसवें दिन का श्राद्ध ।

सं० बर्ह पु०मोरपंख, २पल्लव,पत्ता ।

सं० बल ( बल्=जीना ) पु० ज़ोर, शक्ति, सामर्थ्य, २ बलदेवजी का नाम, ३ सेना, ४ स्थूलता, मुटाई, ५ गन्धरस, ६ रूप, ७ शुक्र, बीज, वरुणवृक्ष,८दैत्यभेद,९ काकपक्षी।

प्रा० बल ( सं० बलि ) स्त्री० बलि, बलिदान, चढ़ावा ।

प्रा० बल स्त्री० ऐंठ, मरोड़, वट ।

प्रा० बलखाना बोल० ऐंठजाना, क्रोध करना, गुस्सा करना ।

सं० बलज पु० क्षेत्र, पुरद्वार, अन्न, संग्राम, दर्पण, शीशा, स्त्री०पृथ्वी, श्रेष्ठ स्त्री, जाही जूही ।

प्रा०बलदेना बोल०मरोड़ना,ऐंठना।

प्रा० बलबे बोल०शाबाश, वाहवाह।

प्रा० बलजाना / बलबलजाना बोल० बलिहारीजाना, निछावर होना ।

प्रा० बलदेना / बलकरना बोल०बलिदानकरना,कुर्बानीकरना।

प्रा० बलदाऊ ( सं० बलदेव ) पु० श्रीकृष्ण का बड़ा भाई ।

सं० बलदेव ( बल+देव ) पु०

श्रीकृष्ण का बड़ा भाई।

प्रा॰ बलना, बरना क्रि॰ अ॰ जलना।

सं॰ बलनिधि (बल + निधि) गु॰ बलवान्, बहुत बली, ज़ोरावर।

सं॰ बलभद्र (बल + भद्र) पु॰ बलराम, श्रीकृष्ण का बड़ा भाई।

सं॰ बलराम (बल=ज़ोर, रम्=खेलना) पु॰ बलदेव, शेषजी का अवतार और श्रीकृष्णका बड़ाभाई।

सं॰ बलवत् गु॰ बलयुक्त, बली, पुष्ट, मल्ल, बलवान्।

सं॰ बलवन्त, बलवान् (बल=ज़ोर, वत्=वाला) गु॰ ज़ोरावर, बली, सामर्थी।

सं॰ बलबीर (बल=बलदेव जी, बीर=भाई) पु॰ श्रीकृष्णका नाम।

प्रा॰ बलवा पु॰ दंगा, झगड़ा, फ़साद, बग़ावत।

सं॰ बलानुज (बल=बलभद्र, अनुज=छोटा भाई) पु॰ श्रीकृष्ण।

सं॰ बलाराति (बल=असुर, आराति=शत्रु) पु॰ इन्द्र, देवराज।

सं॰ बलाका स्त्री॰ बकपंक्ति, बगुलाओं की क़तार।

सं॰ बलात् अव्य॰ हठात्।

सं॰ बलात्कार पु॰ हठ, बरज़ोरी, ज़बरदस्ती।

सं॰ बलाहक (बलाह=पानी, बल=जाना वा घेरना, अर्थात् जिसमें पानी हो अथवा बल=कंपन, हा=छोड़ना) पु॰ बादल, बद्दल, मेघ, घन, दैत्य, नागभेद।

सं॰ बलि (बल्=जीना) पु॰ एक राजा का नाम जिसको विष्णु भगवान्ने वामनावतार लेके पाताल में भेज दिया, २ नैवेद्य, देवता का भोग, भेंट, कुर्बानी।

सं॰ बलिदान (बलि + दान) पु॰ देवता के सामने बकरा आदि पशुको मारके चढ़ाना, देवता के लिये भोग, नैवेद्य।

सं॰ बलिसद्म पु॰ अंकुश, चाबुक, कोड़ा, बन्दरों का समूह।

सं॰ बलिष्ठ गु॰ बड़ा बलवाला।

प्रा॰ बलिहारी (सं॰ बलि) स्त्री॰ निछावर, तसद्दुक़, कुर्बान जाना।

प्रा॰ बलिहारीजाना बोल॰ निछावर होना, बलजाना, बलबलजाना।

सं॰ बली (बल) गु॰ ज़ोरावर, बलवान्, पराक्रमी।

सं॰ बलीबर्द पु॰ साण्ड, साँड़।

सं॰ बलीमुख, बलिमुख (बली वा बलि=ढीलाचमड़ा, बल्=हिलना वा घेरना, मुख=मुँह अर्थात् जिसके मुँह पर का चमड़ा ढीला हो) पु॰ वानर, बंदर, कपि, मर्कट।

सं॰ बलीयस्, बलीयान् गु॰ अत्यन्तबली, बड़ा ज़ोरावर।

प्रा॰ बलुआ (बालू) गु॰ बालूका,

बालूमय, रेतला, करकरा ।

प्रा० बल्लम पु० भाला, सेल, बर्छा, नेज़ा ।

प्रा० बल्ली स्त्री० नाव का डंडा, लग्गी, बल्ली मारना, बोल० नावचलाना ।

प्रा० बवासीर पु० अर्शरोग, गुदा में मस्सों का रोग ।

प्रा० बस ( सं० वश, वश्=चाहना ) पु० क़ाबू, बल, ज़ोर, २ अधिकार, गु० आधीन, वश करना, बोल० आधीन करना, दबाना, वश में आना, क़ाबू में आना, आधीन होना ।

फ़ा० बस ( بس ) गु० बहुत, पूरा, बहुतेरा, चुपबसकरना, बोल० ठहरना, करचुकना ।

प्रा० बसन ( सं० वसन, वस्=पहन[illegible] ) कपड़ा, जोड़ा, वस्त्र,

[illegible]० बसना ( सं० वसन, वस्=रहना ) क्रि० अ० रहना, टिकना, बासा करना, आबाद होना, घर बनाना ।

प्रा० बसन्त ( सं० वसन्त, वस्=रहना या सुगन्ध आना ) स्त्री० एक ऋतु का नाम जो चैत और कुछ वैशाख के महीने तक रहती है, २ एक राग का नाम, वसन्त फूलना, बोल० सरसों के फूलों का खिलना, आँखों में वसन्त फूलना, बोल० तिरमिराना, -वसन्त के खरकी भी ख़बर है, -कहावत- यह जानते भी हो क्या हो रहा है ।

प्रा० बसन्ती ( वसन्त ) पु० एक प्रकार का पीलारंग, गु० पीला ।

प्रा० बसाना ( बसना ) क्रि० स० आबाद करना, बस्ती कराना, आदमियों से भरना, २ ( वस्=सुगन्धित होना ) सुगन्धित करना ।

प्रा० बसूला पु० वह औज़ार जिस से बढ़ई लकड़ी छीलते हैं ।

प्रा० बसेरा ( सं० वास ) पु० बासा, रहने की जगह, पखेरू का घोंसला अथवा अड्डा, पखेरू के रात को रहने का बासा ।

प्रा० बसुदेव ( सं० वसुदेव, वसु=धन, दिव्=चमकना ) श्रीकृष्ण का बाप और शूरसेन का बेटा ।

प्रा० बस्ती ( सं० वसती, वस्=रहना ) स्त्री० छोटा गाँव, आबादी ।

प्रा० बस्त, बस्तु ( सं० वस्तु, वस्=रहना या ढकना ) स्त्री० चीज़, पदार्थ ।

प्रा० बस्त्र ( सं० वस्त्र, वस्=पहनना ) पु० कपड़ा, लूगा, वसन ।

प्रा० बहकना क्रि० स० धोखा खाना, २ नशे में कुछ कहना, ३ नींद में कुछ बोलना, ४ बहके कहना ।

प्रा० बहकाना क्रि० स० धोखा देना, भुलाना ।

प्रा० बहँगी ( सं० विहंगी ) स्त्री०

बहँगी वा काँवरि ।

प्रा० बहत्तर ( सं० द्विसप्तति ) गु० सत्तर और दो, ७२ ।

प्रा० बहधा ( सं० बाधा ) पु० दुःख, आपदा, २ रुकाव ।

प्रा० बहन } ( सं० भगिनी ) स्त्री०
बहिन } मांकी बेटी, सहोदर, २ सखि, बहना ।

प्रा० बहना ( सं० वह्=बहना या ले जाना) क्रि० अ० चलना, पानी का जारी होना, २हवाका चलना ।

प्रा० बहते पानी में हाथ धोना कहावत—जबतक अपना काम बना रहे तबतक अच्छा काम करलेना ।

प्रा० बहनेऊ } ( सं० भगिनीपति )
बहनोई } पु० बहिन का पति ।

प्रा० बहरा } (सं० बधिर) गु० वह
बहिरा } आदमी जिसके सुनने की इन्द्रिय खराब होगईहो, कनफूटा।

प्रा० बहल } स्त्री० एक तरह की
बहली } गाड़ी ।

प्रा० बहलाना क्रि० स० प्रसन्न करना, २ भुलाना, बहकाना, किसी बात में लगा रखना ।

प्रा० बहेलिया पु० शिकारी, धनुर्धारी ।

प्रा० बहाना ( बहना ) क्रि० स० चलाना, पानी जारी करना, २ पु० छल, कपट, हीला ।

प्रा० बहादेना बोल० उजाड़ना, नाश करना ।

प्रा० बहा फिरना बोल० भटकता फिरना, इधरउधर फिरना या घूमना ।

प्रा० बहाव ( बहना ) भा० पु० पानीका जारी होना, बाढ़, चढ़ाव ।

प्रा० बहिर्मुख ( सं० बहिर्=बाहर, मुख=मुँह ) गु० धर्मविमुख, अधर्मी, बागी ।

प्रा० बही स्त्री० महाजनों के हिसाब रखने की किताब जो एक किनारे की ओर सीं जाती है ।

प्रा० बहीर } स्त्री० सेना की साम-
बहीड़ } ग्री, डेराडण्डा आदि ।

सं० बहु ( बहि=बढ़ना ) गु० बहुत, ढेर, बड़ा, अधिक ।

प्रा० बहुत ( बहु ) गु० अधिक ।

प्रा० बहुतगई थोड़ी रही बोल० उमर पूरी हो चुकी है ।

प्रा० बहुतात } (सं० बहुता) स्त्री०
बहुतायत } अधिकाई ।

सं० बहुतिथ गु० बहुत दिन, बहुत बेर, अनेकबार, अनेक, बहुत ।

प्रा० बहुतेरा ( सं० बहुतर ) गु० बहुतसा, बहुतही बहुत ।

सं० बहुधा (बहु=बहुत, धा=प्रकार) क्रि० वि० बहुत प्रकार से, बहुत भाँति से, बहुत बार, अकसर ।

सं० बहुबाहु ( बहु=बहुत, बाहु=भुजा ) पु० रावण व सहस्रबाहु आदि ।

सं० बहुमूल्य (बहु=बहुत, मूल्य=मोल) गु० बहुत मोल का, बढ़िया, महँगा।

प्रा० बहुरि } समुच्च० फिर, पुनि, और।
बहोरी }

प्रा० बहुरूपिया (सं० बहुरूपी) पु० भाँड़, स्वाँगी।

सं० बहुवचन (बहु+वचन) पु० बहुत को जतलानेवाला, बहुत बातें।

सं० बहुल गु० प्रचुर, बहुत, पु० कृष्णवर्ण, अग्नि, आकाश।

सं० बहुलगन्धा स्त्री० एला, इलायची।

सं० बहुविध (बहु=बहुत, विध=प्रकार) क्रि० वि० बहुत प्रकार से, अनेक भाँति से।

सं० बहुश्रुत (श्रु=सुनना) गु० पण्डित, विद्वान्, शास्त्री।

प्रा० बहू (सं० [illegible]धू) स्त्री० दुलहिन, [illegible] पतोहू, बेटेकी दुलहिन।

प्रा० बाँक (सं० वङ्क, वकि=टेढ़ा होना) स्त्री० टेढ़ापन, तिर्छापन, २ झुकाव, ३ नदी का घुमाव, ४ दोष, अपराध, दुष्टता, ५ एक गहने का नाम जो बाजू पर पहनते हैं, ६ एक शस्त्र का नाम जो कटार का ऐसा होता है।

प्रा० बाँका } (सं० वङ्क) गु० टेढ़ा, तिर्छा, २ बहादुर, वीर,
बाँकुरा } ३ छैला, अकड़ैत, अकड़बेग।

प्रा० बाँचना (सं० वचन, वच्=बोलना) क्रि० स० पढ़ना, पाठ करना, बंचना, क्रि० अ० बचना, जीता रहना।

प्रा० बांछा (सं० वाञ्छा) स्त्री० इच्छा, चाह, अभिलाषा।

प्रा० बांछित (सं० वाञ्छित) गु० चाहा हुआ, इच्छित।

प्रा० बाँझ (सं० बन्ध्या) स्त्री० वह स्त्री जिसके लड़का बाला न होता हो।

प्रा० बाँट (सं० वण्टक, वटि=बाँटना) पु० भाग, हिस्सा, अंश, २ बटखरा, ३ गाय-भैंस का दूहते समय का खाना।

प्रा० बाँटना (सं० वण्टन, वटि=हिस्सा करना) क्रि० स० हिस्सा करना, भाग देना।

प्रा० बाँड़ा (सं० वण्ड, वडि=काटना) गु० पूंछकटा, बेपूंछ, २ बेशरम, निर्लज्ज।

प्रा० बाँदी स्त्री० लौंड़ी, दासी, चेरी।

प्रा० बाँध (सं० बन्ध) पु० पानी की रोक, तालाब की पाल, मेंड़बन्ध, आड़।

प्रा० बाँधना (सं० बन्धन) क्रि० स० जकड़ना, कसना, २ बन्ध करना, ३ पानी रोकना, ४ ठहराना, थामना, ५ लपेटना, ६ गाँठ देना, गिरह देना।

प्रा० बाँधनू (सं० बन्ध्=बाँधना) पु० एक तरह का रँगना जिसमें

कपड़े को बहुत सी जगह बाँध कर के रंग चढ़ाते हैं कि हर एक रंग जुदा २ दिखलाई दे।

प्रा० बाँस ( सं० वंश ) पु० एक पेड़ जिसकी लकड़ी पोली होती है।

प्रा० बाँस पर चढ़ना बोल० कलङ्की होना, बदनाम होना।

प्रा० बाँसफोड़ पु० बाँस चीरकर टोकरी आदि बनानेवाला।

प्रा० बाँसरी, बाँसली, बाँसुरी ( सं० वंशी ) स्त्री० मुरली, वंशी, वेणु।

प्रा० बाँह ( सं० बाहु ) स्त्री० भुजा, बाजू, २ आस्तीन।

प्रा० बाँहटूटना बोल० कोई सहायक न रहना।

प्रा० बाँह चढ़ाना बोल० लड़ाई को तैयार होना।

प्रा० बाँहदेना बोल० सहायता देना, मदद करना।

प्रा० बाँह पकड़ना बोल० सहायता करना, पक्ष करना, आश्रयदेना।

प्रा० बाँहबल बोल० सहायक, साथी, हिमायती।

प्रा० बाँहगहना बोल० सहायता करना।

प्रा० बाँहगहेकीलाज गु० जिसको सहायता करे उसको छोड़ना बड़ी लाज की बात है।

प्रा० बाई स्त्री० महारानी ( मरहठों में ), २ कंचनी।

प्रा० बाई ( सं० वायु ) स्त्री० हवा, बादी, बात रोग।

प्रा० बाई पचना कहावत—शेखी उतरना, दबजाना, उदास होना।

प्रा० बाई में भड़कना बोल० बड़बड़ाना, बकना।

प्रा० बाईस ( सं० द्वाविंशति ) गु० बीस और दो, २२।

प्रा० बाखर, बाखल पु० आँगन, चौक, अँगनाई, कई एक घर जो एक हाते में होते हैं।

प्रा० बाग, बागुरु स्त्री० बागडोर, लगाम, फंदा, जाल।

प्रा० बागमोड़ना बोल० शीतला का ढल जाना।

प्रा० बाग छूटना बोल० बेवश होना, वश में न रहना।

प्रा० बागडोर स्त्री० वह रस्सी जिस को लगाम में लगा कर साईस घोड़े को ले चलता है।

प्रा० बागा ( सं० वस्त्र ) पु० जोड़ा, पहनने के बहुत अच्छे कपड़े, खिलअत।

प्रा० बाघ, बाघा ( सं० व्याघ्र ) पु० नाहर, शेर।

प्रा० बाघम्बर ( सं० व्याघ्राम्बर ) पु० बाघ की खाल, शेर की पोस्त।

प्रा० बाछना (सं०वाञ्छन=चाहना) क्रि० स० छाँटना, चुनना।

प्रा० बाजन } ( सं० वाद्य ) पु०
बाजा } बजाने का यन्त्र, जो चीज़ बजाने के लिये बनाई जाय, बाजा गाजा, बोल० बहुत से बाजाओं की आवाज़ ।

प्रा० बाजना ( सं० वाद्य, वद्= शब्द करना ) क्रि० अ० आवाज़ निकलना, २ प्रसिद्ध होना ।

प्रा० बाजरा पु० एक प्रकार का नाज जो मारवाड़ में बहुत पैदा होता है ।

फ़ा० बाज़ू } पु० एक गहना जिसको
बाज़ूबन्द } बाज़ू पर बाँधते हैं, भुजबन्ध ।

प्रा० बाट (सं० वाट, वद्=घेरना) पु० मार्ग, रस्ता, राह, डगर, पन्थ ।

प्रा० बाटकाटना बोल० रास्ताचलना, सफ़र तैकरना ।

प्रा० बाटिका ( सं० वाटिका, वद्= घेरना ) स्त्री० बाड़ी, फुलवाड़ी, बग़ीचा, उपवन ।

प्रा० बाड़ ( सं० वाट, वद्=घेरना ) स्त्री० छूरी या तलवार की धार, २ अहाता या घेरा जो काँटों से बनाते हैं, ३ सिपाहियों की क़तार ।

प्रा० बाड़उड़ाना बोल० एकसाथ बंदूक़ चलाना, बंदूक़ों को फ़ैर करना ।

प्रा० बाड़झाड़ना बोल० बहुत आदमियोंका एकसाथ बंदूक़ दागना ।

प्रा० बाड़दिलवाना बोल० सान पर चढ़ाना, तीखा करना, तीक्ष्ण करना ।

सं० बाड़व पु० नरक, समुद्र की अग्नि, स्त्रियों का कान, घोड़ों का समूह, ब्राह्मण ।

प्रा० बाड़बाँधना बोल० काँटों से खेत को वा किसी जगह को घेरना ।

प्रा० बाड़रखना बोल० तीखा करना, सान पर चढ़ाना ।

प्रा० बाड़हीजबखेतको खाय तो रखवालीकौनकरे कहावत—जिस पर भरोसा हो जब वही चुराले तब कोई चीज़ नहीं बचसकी ।

प्रा० बाड़ा ( वद्=घेरना ) पु० अहाता, घेरा ।

प्रा० बाड़ी ( सं० वाटी, वद्=घेरना ) स्त्री० छोटा बाग़, बग़ीचा, उपवन, बग़ीचे में घर, बंगाली घरको बाड़ी कहते हैं ।

प्रा० बाढ़ ( बाढ़ना ) स्त्री० बढ़ती, अधिकाई, नदी के पानी का उभड़ना या अपनी हद से अधिक बढ़ आना ।

प्रा० बाढ़ना ( सं० वृध्=बढ़ना ) क्रि० अ० बढ़ना, उमँडना ।

प्रा० बाण } ( सं० बाण, बण्=
बान } शब्द करना ) पु० तीर, २ मूँज की बनी हुई रस्सी, विरोचन का पुत्र बाणासुर ।

सं० बाणलिङ्ग पु० बाणासुर ने

नर्मदा नदीके तट पर शिवमूर्ति स्थापन की उसको कहते हैं।

प्रा० बाणि } ( सं० वाणि, वण्= बाणी } शब्द करना ) स्त्री० बोली, सरस्वती, उक्ति, वचन।

सं० बाणिज्य ( पण्=लेनदेन करना ) पु० ब्यौपार, बनिज, सौदागरी, लेनदेन।

प्रा० बात ( सं० वार्ता, वृत्=होना ) स्त्री० बोल चाल, कथा, समाचार, बोली, कहना, २ विषय, ३ प्रश्न, सवाल, ४ कारण, सबब, ५ मामला, ६ वृत्तान्त, दशा, अवस्था, ७ हठ।

प्रा० बातउठाना बोल० बातसहना, बातचलाना।

प्रा० बातकरना बोल० बोलना, बातचीत करना, कहना।

प्रा० बातकाटना बोल० दूसरे की बात को रद्द करना।

प्रा० बातकाबतक्कड़करना बोल० छोटीसी बात पर बहुतसा बोलना।

प्रा० बातकीबात } बोल० दमभर बातकी बातमें } में, पलभर में, थोड़ी सी देरमें, झटपटैं, तुरंत।

प्रा० बातगढ़ना बोल० मतलब की बात करना, झूठी बात बनाना, किसी बात को इस तरह से बनाकर कहना कि दूसरेके मनमें जमजाय।

प्रा० बातचबाना बोल० बोलते २ चुप रहना, ठहर ठहर कर बोलना।

प्रा० बातचलाना बोल० कुछ कहना शुरूअ करना।

प्रा० बातचीत बोल० बोलचाल, गुफ़्तगू।

प्रा० बातटालना बोल० असल बातका उत्तर न देना और और बातें करना।

प्रा० बातपरबातयादआती है कहावत-जिस तरह की चर्चा हो उसी तरह की बातें आपसे आप याद आजाती हैं।

प्रा० बातपीजाना बोल० कड़वे वचन सहना, बातको बर्दाश्तकरना।

प्रा० बातफेंकना बोल० ठट्ठा करना, २ बे सोचे बिचारे कोई बात बोलना।

प्रा० बातफेरना बोल० कहते २ बात का मतलब बदल देना।

प्रा० बातबढ़ाना बोल० वाद करना, तकरार करना, २ किसी बात को खूब फैलाकर कहना या लिखना।

प्रा० बातबनाना बोल० मतलब गाँठना, झूठ कहना।

प्रा० बातबाँधना बोल० झूठी तर्क करना।

प्रा० बातबिगाड़ना बोल० मतलब खोना, बिगाड़ करना।

प्रा० बातमानना बोल० कहना मानना।

प्रा० बातरखना बोल० कहना मान लेना ।

प्रा० बातरहना बोल० इज़्ज़त और आबरू रहना, प्रतिष्ठा रहना ।

प्रा० बातलगाना बोल० चुग़ली खाना, निन्दा करना ।

प्रा० बातें करना बोल० इधर-उधर की चर्चा करना ।

प्रा० बातें बनाना बोल० छल करना, खुशामद करना ।

प्रा० बातें मारना बोल० शेखी करना, डींग मारना ।

प्रा० बातें सुनना बोल० कड़ुवी बात सहना ।

प्रा० बातें सुनाना बोल० कड़ुवी बात कहना ।

प्रा० बातों में उड़ाना बोल० हँसी चुहल में टालना ।

प्रा० बातों में धरलेना बोल० क़ायल करना, चुपकरदेना ।

प्रा० बातोंमें लपेटना बोल० बातों में धोखा देना ।

प्रा० बात ( सं० वात वा जाना ) स्त्री० हवा, पवन, वायु, २ वायु रोग ।

प्रा० बाती ( सं० वर्त्ति,वृत्=होना ) स्त्री० बत्ती ।

प्रा० बातूनिया } (बात) गु० बहुत
बातूनी } बातें बनानेवाला, गप्पी, वाचाल, वाचाट ।

प्रा० बादर } ( सं० वारिद ) पु०
बादल } बद्दल, मेघ ।

सं० बादरायण ( बदर+अयन ) पु० वेदव्यास, व्यास महाराज, पाराशर्य, पराशर के पुत्र ।

प्रा० बादला पु० सोने रूपे का तार, लप्पा ।

प्रा० बादि क्रि०वि० वृथा, फ़जूल ।

सं० बाधक ( बाध्=रोकना ) क० पु० रोकनेवाला, प्रतिबन्धक, हारिज, हर्ज करनेवाला ।

सं० बाधा ( बाध्=रोकना ) स्त्री० रोक, रुकाव, २ दुःख, पीड़ा या वेदना ।

सं० बाधित } (बाध्=रोकना) र्म्म०
बाध्य } पु० रोका हुआ, २ दुःखित, पीड़ित ।

प्रा० बान (सं०वर्ण रंग वा गुण) स्त्री० स्वभाव,प्रकृति,चाल,टेव, आदत ।

प्रा० बानगी स्त्री० नमूना, अटकल, क़यास ।

प्रा० बानवे ( सं० द्वानवति ) गु० नब्बे और दो, ९२ ।

प्रा० बाना सं० वर्ण ) पु० वेष, लिबास, २ ढंग, चाल, ३ एकतरह का हथियार, ४ वह सूत जिससे कपड़ेकी चौड़ाई बुनीजाती है, भर्ती ।

प्रा० बाना क्रि० स० खोलना, पसारना ।

प्रा० बानी स्त्री० राख, २ वह सूत

जिससे कपड़ा बुना जाता है।

फ़ा० बानी (विना) क० विनाडालने वाला, जड़डालनेवाला, नीवजमाने वाला, बुनियाद डालनेवाला।

सं० बान्धव (बन्धु) पु० भाई, रिश्तेदार, सम्बन्धी, नतैत, मित्र।

प्रा० बाप (सं० वप्, वप्=बोना) पु० पिता, जनक, तात, बाबा।

प्रा० बाप करना बोल० बाप के बराबर मानना।

प्रा० बापमेरा } बोल० अचंभा,
बापरे बाप } शोच और डर आदि के जतलाने वाले शब्द।

प्रा० बापमारे का बैर बोल० बड़ा भारी बैर।

प्रा० बापनमारी पीदड़ी बेटातीरन्दाज़ यह कहावत वहाँ बोलते हैं जब किसी के बाप दादे कुछ योग्य नहीं हों और वह कुछ बढ़ कर किया चाहे या दिखाया चाहे।

प्रा० बापड़ा } गु० बेवश, बेचारा,
बापुरा } अनाथ, दीन, कंगाल।

प्रा० बाफ (सं० बाष्प) स्त्री० धूआँ, भाफ़।

प्रा० बाबा पु० बाप, २ बड़ा आदमी, ३ बेटा, लड़का, प्यारा।

प्रा० बाबाजी पु० योगी, संन्यासियों की पदवी।

प्रा० बाबू पु० लड़का, बालक, २ छोटा राजा या राजकुमार, ३ बड़ा आदमी, रईस,—हिंदुओं में और विशेष करके बंगालियों में बड़े आदमी को 'बाबू' कहते हैं जैसे दिल्ली आगरे की ओर बड़े आदमी को 'लाला साहिब' या 'मुंशी साहिब' बोलते हैं, और अंगरेज़ अंगरेज़ी लिखनेवाले किरानियों को 'बाबू' कहते हैं, ४ योगी और फ़करों की बोल चाल में हरएक मर्द को 'बाबू' और स्त्री को 'माई' कहते हैं।

प्रा० बाम (सं० ब्राह्मी) स्त्री० एक मछली का नाम, २ (सं० वाम, वा=जाना) गु० बायाँ, उलटा, ३ सुन्दर, ४ पु० महादेव वा कामदेव, ५ (सं० वामा) स्त्री।

प्रा० बामअंग (सं० वामाङ्ग) पु० बाईं ओर, बाईं तरफ़।

प्रा० बामा (सं० वामा, वाम=बायाँ अर्थात् पुरुष के बाईं ओर बैठने वाली) स्त्री० लुगाई, स्त्री।

प्रा० बाम्हण } (सं० ब्राह्मण) पु०
बाम्हन } ब्राह्मण, २ हिंदुओं में ज़मींदारों की एक जाति जो बिहार और बनारस की ओर बहुत होते हैं।

प्रा० बायब (सं० वायव्य) स्त्री० वायुकोण, पश्चिम उत्तर का कोना, २ हटना, अलग होना।

प्रा० बायाँ (सं० वाम) गु० बाईं ओर, २ उलटा।

प्रा० बायाँ पाँव पूजना बोल०

खण्डी मनुष्य के छल और पाखण्ड को मान लेना ।

प्रा० बार (सं०वार, वृ=ढकना) स्त्री० समय, अवकाश, अवसर, देरी, देर, विलम्ब, २ पु० अठवाड़े का दिन, ३ दरवाज़ा, ४ (सं०बाल) पु० लड़का, ५ केश, ६ (सं०बाला) स्त्री० सोलह बरस की लड़की ।

प्रा० बारलगाना बोल०देरी करना।

प्रा० बारण ( सं० वारण, वृ=ढकना, बचाना ) पु० रोकना, अटकाना, २ हाथी ।

प्रा० बारम्बार ( सं० वारंवार, बार ) क्रि० वि० बार बार, फिर फिर, घड़ी घड़ी, मुतवातिर, लगातार ।

प्रा० बारह ( सं० द्वादश ) गु० दश और दो, १२ ।

प्रा० बारहबाँट १ मोह, २ दैन्य, ३ भय, ४ ह्रास, ५ हानि, ६ ग्लानि, ७ क्षुधा, ८ तृषा, ९ मृत्यु, १० क्षोभ, ११ मृषा, १२ अपकीर्ति ।

प्रा० बारहबाटहोना बोल० उजड़ना, बिगड़ना, सत्यानाश होना, २ दुखपाना, सताया जाना ।

प्रा० बारहदरी ( बारह + दर=दरवाज़ा ) स्त्री० वह मकान जिसके बारह दरवाज़े हों, बँगला, हवादार मकान ।

प्रा० बाराखरी ( सं० द्वादशाक्षरी ) स्त्री० व्यञ्जनों में बारह स्वरों का मिलान ।

प्रा० बारासिंगा / बारहसिंगा ( सं० द्वादश=बारह, शृङ्ग=सींग ) पु० एक जानवर जो हरिण सा होता है जिसके सींग लम्बे होते हैं और सींग में सींग होताहै ।

प्रा० बाराह ( सं० वराह ) पु० शूकर, सूअर ।

प्रा० बारी ( सं० वाटी ) स्त्री० बाड़ी, बग़ीचा, २ ( सं० बालिका) लड़की, ३ ( सं० वार ) नियत समय, पारी, नौबत, उसरी ।

प्रा० बारीदार पु० वह नौकर जिसकी नौकरी का समय नियत हो ।

प्रा० बारी स्त्री० झरोखा, दरीची, छोटा दरवाज़ा, २ हिन्दुओं में एक जाति के लोग जो मशाल और बत्ती बनाते हैं, ३ एकगहने का नाम जो नाक और कान में पहनाजाता है।

प्रा० बारुणी ( सं० वारुणी, वरुण अर्थात् जिस का देवता वरुण है ) स्त्री० मदिरा, मद्य, शराब, २ पश्चिम दिशा, ३ शतभिषा नक्षत्र, ४ दूब।

प्रा० बारूत स्त्री० दारू, शोरा, गन्धक और कोयला आदि से बनी हुई चीज़ जो आग पड़ते ही भक से उड़ जाती है ।

प्रा० बारो (सं० बाल) पु० बालक।

सं० बाल (बल्=जीना, दान, कहना)

पु० लड़का, बालक, २ केश, ३ गु० मूर्ख, नासमझ, अज्ञान, बेहोश।

प्रा० बाल (सं० बाला) स्त्री० सोलह बरस की लड़की, २ पु० सात आठ बरस का लड़का लड़की, ३ अनाज की फुनगी, ४ वह निशान जो काच और पियाले आदि में होताहै।

प्रा० बालगोपाल बोल० लड़के बाले, बाल बच्चे।

सं० बालग्रह पु० बालकों के दुःख देनेवाले ग्रह, उपग्रह।

प्रा० बालबाँधी कौड़ीमारना या उड़ाना बोल० बे चूके निशाना मारना, ठीक निशाना लगाना।

प्रा० बालबालबैरीहोना बोल० हर एक अपने और पराये से बैर होना।

प्रा० बालबालगजमोतीपिरोना बोल० खूब सँवारना।

प्रा० बालबच्चे बोल० लड़के बाले।

प्रा० बालबाँकानहोना } बोल०
बालबंकानहोना } किसी तरह का बिगाड़ न होना।

सं० बालक (बाल) पु० लड़का, छोटी उमर का बच्चा, मूर्ख, घोड़ा, हाथी, अँगूठी, कङ्कण, बलय, हाहूबेर।

प्रा० बालका (सं०बालक) पु० योगी या संन्यासियों का चेरा।

प्रा० बालना } क्रि० स० जलाना,
बारना } सुलगाना।

प्रा० बालभोग (सं० बाल=बालक, भोग=खाने की चीज़) पु० वह नैवेद्य जो देवताको सबेरे चढ़ाते हैं।

प्रा० बालम (सं० वल्लभ) पु० प्रियतम, प्यारा, पति।

प्रा० बालमखीरा स्त्री० एक तरह का खीरा।

प्रा० बालरांड़ (सं० बालरण्डा) स्त्री० वह स्त्री जो बालकपन में बिधवा होजाय।

सं० बाललीला (बाल+लीला) स्त्री० लड़कपन का खेल, बालचरित्र।

सं० बालवत्स पु० कबूतर, २ गु० बालकों के ऊपर दयालु।

सं० बालसुख (बाल+सुख) पु० बालकपन का सुख।

सं० बाला (बाल) स्त्री० लड़की, सोलह बरस से कम उमर की लड़की।

प्रा० बाला (सं० बाल) पु० छोटी उमर का लड़का, २ एकतरह का सोने का गहना जो कानों में पहना जाता है और गोल होता है।

प्रा० बालाचांद (सं० बालचन्द्र) पु० द्वितीया का चन्द्र, दुइज का चाँद, नया चाँद।

प्रा० बालापन भा० पु० बालकपन, लड़काई, लड़कपन।

प्रा० बालाभोला बोल० वह लड़का

जो कुछ छल कपट न जानता हो।

सं० बालि } (सं०बल=ज़ोर) पु०
बाली } एक बंदर का नाम जो इन्द्र का बेटा और सुग्रीव का भाई और अङ्गद का बाप था जिसको श्रीरामचन्द्र ने मारा।

सं० बालिकुमार (बालि+कुमार) पु० अङ्गद।

सं० बालिश (बाड्+इन) गु० अज्ञ, मूर्ख, बालक, पु० उपबर्हण, तकिया, मसनद, २ उपधान।

प्रा० बाली (सं० बालिका) स्त्री० छोटी उमर की लड़की, २ एक गहने का नाम जो नाक और कान में पहना जाता है।

सं० बालु (बल्+उ) पु०सुगन्धित द्रव्य, रेत।

प्रा० बालू (सं० बालुका) पु० रेत, रेती।

प्रा० बालूशाही स्त्री० एक तरह की मिठाई।

सं० बाल्य भा० पु० लड़कपन।

प्रा० बाव (सं० वायु) स्त्री० हवा, पवन, बयार।

प्रा० बावबाँधना बोल० खुशामद करना।

प्रा० बावबहना बोल० हवा चलना।

प्रा० बावके घोड़ेपर सवार होना बोल० घमंडी होना, शेखी करना।

प्रा० बावसुरना बोल० पादना।

प्रा० बावगोला पु० पेटकी पीड़ा, बावसूल।

प्रा० बावझक } गु० गप्पी, झक्की,
बावभक } बड़बड़िया, भूत, प्रेत।

प्रा० बावड़ी } स्त्री० बड़ा कुवाँ,
बावली } जिसके उतरने के लिये सीढ़ी होती हैं।

प्रा० बावन } (सं० वामन) गु०
बावना } नाटा, ठिंगना, पु० विष्णुका पाँचवां अवतार।

प्रा० बावन (सं० द्विपञ्चाशत्) गु० पचास और दो, ५२।

प्रा० बावरा } (सं० बातूल, बात
बावला } =हवा) गु० सिड़ी, पागल, दीवाना।

प्रा० बावसूल (सं० वातशूल) गु० पेटकी पीड़ा, बावगोला।

सं० बाष्प पु० नेत्रजल, आँसू, उष्मा, भाफ़, लोहा।

प्रा० बास (सं० वास, वास्=सुगन्धित होना) स्त्री०महक, सुगन्ध, गन्ध।

प्रा० बास } (सं० वास, वस्=
बासा } रहना) पु० रहने की जगह, डेरा, बसेरा।

प्रा० बासन पु० बरतन, भाँड़ा, पात्र।

प्रा० बासना (सं० वासना, वास्=सुगन्धित होना) स्त्री० इच्छा, चाह, २ सुगन्धि, क्रि० स० महकाना, सुगन्धित करना।

प्रा० बासी ( सं० वासी, वस्=रहना ) पु० बसनेवाला, निवासी, रहनेवाला ।

प्रा० बासी ( सं० वास्=सूँघना, महक आना ) गु० रातका बचा हुआ खाना, औसा, २ बदबूदार, जिसमें बुरी बास आवे ।

प्रा० बासी बचे न कुत्ता खाय कहावत—कुछ बाकी नहीं रहता ।

प्रा० बासी फूलों बास नहीं, परदेशी बालम तेरी आस नहीं यह कहावत निराश होने पर बोली जाती है ।

प्रा० बासुदेव ( सं० वासुदेव, वसुदेव का ) पु० वसुदेव का बेटा, श्रीकृष्ण ।

प्रा० बाहन ( सं० वाहन, वह्=ले जाना ) पु० सवारी, असवारी, घोड़ा, गाड़ी आदि जिस पर आदमी चढ़ते हैं ।

प्रा० बाहर, बाहिर ( सं० बाहिर ) क्रि० वि० बाहिर की ओर ।

प्रा० बाहर के खा जायें, घर के गीत गायें कहावत—अपने सब धरे रहें और दूसरों को लाभ हो ।

सं० बाहु ( बाधृ=रोकना ) पु० बाँह, भुजा, भुजदण्ड ।

सं० बाहुज ( बाहु + जन्=पैदा होना ) पु० ( बाहू राजन्याविति श्रुतिः ) क्षत्रिय, बाहु से पैदा हुये ।

सं० बाहुयुद्ध ( बाहु + युद्ध ) पु० मल्लयुद्ध, कुश्ती ।

सं० बाहुल्यता भा० स्त्री० आधिक्यता, अधिकाई, कसरत ।

प्रा० बिंजन ( सं० व्यञ्जन, वि=बहुत, खूब, अञ्ज्=साफ़ करना ) पु० तरकारी, भाजी ।

प्रा० बिंब, बिंबा (सं० बिम्ब) पु० एकतरह का लाल फल, कुन्दरू ।

प्रा० बिकट ( सं० विकट, वि=बहुत, कट=जाना या घेरना ) गु० डरावना, भयानक, भयंकर, कठिन ।

प्रा० बिकना ( सं० वि, क्री=लेन देन करना ) क्रि० अ० खपना, उठना, बिक्री होना, बेची जाना ।

प्रा० बिकरार, बिकराल ( सं० विकराल ) गु० डरावना, भयानक, २ भोंड़ा, कुरूप ।

प्रा० बिकल ( सं० विकल, वि=नहीं, कला=अंश ) गु० बेचैन, व्याकुल, अचैन, दुःखी, घबराया हुआ ।

प्रा० बिकसना ( सं० विकसन, वि, कस्=जाना ) क्रि० अ० खिलना, फूलना, २ प्रसन्न होना, मुसकुराना ।

प्रा० बिकसित ( सं० विकसित, वि, कस्=जाना ) गु० खिला हुआ, फूला हुआ, २ प्रफुल्ल, हर्षित, प्रसन्न, खुश ।

प्रा० बिकाऊ ( बिकाना ) गु० बेचने के योग्य, जो चीज बेचने को हो ।

प्रा० बिजना ( सं० व्यजन, वि, अज्=चलना ) पु० पंखा ।

प्रा० बिजली ( सं० विद्युत् ) स्त्री० दामिनी, चपला, वह आग जो बादलों में चमकती है ।

प्रा० बिज्जु ( सं० विद्युत् ) स्त्री० बिजली, दामिनी ।

प्रा० बिजोग ( सं० वियोग ) पु० जुदाई, बिछुड़ना ।

प्रा० बिडारना क्रि० स० भगाना, बिचलाना ।

प्रा० बिताना ( बीतना ) क्रि०स० गँवाना, काटना ।

प्रा० बितीत ( सं० व्यतीत ) गु० बीताहुआ, गुज़रा हुआ, जो पूरा होचुका, मुनक़ज़ी ।

प्रा० बित्त ( सं० वित्त, वित्त्= छोड़ना, देना ) पु० धन, दौलत, द्रव्य, २ गात, बूता ।

प्रा०बिथकना क्रि०अ०चकित होना, अचम्भे में होना, हैरत में आना ।

प्रा० बिथरना } ( सं० विस्तरण )
बिथुरना } क्रि०अ०बिखरना, छिटकना, फैलना ।

प्रा० बिथा ( सं० व्यथा ) स्त्री० पीड़ा, दुःख, दर्द ।

प्रा० बिदा } (सं०विद्=फाड़ना वा
बिदाई } जुदा होना और अ-रबी में विदअ=रुख़सत होना ) स्त्री० छुट्टी, जाने की आज्ञा, रुख़-सत, रुख़सती ।

प्रा० बिदाकरना बोल० रुख़सत करना ।

प्रा० बिदारना (सं० विदारण, वि= बहुत, दृ=फाड़ना) क्रि०स०फाड़ना।

प्रा० बिदेश (सं०विदेश,वि=दूसरा, देश=मुल्क ) पु० दूसरा देश, दूसरा मुल्क, परदेश ।

प्रा० बिदेशी ( विदेश ) गु० पर-देशी, ग़ैर मुल्क का ।

प्रा० बिधना ( सं० विधि ) पु० विधाता, ब्रह्मा, दैव ।

प्रा० बिधवा ( सं० विधवा, वि= बिन, धव=पति ) स्त्री० राँड़, बेवा, जिसका पति मरगया हो ।

प्रा० बिन } (सं० विना, वि + ना)
बिना } क्रि० वि० छोड़के, छुट, रहित, बिदून, सिवाय ।

प्रा० बिनआये तरना बोल० बे मौत मरना ।

प्रा० बिन रोये लड़का दूध नहीं पाता कहावत-बिन माँगे कुछ नहीं मिलसकता ।

प्रा० बिनभयप्रीतनहीं कहावत- बिन डराये कोई नहीं मानता ।

प्रा० बिन माँगे दूध बराबर माँगे सो पानी कहावत-बिन माँगे मिले वही अच्छा है ।

प्रा० बिनवना } ( सं० विनमन,
बिनौना } वि=बहुत, नम्=

नमस्कार करना ) क्रि० स० नमस्कार करना, पूजना ।

प्रा० बिनसना ( सं० वि, नश्=नाश होना ) क्रि० अ० नाश होना, बिगड़ना ।

प्रा० बिनास ( सं० विनाश ) पु० नाश, संहार, विध्वंस ।

प्रा० बिनौला पु० रूई का बीज ।

प्रा० बिन्ती } ( सं० विनीति वा
बिनती } विनति वा विनय, वि=बहुत, नि=पाना वा चलाना वा नम्=नमस्कार करना ) स्त्री० विनय, नम्रता, प्रार्थना, अर्ज़ ।

प्रा० बिन्द } ( सं० बिन्दु ) स्त्री०
बिन्दी } शून्य, सिफर, बिन्दु ।

प्रा० बिपत } (सं० विपत्ति ) स्त्री०
बिपता } आपदा, दुःख, बिपदा, तकलीफ ।

प्रा० बिया ( सं० बीज ) पु० बीज, गुठली ।

प्रा० बियालू पु० रात का खाना ।

प्रा० बिरद पु० यश, नाम, ख्याति, २ हथियार ।

प्रा० सं० बिरदावलि (बिरद=यश, सं० अवलि=पाँत ) स्त्री० बहुत यश, बहुत ख्याति, बड़ी नामवरी ।

प्रा० बिरमना ( सं० वि, रम्=ठहरना, चैन करना ) क्रि० अ० ठहरना, रहना, बिलमना ।

प्रा० बिरला ( सं० विरल, वि, रा=देना या लेना ) गु० कोई कोई, अनूठा, अपूर्व, अनूप ।

प्रा० बिरवा पु० रूख, वृक्ष, पौधा ।

प्रा० बिरह ( सं० विरह, वि=बहुत, रह्=छोड़ना ) पु० जुदाई, बिछोह, वियोग, बिछुड़ना, फुरक़त ।

प्रा० बिरहनी ( सं० विरहिणी, विरह ) गु० स्त्री० वह स्त्री जो अपने पति से जुदी रहे ।

प्रा० बिराजना ( सं० वि=बहुत, राज्=शोभना ) क्रि० अ० शोभना, २ सुख भोग करना, चैनसे रहना ।

प्रा० बिराना गु० पराया, २ दूसरे का ।

प्रा० बिरियां ( सं० वेला ) स्त्री० समय, वक़्त, काल, वेला ।

प्रा० बिरोग ( सं० वियोग ) गु० विरह, वियोग, जुदाई ।

प्रा० बिरोगन ( सं० वियोगिनी ) गु० स्त्री० वह स्त्री जो विरह से व्याकुल हो ।

प्रा० बिल } ( सं० बिल, बिल्=
बिला } ढकना या छिपना ) पु० चूहे आदि जानवरों के रहने का छेद, छिद्र ।

प्रा० बिलकना क्रि० अ० सिसकना, लड़के का रोना ।

प्रा० बिलखना ( सं० विलक्षण, वि=बुरा, लक्षण=चिह्न ) क्रि० अ० उदास होना, क्रि० स० देखना, उदास होकर देखना ।

प्रा० बिलग (सं० विलग्न, वि=नहीं, लग्=मिलना) गु० अलग, जुदा, न्यारा।

प्रा० बिलगमानना बोल० बुरा मानना।

प्रा० बिलगना (सं० विलग्न) क्रि० अ० जुदा जुदा होना, अलग होना, २ फटना।

प्रा० बिलगाना (बिलगना) क्रि० स० जुदा २ करना, अलगाना, क्रि० अ० फटना, फाटना।

प्रा० बिलबिलाना क्रि० अ० व्याकुल होना, कूकना, तड़फना।

प्रा० बिलम (सं० विलम्ब) स्त्री० देरी, देर, ढील।

प्रा० बिलमना } बिलंबना } (सं० विलम्ब) क्रि० अ० देरी करना, ठहर जाना, रुक जाना।

प्रा० बिलल्ला पु० भोंदू, मूर्ख, बेढंगा, बेशऊर।

प्रा० बिलसना (सं० वि, लस्=खेलना) क्रि० अ० प्रसन्न होना, सुख भोगना, भोगना, आनन्दित होना।

प्रा० बिलस्त (सं० वितस्ति) पु० बित्ता, बिलाँद, बालिश्त, अँगूठे से कन अँगुली तक का नाप।

प्रा० बिलाई (सं० बिडाली) स्त्री० बिल्ली, २ एक लोहे की चीज़ जिस पर 'कद्दू' छीलते हैं, ३ किवाड़ बन्द करने की लकड़ी।

प्रा० बिलाना (सं० विलय, वि=बहुत, ली=मिलना, पर वि उपसर्ग के साथ आनेसे इस धातु का अर्थ नाश होना होता है) क्रि० अ० मिटजाना, नाश होना।

प्रा० बिलापना } बिलपना } (सं० विलाप, वि=बुरी तरह से, लप्=बोलना अर्थात् रोना) क्रि० अ० बिलकना, रोना, विलाप करना, दुःख करना।

प्रा० बिलार } बिलाव } (सं० बिडाल) पु० बिल्ला, मार्जार, गुर्बह।

प्रा० बिलावल स्त्री० एक रागिणी का नाम।

प्रा० बिलोना } बिलोवना } (सं० विलोडन, वि, लुड्=मथना) क्रि० स० मथना, महना।

प्रा० बिल्ली (सं० बिडाली) स्त्री० एक जानवर का नाम।

प्रा० बिल्ली भी लड़ती है तो मुँहपर पंजा धरलेती है कहावत—जब लड़ना चाहिये तो पहले अपना बचाव सोचना चाहिये।

प्रा० बिल्ली के भागों छीका टूटा कहा०—अयोग्य मनुष्य को संयोग से बड़ा काम मिला।

प्रा० बिसन (सं० व्यसन) पु० दोष, अवगुण, बुराई, बुरा काम, प्रेम, शौक़, रग़बत।

प्रा० बिसरना (सं० विस्मरण, वि=

नहीं, स्मृ=याद रखना ) क्रि० अ० भूल जाना ।

प्रा० बिसात स्त्री० पुंजी ।

प्रा० बिसाती पु० छोटी छोटी चीज़ें बेचनेवाला ।

प्रा० बिसाना / बिसाहना } क्रि० स० मोल लेना, खरीदना, लेना ।

प्रा० बिसारना ( बिसरना ) क्रि० स० भुलाना, बिसरना ।

प्रा० बिसूरना क्रि० अ० धीरे २ रोना, सिसकना ।

प्रा० बिसेला (विष) गु० ज़हरीला ।

प्रा० बिस्तारना ( बिस्तार ) क्रि० स० फैलाना, वसीअ करना ।

प्रा० बिस्वा ( बीस ) पु० बीघे का बीसवां भाग ।

प्रा० बिहरना ( सं० विहरण ) क्रि० अ० विहार करना, खुशी करना, हुलसना, सैर करना, ऐश इशरत करना ।

प्रा० बिहरी स्त्री० चन्दा, पातड़ी, उगाहनी ।

प्रा० बिहरना ( सं० विदारण ) क्रि० अ० फटना, छाती फटना, छाती दरकना ।

प्रा० बिहँसना ( सं० विहसन ) क्रि० अ० हँसना, मुसकुराना ।

प्रा० बिहान पु० भोर, तड़का, प्रातःकाल, प्रभात, भिनसार, सुबह, सबेरा ।

प्रा० बिहाना ( सं० वि, हा=छोड़ना ) क्रि० स० छोड़ना, त्यागना ।

प्रा० बींधना ( सं० विद्ध वा वेधन, विध् या व्यध्=छेदना ) क्रि० स० छेदना, बेधना ।

प्रा० बीघा पु० बीस बिस्वे की नाप ।

प्रा० बीच नित्य सं० भीतर, अन्दर, में, माँझ, मध्य, २ पु० अन्तर, फूट, विरोध ।

प्रा० बीचपड़ना बोल० अन्तर पड़ना, फूट पड़ना ।

प्रा० बीच बिचाव करना बोल० दो आदमियों में मेल कराना ।

प्रा० बीचमेंपड़ना बोल० दो आदमियों में मेल कराने के लिये मध्यस्थ होना ।

प्रा० बीचोबीच बोल० ठीक बीच में, मध्य में ।

प्रा० बीछा पु० / बीछी स्त्री० / बिच्छी स्त्री० } (सं० वृश्चिक) बिच्छू या बीछी।

प्रा० बीजक पु० माल की फ़ेहरिस्त, चलान चिट्ठी, २ टिकट जो माल की गठरी पर लगाया जाता है ।

प्रा० बीजना ( सं० व्यजन ) पु० तालवृन्तक, पंखा ।

प्रा० बीट (सं० विष्ठा) स्त्री० जानवरों का गू ।

प्रा० बीड़ा / बीरा } ( सं० वीटिका, वि, इट्=जाना ) पु० पान

की खीली, चूना, कत्था और सुपारी आदि लगाया हुआ पान, २ वह डोरा जिससे तलवार का मियान उसके कबज़ेमें बाँधा रहताहै।

प्रा० बीड़ाउठाना बोल० किसी बड़े काम को करने का ज़िम्मा करना ।

प्रा० बीड़ाडालना बोल० किसी कठिन काम के लिये सवाल करना, हिन्दुस्तान में रीति है कि जब किसी सरदार को कठिन काम आ पड़ता है तो वह अपने नौकर चाकरों को इकट्ठा करके उस काम को कहता है फिर एक पान का बीड़ा रकाबी में रख कर सबके सामने फेरा जाता है जो उसको उठा के चबाले वह काम उसके ज़िम्मे होजाता है ।

प्रा० बीण } ( सं० वीणा ) स्त्री० बीन } वीणा, तन्त्री, एक बाजे का नाम जिसके दोनों ओर तूँबा और डंडी पर बहुतसी खूँटियां होती हैं जिस पर तार चढ़े रहते हैं ।

प्रा० बीतना ( सं० व्यतीत ) क्रि० अ० व्यतीत होना, हो चुकना, चला जाना, गुज़रना, पूरा होना, कटना ।

प्रा० बीबी स्त्री० स्त्री, बहू, मेम ।

सं० बीभत्स र्म्म० पु० जुगुप्सित, निन्दित, घृणित, पु० नवरस में एकरस ।

प्रा० बीमा स्त्री० जोखिम, हुंडा, भाड़ा ।

प्रा० बीर पु० भाई, भैया, २ कान में पहनने का एक गहना, ३ ( सं० वीर ) बहादुर, शूरवीर, ४ स्त्री० बहन ।

प्रा० बीरबहूटी स्त्री० एक प्रकार का लाल कीड़ा जो सावन में पैदा होता है, इन्द्रबधू ।

प्रा० बीरा पु० भाई, भैया ।

प्रा० बीरी ( सं० वीटिका ) स्त्री० पान की खीली ।

प्रा० बीस ( सं० विंशति ) गु० दो दहाई, २० ।

प्रा० बीसी स्त्री० अनाज नापने का परिमाण, २ ( सं० विंशति ) बीस, कोड़ी ।

प्रा० बुंदा ( सं० बिन्दु ) पु० बिन्दी, शून्य, सिफर, बिन्दु ।

प्रा० बुँदेला पु० बुन्देलखण्ड का राजपूत ।

प्रा० बुकनी स्त्री० चूर्ण, बूरा, चूर ।

सं० बुक्क पु० हृदय का मांस, कलेजा, क्लेश, छिलका, वर्णन, देना० गु० दाता, वक्ता ।

सं० बुक्कन ( बुक्+अन, बुक्=कहना, भूँकना ) पु० कुक्कुरशब्द, कुत्ता का भूँकना ।

प्रा० बुक्का पु० मुट्ठी भर, चुटकी ।

सं० बुक्कार पु० पृष्ठमांस, पीठ का मांस, हृदय, कलेजा, सिंहनाद।

प्रा० बुझना क्रि० अ० ठंढा होना, बुतना, चिराग़ गुल होना, आग ठंढी होना।

प्रा० बुझाना क्रि० स० ठंढा करना, बुताना, चिराग़ गुल करना, आग ठंढी करना।

सं० बुड (बुड्=त्याग, आच्छादन) पु० संवरण, आवरण, आच्छादन, ढापना, गु० ढापनेवाला।

प्रा० बुड़ाना क्रि० स० डुबाना, बोरना।

प्रा० बुड्ढा (सं० वृद्ध) गु० बूढ़ा।

प्रा० बुढ़भस गु० वह बूढ़ा जो जवानों की चाल चले।

प्रा० बुढ़भसलगना बोल० बुढ़ापे में जवानी की बातें करना।

प्रा० बुढ़वा (सं० वृद्ध) गु० बूढ़ा।

प्रा० बुढ़ापा (बूढ़ा) भा० पु० बूढ़ापन, वृद्धावस्था।

प्रा० बुढ़ापाबिगड़ना बोल० बुढ़ापे में दुःख होना।

प्रा० बुढ़िया स्त्री० बूढ़ी स्त्री।

प्रा० बुत्ता पु० ठगाई, छल, कपट, धोखा।

प्रा० बुत्तादेना बोल० ठगना, छलना, धोखादेना।

सं० बुद्ध (बुध्=जानना) पु० विष्णु का नवां अवतार, बौद्धमत का स्थापन करनेवाला, २ बुद्धिमान्, पण्डित, पल्लवितवृक्ष, कर्म० विदित, जाना हुआ, जागता हुआ।

सं० बुद्धि (बुध्=जानना) स्त्री० मनीषा, मति, धी, धिषणा, समझ, सोच, विचार, ज्ञान, विवेक, पहचान, अक्ल।

सं० बुद्धिबल पु० अक्लकी ताक़त।

सं० बुद्धिमान् (बुद्धि+मान्) गु० समझदार, ज्ञानवान्, विवेकी, अक्लमन्द।

सं० बुद्धिहीन (बुद्धि+हीन) गु० बेसमझ, मूर्ख, बेअक्ल।

सं० बुद्धीन्द्रिय (बुद्धि+इन्द्रिय) पु० स्त्री० आँख, नाक, कान, जीभ, त्वचा अर्थात् शरीर पर का चमड़ा।

सं० बुध (बुध्=जानना) पु० बृहस्पति की स्त्री के चाँद से उत्पन्न हुआ बेटा, चौथा ग्रह, २ बुधवार, ३ पण्डित, बुद्धिमान्।

सं० बुधजन (बुध+जन) पु० पण्डित लोग, बुद्धिमान्।

सं० बुधवार (बुध+वार=दिन) पु० बुध का दिन, चौथावार।

सं० बुधान क० पु० गुरु, पण्डित, अध्यापक, ब्रह्मा का पारषद।

सं० बुधित कर्म० पु० ज्ञात, जानाहुआ।

प्रा० बुन्ना क्रि० स० बिन्ना।

सं० बुभुक्षा (भुज्=खाना) भा० स्त्री० क्षुधा, भूख, खाने की चाह।

प्रा० बुभुक्षित (बुभुक्षा) क० पु० भूखा।

प्रा० बुरा गु० खराब, दुष्ट, नीच, निकम्मा ।

प्रा० बुरा कहना बोल० निन्दा करना, बदनाम करना ।

प्रा० बुरा चीतना बोल० किसी का बिगाड़ चाहना, किसी की बुराई चाहना ।

प्रा० बुराबेटा खोटा पैसा काम आता है कहा०—अपना बेटा निकम्मा भी हो तौभी किसी समय काम आता है ।

प्रा० बुरामानना बोल० अप्रसन्न होना, नाराज़ होना, नाखुश होना ।

प्रा० बुरालगना बोल० भला न मालूम होना ।

प्रा० बुराई भा० स्त्री० खराबी, दुष्टता ।

प्रा० बुराई पर कमर बाँधना बोल० बुराई करने पर तैयार होना ।

प्रा० बुलबुला ( सं० बुद्बुद ) पु० बुद्बुदा ।

प्रा० बुलाक स्त्री० नाक में पहनने का गहना ।

प्रा० बुहारना क्रि० स० झाड़ना ।

प्रा० बुहारी स्त्री० झाड़ू ।

प्रा० बूआ स्त्री० बहिन, २ फूफू ।

प्रा० बूंद ( सं० बिन्दु ) स्त्री० छींटा, टपका, टपकन, क़तरा ।

प्रा० बूंदा ( सं० बिन्दु ) पु० बड़ी बूंद, टपका ।

प्रा० बूंदाबांदी बोल० मेह की थोड़ी २ बूंदें गिरना ।

प्रा० बूकना क्रि० स० चूर चूर करना, बुकनी करना ।

प्रा० बूचा गु० कनकटा ।

प्रा० बूझ ( सं० बोध वा बुद्धि ) स्त्री० समझ, बुद्धि, ज्ञान ।

प्रा० बूझना ( सं० बुध्=जानना ) क्रि० स० समझना, जानना, सोचना ।

प्रा० बूटा पु० छोटा पेड़, झाड़, २ कपड़ा पर काढा हुआ फूल आदि ।

प्रा० बूढ़ा ( सं० वृद्ध ) गु० वृद्ध, बुड्ढा, पुराना, बहुत उमर का, प्राचीन ।

प्रा० बूढ़ाघाग, बूढ़ाखराँट } बोल० बहुत बूढ़ा ।

प्रा० बूता पु० बल, ज़ोर, शक्ति, सामर्थ्य ।

प्रा० बूर स्त्री० भूसी, तुष, छिलका, चोकड़ ।

प्रा० बूरकेलड्डू एक मिठाई जो गेहूं की चोकड़ से बनती है और उसके ऊपर शक्कर का गिलाफ़ चढ़ाते हैं और वह बहुत सस्ती बिकती है इस लिये काम देखने में बहुत अच्छा पर सचमुच निकम्मा हो उसको बोल चाल में बूर का लड्डू कहते हैं और जो लोग बूर का लड्डू बेचते हैं वे इस तरह पुकारते हैं कि "बूर का लड्डू जो खावे सो भी पछतावे, न खावे सो

भी पछताते "-और कोई कोई कहते हैं कि यह मिठाई कोई नहीं बेचता, न खाता है, न बनाता है पर इसी कहावत में बोलते हैं।

प्रा० बूरा पु० साफ़ की हुई चीनी, २ लकड़ी और हाथीदाँत का चूरा।

प्रा० बे अबे, अरे।

प्रा० बेंग (सं० व्यङ्ग, वि=बुरा, अङ्ग=शरीर) पु० मेंढक।

प्रा० बेंट पु० दस्ता, वह लकड़ी जो कुल्हाड़ी आदि में लगाते हैं।

प्रा० बेंड़ा गु० तिर्छा, ठेढ़ा, बाँका।

प्रा० बेग (सं० वेग, विज्=काँपना) पु० उतावली, फुर्ती, शीघ्रता, प्रवाह, क्रि० वि० जल्दी से, ज़ोर से।

प्रा० बेगार पु० सेंत, मुफ़्त, किसी मज़दूर को ज़बरदस्ती पकड़ना और उसको मज़दूरी नहीं देना या बहुत थोड़ी मज़दूरी देना।

प्रा० बेगारपकड़ना बोल० जबरदस्ती से किसी मज़दूर को अथवा गाड़ी को बिन मज़दूरी दिये या थोड़ी मज़दूरी दिये पकड़ना।

प्रा० बेटा पु० पुत्र, लड़का।

प्रा० बेड़ा पु० घरनई, चौघड़ा।

प्रा० बेड़ापारकरना या लगाना बोल० दुःख से छुटाना, दुःख दूर करना, २ उतारना, पारकरना।

प्रा० बेड़ापारहोना बोल० दुःख से छूटना, २ सब चाह पूरी होना।

प्रा० बेण } बेणु (सं० वेणु, वेण्=बाजा बजाना) स्त्री० बाँसुरी, मुरली, २ बाँस।

प्रा० बेत (सं० वेत्र, अज्=जाना) स्त्री० एक तरह की लचकदार लकड़ी।

प्रा० बेधना (सं० वेधक) क्रि० स० बींधना, छेदना।

प्रा० बेमात (सं० विमाता, वि=विरुद्ध, माता=मां) स्त्री० सौतेली मां।

प्रा० बेर (सं० बदरि) पु० एक प्रकार का फल।

प्रा० बेल (सं० बिल्व) पु० एकफल का नाम, २ (सं० वल्लि) स्त्री० बेली, लता, ३ वंश, औलाद, सन्तान।

प्रा० बेला पु० एक पेंड़ का नाम जिस का पुष्प फल सुगन्धित होता है, २ कटोरा, ३ एक बाजे का नाम जो सारङ्गी कासा होता है।

प्रा० बेलि } बेली (सं० वल्लि, वल्=घेरना) स्त्री० बेल, लता।

प्रा० बेवहरा } बेवहरिया (सं० व्यवहारिक) पु० लेन देन करनेवाला, रुपये उधार देनेवाला, महाजन।

प्रा० बेवहार (सं० व्यवहार) पु० लेन देन, लेवा देई, २ रीति रस्म, ३ चाल चलन।

प्रा॰ **बेसन** पु॰ चने का आटा।

प्रा॰ **बेसर** स्त्री॰ एक गहना जो नाक में पहना जाता है।

प्रा॰ **बेस्वा** ( सं॰ वेश्या ) स्त्री॰ कञ्चनी, पतुरिया, गणिका, नगर-नारी, क़सबी, रंडी।

प्रा॰ **बेहड़** गु॰ नाबराबर, ऊँच नीच, ऊँचा नीचा।

प्रा॰ **बैंगन** पु॰ वृन्ताक, भाँटा।

प्रा॰ **बैंगनी** / **बैंजनी** ( बैंगन ) गु॰ कुछ सियाही लिये लाल रंग।

प्रा॰ **बैंदी** (सं॰बिन्दु) स्त्री॰ टिकली, बिंदी, टीकी, २ एक गहना जिसको स्त्रियां ललाटपर पहनती हैं।

प्रा॰ **बैजंन्तीमाल** ( सं॰ वैजयन्ती माला, वैजयन्ती = जीतनेवाली, माला=फूलों का हार ) स्त्री॰ पँच-रंगी माला, विष्णु भगवान् के पहिनने की माला, जो नीलम, मोती, माणिक, पुखराज, और हीरा, इन पाँच रत्नों से बनती है।

प्रा॰ **बैठक** / **बैठका** ( सं॰ बैठना ) स्त्री॰ बैठने की जगह।

प्रा॰ **बैठना** ( सं॰ उपविष्ट ) क्रि॰ अ॰ आसन मारना, बैठजाना, २ जमना, ३ दीवार आदिका गिर पड़ना, ४ मातमपुरसी को जाना, ५ बेकाम होना।

प्रा॰ **बैठजाना** बोल॰ गिरपड़ना।

प्रा॰ **बैठरहना** बोल॰ छोड़ देना, आश तोड़ना, सुस्त होना।

प्रा॰ **बैठाना** / **बैठारना** / **बैठालना** क्रि॰ स॰ बैठने की आज्ञा देना, बिठलाना, जमाना।

प्रा॰ **बैद** ( सं॰ वैद्य ) पु॰ रोगियों का इलाज करनेवाला, मिश्र, हकीम, चिकित्सक, दवादारू करनेवाला।

प्रा॰ **बैदक** ( सं॰ वैद्यक ) पु॰ इलाज करने की क्रिया, चिकित्सा करने की विद्या, दवादारू करने की विद्या, इल्मे हिकमत, डाक्टरी।

प्रा॰ **बैन** ( सं॰ वाणी वा वचन ) पु॰ बोल, वचन, कलाम।

प्रा॰ **बैना** पु॰ एकगहना जो ललाट पर पहनाजाता है, २बखरा, भाजी।

प्रा॰ **बैपार** ( सं॰ व्यापार ) पु॰ वणिज, लेनदेन, सौदागरी।

प्रा॰ **बैपारी** पु॰ सौदागर, तज्जार, महाजन।

प्रा॰ **बैयरबानी** ( सं॰ वीरवनिता ) चारोवर्णकी स्त्री को कहते हैं।

प्रा॰ **बैर** ( सं॰ वैर ) पु॰ दुश्मनी, शत्रुता, द्वेष, विरोध।

प्रा॰ **बैरपड़ना** बोल॰ दुश्मनी हो जाना, विरोध पड़ना।

प्रा॰ **बैरलेना** बोल॰ बदलालेना।

१—"बाँसीसीपीसूकरी करीदरीमठशाल। पटपटमुक्तापोहिये सो बैजन्तीमाल" ॥ १ ॥

प्रा० बैरख (फ़ा० बैरक) पु० झंडा, ध्वजा, पताका ।

प्रा० बैरन (सं० वैरिणी) स्त्री० दुश्मन स्त्री, विरोधिनी ।

प्रा० बैरागन (सं० वैरागिणी) स्त्री० योगिन बैरागिन स्त्री ।

प्रा० बैल (सं० बलीवर्द) पु० एक चौपाये का नाम, बर्द, २ मूर्ख, अज्ञानी, भोंदू ।

प्रा० बैस (सं० वयस्, वय्=जाना वा अज्=जाना) स्त्री० उमर, अवस्था, किशोर बैस=जवानी की शुरूअ अवस्था ।

प्रा० बैस (सं० वैश्य) पु० तीसरा वर्ण, बनियां, २ राजपूतों की एक जाति जिसके नाम से अवध के पास का बहुत सा देश बैसवाड़ा कहलाता है ।

प्रा० बैसंदर (सं० वैश्वानर, विश्व=संसार वा सब, नर=मनुष्य, अर्थात् जिसको सब मनुष्य चाहते हैं) पु० आग, आगी, अग्निदेवता ।

प्रा० बैसाख (सं० वैशाख) पु० एक महीने का नाम, दूसरा महीना ।

प्रा० बोझ पु० भार, बोझा ।

प्रा० बोझ सिरपर होना बोल० कोई कठिन काम का आ जाना ।

प्रा० बोझल गु० भारी, वज़नी ।

प्रा० बोटी स्त्री० मांसका छोटा टुकड़ा ।

प्रा० बोटी बोटी फड़कना बोल० बहुत चालाक होना, फरफंदी होना ।

प्रा० बोदा गु० निर्बल, नामर्द ।

सं० बोध (बुध्=जानना) पु० ज्ञान, समझ, बुद्धि ।

सं० बोधक (बुध्=जानना) क० पु० शिक्षक, समझानेवाला, जतानेवाला, नासेह, नसीहत करनेवाला ।

सं० बोधन (बुध्=जानना) भा० पु० जतलाना, ज्ञान, बोध, विज्ञापन ।

सं० बोधनी, बोधिनी (बुध्=जानना) स्त्री० सिखानेवाली, बोध करानेवाली, नसीहत करनेवाली ।

सं० बोधनीय, बोधित, बोधितव्य, बोध्य — कर्म० बोधनाई, समझाया गया, समझाने योग्य, नसीहत कियागया ।

प्रा० बोना (सं० वपन, वप्=बोना) क्रि० स० बीज डालना ।

प्रा० बोरना क्रि० स० डुबाना, बुड़ाना ।

प्रा० बोरा पु० एक तरह का बड़ा थैला, गोन ।

अं० बोर्डिङ्गहाउस पु० छात्रालय, तालिबइल्मों के रहनेका मकान ।

प्रा० बोल (सं० बोलना) पु० वचन, बात, २ गीत का शब्द ।

प्रा० बोलचाल भा० पु० गुफ़्तगू, बात चीत ।

प्रा० बोलना (सं० वद् वा वच्=कहना) क्रि० अ० बात करना, कहना, २ बजना, आवाज निकलना ।

प्रा० बोलबाला ( बोल=वचन और फ़ारसी शब्द बाला का अर्थ ऊपर ) पु० आशीर्वाद, बोलबाला होना, बोल० भला होना, फलना, बढ़ना ।

प्रा० बोली ( बोलना ) स्त्री० वाणी, भाषा, बात ।

प्रा० बोली ठोली सुनाना बोल० ताना देना ।

प्रा० बोहित स्त्री० नाव, जहाज़ ।

प्रा० बौछाड़ / बौछार स्त्री० मेह की बूँदें जो हवा के कारण तिरछी पड़ती हैं ।

सं० बौद्ध (बुद्ध) पु० बौद्धमती, जैनी, विष्णु का अवतार, जगन्नाथ जी ।

प्रा० बौरहा / बौराहा / बौरा ( सं० वातूल ) गु० दीवाना, पागल, सिड़ी, बावला ।

प्रा० बौराना क्रि० अ० पागल होना ।

प्रा० ब्याना (सं० वयन, वी=जनना) क्रि० स० बच्चा देना, जनना, उपजाना ।

प्रा० ब्यापना ( सं० व्यापन, वि=बहुत, आप्=फैलना ) क्रि० अ० सब जगह फैलना, फैलजाना ।

प्रा० ब्यालू पु० रात का खाना ।

प्रा० ब्याह ( सं० विवाह ) पु० शादी, विवाह, गँठबन्धन, पाणिग्रहण ।

प्रा० ब्याहरचाना बोल० शादी की रीतें रसमें करना ।

प्रा० ब्याहलाना बोल० दुलहिन को घर में लाना ।

प्रा० ब्याहता ( सं० विवाहिता ) स्त्री० गु० ब्याही हुई स्त्री ।

प्रा० ब्याहा ( सं० विवाहित ) गु० ब्याहा हुआ ।

प्रा० ब्योंत पु० कपड़े का तराश, छाँट, २ डौल ।

प्रा० ब्योंतना क्रि० स० कपड़े को तराशना या कतरना ।

प्रा० ब्योपार ( सं० व्यापार ) पु० बणिज, लेनदेन, सौदागरी ।

प्रा० ब्योपारी पु० महाजन, सौदागर ।

प्रा० ब्योमासुर ( सं० व्योमासुर, व्योम=आकाश, असुर=राक्षस ) पु० एक राक्षस का नाम जो कंस का मन्त्री था ।

प्रा० ब्योरा / ब्यौरा पु० समाचार, वृत्तान्त, बात, २ पता, निशान, ३ भेद ।

प्रा० ब्योहार / ब्यौहार (सं० व्यवहार) पु० काम, धंधा, ब्योपार, लेनदेन, २ रीत भाँत, चलन ।

प्रा० ब्रज ( सं० व्रज, व्रज्=जाना) पु० मथुरा का जिला जिसमें गोकुल, वृन्दावन आदि हैं और १६८ मीलके घेरे में है–ब्रज मण्डल=ब्रज का जिला ।

प्रा० ब्रजबाला ( सं० ब्रजबाला ) स्त्री० ब्रजकी स्त्री, गोपी ।

प्रा० ब्रजभाषा ( सं० ब्रजभाषा ) स्त्री० ब्रजकी बोली।

प्रा० ब्रह्म (बृह्=बढ़ना) पु० परमेश्वर, सर्वशक्तिमान, सर्वव्यापी, परमात्मा, आदिपुरुष, २ वेद, ३ तत्त्व, ४ तप, ५ ब्रह्मा, ६ ब्राह्मण।

प्रा० ब्रह्मअस्त्र ( सं० ब्रह्मास्त्र ) पु० ब्रह्माका दियाहुआ अस्त्र, ब्रह्मबाण।

सं० ब्रह्मघातक, ब्रह्मघ्न ( ब्रह्म=ब्राह्मण, हन्=मारना ) क० पु० ब्राह्मण को मारनेवाला, ब्रह्महत्यारा।

सं० ब्रह्मचर्य ( ब्रह्म=वेद, चर्=चलना अर्थात् वेद पढ़ने के लिये फिरना ) पु० ब्रह्मचारी का धर्म।

सं० ब्रह्मचारी (ब्रह्म=वेद, चर्=चलना, जो वेद पढ़ने के लिये फिरता है) पु० पहला आश्रमी, वेद पढ़ने वाला, विद्यार्थी, मनुष्य की अवस्था के चार भाग किये हैं उनमें से पहली २५ वर्ष तक अवस्था को ब्रह्मचर्य कहते हैं और उस अवस्था में वह केवल वेदशास्त्र पढ़ता है और ब्याह नहीं करता।

सं० ब्रह्मज्ञ ( ब्रह्म=परमेश्वर, ज्ञ=जानना) पु० परमेश्वर को जानने वाला, ऋषि, मुनि।

सं० ब्रह्मज्ञान ( ब्रह्म + ज्ञान ) पु० परमेश्वर का ज्ञान, सच्चा ज्ञान।

सं० ब्रह्मण्य ( ब्रह्म ) पु० विष्णु, गु० ब्राह्मण का वा ब्राह्मण के योग्य, २ ब्रह्मा का।

सं० ब्रह्मभोज, ब्रह्मभोजन ( ब्रह्म=ब्राह्मण, भोज वा भोजन=खिलाना ) पु० ब्राह्मणों को खिलाना।

सं० ब्रह्मन् पु० वेद, तप, सत्य, तत्त्व, निर्गुणेश्वर, विशुद्ध, विप्र, ब्राह्मण।

सं० ब्रह्मपुरी स्त्री० सुमेरुपर्वत पर ब्रह्मा की पुरी।

सं० ब्रह्मभूति स्त्री० ब्राह्मणता, वेदाधिकार, ब्रह्मा का ऐश्वर्य।

सं० ब्रह्मयोग ( ब्रह्म + योग ) पु० परमेश्वर की प्रार्थना, भक्ति, उपासना आदि।

सं० ब्रह्मरात्रि (ब्रह्म=ब्रह्मा, रात्रि=रात) स्त्री० ब्रह्मा की रात जिस में १००० युग अथवा मनुष्यों के २१६०००००० बरस बीत जाते हैं, २ छः महीने की रात जिसमें श्रीकृष्ण ने रास किया था।

सं० ब्रह्मर्षि ( ब्रह्म + ऋषि ) पु० परमेश्वर का ध्यान करनेवाला और वेद जाननेवाला ऋषि जैसे वसिष्ठ आदि।

सं० ब्रह्मर्षिदेश पु० आर्यावर्त, कुरुक्षेत्र, मत्स्यदेश, पाञ्चालदेश, मथुरादेश, सूरसेनदेश।

सं० ब्रह्मलोक (ब्रह्म=ब्रह्मा, लोक=स्थान ) पु० ब्रह्मा का स्थान,

सत्यलोक।
सं० ब्रह्मवर्चस् पु० ब्रह्मतेज।
सं० ब्रह्मबाण (ब्रह्म + बाण) पु० ब्रह्मअस्त्र, ब्रह्मा का बाण।
सं० ब्रह्मवादी (ब्रह्म=परमेश्वर, वादी=कहनेवाला, वद्=कहना) पु० वेदान्ती, ब्रह्मज्ञानी।
सं० ब्रह्मशेष (ब्रह्म=ब्राह्मण, शेष =बचाहुआ) पु० ब्राह्मणों के खाने के पीछे जो खाना बचरहे।
सं० ब्रह्मसूत्र पु० वेदान्त, २यज्ञोपवीत।
सं० ब्रह्मस्वरूप (ब्रह्म=परमेश्वर, स्वरूप=रूप) पु० परमेश्वर के बराबर, परमेश्वर का रूप।
सं० ब्रह्महा (ब्रह्म + हन्) क० पु० ब्रह्मघाती, ब्राह्मण का मार डालने वाला।
सं० ब्रह्महत्या (ब्रह्म=ब्राह्मण, हत्या =मारना) स्त्री० ब्राह्मण को मारना।
सं० ब्रह्मा (बृह्=बढ़ना) पु० सृष्टि को पैदा करनेवाला देवता, विधाता, विधना, ब्रह्मा के चार मुँह हैं जिनसे चार वेद निकले हैं और ब्रह्मा का वाहन हंस है।
सं० ब्रह्माक्षर (ब्रह्म + अक्षर) पु० तीनों देवताओं का मन्त्र, ओम्।
सं० ब्रह्माणी (ब्रह्मा) स्त्री० ब्रह्मा की स्त्री।
सं० ब्रह्माण्ड (ब्रह्म + अण्ड) पु० जगत्, सृष्टि, भूमण्डल, सबसृष्टि, २ चाँदि, शिरका बिचला भाग, कांसय सर।
सं० ब्रह्मादिक (ब्रह्म + आदिक) पु० ब्रह्मा और सब देवता।
सं० ब्रह्मावर्त (ब्रह्म + आवर्त) पु० स्थान का नाम जो बिठूर के नाम से प्रसिद्ध है।
सं० ब्रह्मासन (ब्रह्म + आसन) पु० परमेश्वर का ध्यान करते समय का आसन, ऋषिमुनियों का ध्यान करते समय बैठने का ढंग।
सं० ब्राह्मण (ब्रह्म अर्थात् जो ब्रह्म का अथवा वेद का जाननेवाला) पु० पहले वर्ण के मनुष्य, विप्र, द्विज।
सं० ब्राह्मणी स्त्री० ब्राह्मणकी स्त्री।
सं० ब्राह्मय (सं० ब्रह्म) पु० ब्रह्म की पूजा, परमेश्वर की पूजा।
सं० ब्राह्मयमुहूर्त्त (ब्राह्मय + मुहूर्त्त) पु० प्रभात, भोर, बिहान, प्रातःकाल, पोह, सूर्य निकलने के पहले का समय।
अं० ब्रिटिश स्त्री० अँगरेज़ी।

## भ

सं० भ (भा=चमकना) पु० नक्षत्र, ग्रह, राशि, शुक्राचार्य, दीप्ति, भरद्वाज, भ्रमर।
प्रा० भँभोरना क्रि० स० काट खाना, फाड़खाना (जैसे कुत्ता)।
प्रा० भँवर (सं० भ्रमर, भ्रम्=घूमना) पु० भौंरा, २ चक्र, आवर्त्त।

प्रा० भँवरा (सं० भ्रमर, भ्रम्=घूमना) पु० एक प्रकार की बड़ी मक्खी, भँवर, अलि, चञ्चरीक।
प्रा० भकसी स्त्री० क़ैद करने के लिये एक बहुत छोटा और तङ्ग और अँधेरा मकान।
प्रा० भकुवा गु० मूर्ख, भोंदू, कुपढ़, निर्बुद्धि।
सं० भक्त (भज्=सेवा करना) क० पु० भक्ति करनेवाला, सेवक, २ भात, ओदन।
सं० भक्तकार क० पु० रसोई बनाने वाला, सूपकार, रसोईदार।
सं० भक्तवत्सल (भक्त+वत्सल) पु० भक्तों पर दया करनेवाला, परमेश्वर।
सं० भक्ति (भज्=सेवाकरना) पूजा, आराधना, विश्वास, परमेश्वर में अथवा अपने राजा या मालिक में प्यार, नवधाभक्ति–१ श्रवण, २ कीर्तन, ३ अर्चन, ४ वन्दन, ५ स्मरण, ६ निवेदन, ७ सख्य, ८ दास्य, ९ सेवन।
प्रा० भक्तिवन्त (सं०भक्तिमत्) गु० जिसके मनमें भक्ति हो, भक्त, सेवक।
प्रा० भक्ष (सं० भक्ष्य, भक्ष्=खाना) पु० खाना, र्म० खानेयोग्य।
सं० भक्षक (भक्ष्+अक) क०पु० खानेवाला, खाऊ, पेटू, खवैया।
सं० भक्षण (भक्ष्+अण) भा० पु० भोजन, आहार।
सं० भक्षणीय (भक्ष्+अनीय) र्म०पु०खानेयोग्य, खानेकी चीज़।
सं० भक्षित (भक्ष्+इत) र्म० पु० खायाहुआ।
सं० भक्ष्य (भक्ष्+य, भक्ष्=खाना) र्म० पु० खानेयोग्य, पु० खाना, भोजन।
सं० भग (भज्=सेवा करना) पु० योनि, स्त्रीचिह्न, २ सुभाग, ऐश्वर्य, ३ इच्छा, चाह, ४ शोभा, सुन्दरता, ५ सूर्य, ६ चाँद।
प्रा० भगत (सं० भक्त) क० पु० सेवक, भक्ति करनेवाला, २ नर्तक, गानेवाला।
प्रा० भगतखेलना बोल० स्वाँग लाना, नक़ल बनाना।
प्रा० भगतन (भगत) स्त्री० वेश्या, कञ्चनी, पतुरिया, नाचनेवाली।
सं० भगदत्त पु० कामरूप देशाधिप, नाम राजा का जो महाभारत में प्रसिद्ध था।
सं० भगवत, भगवन्त, भगवान (भग=ऐश्वर्य, वत्=वाला) पु० ईश्वर परमेश्वर, गु०ऐश्वर्य आदि गुणयुक्त।
सं० भगवती स्त्री० चण्डी, देवी ऐश्वर्यादि गुणयुक्ता।
प्रा० भगवाँ पु० गेरुवा बसन, गेरु मिट्टी में रँगाहुआ कपड़ा।

सं० **भगिनी** ( भज्=सेवाकरना ) स्त्री० बहन, बहिन, सहोदरा।

सं० **भगीरथ** (भग=ऐश्वर्य)पु०एक सूर्यवंशी राजा का नाम जो अपने तप के प्रभाव से गङ्गा को स्वर्ग से पृथ्वी पर लाया, दिलीप का पुत्र।

सं० **भग्न** (भञ्ज्=तोड़ना) र्म्म०पु० टूटा हुआ, फूटा हुआ, नष्ट, २ हराया हुआ, जीता हुआ।

सं० **भग्नाश** ( भग्न=टूटी, आश= आशा जिसकी ) गु० निराश, न उम्मेद।

सं० **भग्नी** स्त्री० स्वसा, बहिन।

सं० **भङ्ग** ( भञ्ज्=तोड़ना ) भा० पु० तोड़ना, खण्डन, २ लहर, तरङ्ग, ३ हार, पराजय, ४ छेद, ५ डर, स्त्री० भाँग, सबज़ी, एक प्रकार की नशीली पत्ती।

प्रा० **भंगन** स्त्री०मेहतरानी,पाखाना साफ़ करनेवाली।

प्रा० **भंगी** पु० मेहतर, पाखाना साफ़ करनेवाला, झाड़ूकश।

सं० **भंगुर** ( भञ्ज्=तोड़ना ) गु० टेढ़ा, बाँका, २ नाश होनेवाला, नष्ट, पु० नदी की बंकाई।

प्रा० **भंगेरा** ( भङ्ग ) पु० बहुत भङ्ग पीनेवाला।

प्रा० **भचकना** ( सं० भयचकित ) क्रि० अ० अचम्भे में आना।

सं० **भजन** ( भज्=सेवा करना ) क्रि० स० माला फेरना, परमेश्वर का नाम रटना, जप।

प्रा० **भजना** ( सं० भजन ) क्रि० स० जपना, ध्यान, माला फेरना।

प्रा० **भजना** / **भजिजाना** } क्रि०अ०भरना, चला जाना, दौड़जाना।

सं० **भज्यमान** र्म्म०पु० सेव्यमान, सेवित, सेवा कियागया।

सं० **भञ्जक** ( भञ्ज्+अक,भञ्ज्= तोड़ना ) क० पु० तोड़नेवाला, खण्डन करनेवाला।

सं० **भञ्जन** ( भञ्ज्+अन, भञ्ज्= तोड़ना )भा० पु० तोड़न, फोड़न, खण्डन, गु० तोड़नेवाला।

सं० **भञ्जनहार** क० पु० तोड़नेवाला।

सं० **भञ्जित** ( भञ्ज्+इत ) र्म्म० पु० खण्डित, टूटा हुआ।

सं० **भट** ( भट्=पोषना ) पु० वीर, योधा, लड़ाका, बहादुर,शूर,मल्ल।

प्रा० **भटकना** क्रि० अ० डाँवाडोल फिरना, इधर उधर वृथा फिरना, भूलना, भ्रमना।

प्रा० **भटकाना** क्रि० स० भुलाना, भ्रमाना।

सं० **भटित्र** (भट्+इत्र)पु०शूल, पक्वमांस, कबाब।

प्रा० **भटियारा** / **भठियारा** } ( भट्टीहारा ) पु० खाना पकानेवाला।

सं० भट्ट ( भट्=पोषना ) मरहटे ब्राह्मणों की एक पदवी, २ विद्यावान्, पण्डित, भाट।

सं० भट्टार पु० सूर्य, पूज्य।

सं० भट्टारक ( भट्ट+ऋ+अक ऋ=जाना ) पु० देवता, तपस्वी, राजा, सूर्य, विदूषक, भाँड़, गु० पापरहित, निष्पाप, पुण्यवान्।

प्रा० भट्टी } ( सं० भ्राष्ट्र, भ्रस्ज्=
भठ्ठी } भूंजना) स्त्री० बड़ा चूल्हा, भाड़, २ पजावा।

प्रा० भड़ पु० एक तरह की बड़ी नाव।

प्रा० भड़क स्त्री० चमक, दमक, झलक, दिखनौट, २ चौंक।

प्रा० भड़कना क्रि० अ० चमकना, चौंकना, २ आगका लूका उठना।

प्रा० भड़भूंजा ( सं० भ्राष्ट्रभर्जक, भ्राष्ट्र=भाड़, भर्जक=भूंजनेवाला, भ्रस्ज्=भूंजना ) पु० भाड़ झोंकने वाला, कांदू।

प्रा० भणना ( सं० भण्=बोलना या कहना ) क्रि० स० बोलना, पढ़ना।

सं० भणित ( भण्=बोलना ) म्भ० पु० कहा हुआ, कहता हुआ।

प्रा० भंटा ( सं० भण्टाकी, भटि=पोषना ) पु० बैंगन, वृन्ताक।

सं० भण्ड क० पु० कौतुकी, भाँड़।

सं० भण्डक पु० खञ्जनपक्षी, खँडरैचा।

सं० भण्डन ( भण्ड्+अन, भण्ड=बोलना ) भा० पु० प्रतारण, छलना।

सं० भंडूर भा० पु० प्रवञ्चना, छलना।

प्रा० भंडा ( सं० भाण्ड ) पु० मटका।

प्रा० भंडार ( सं० भाण्डागार, भाण्ड=बरतन, आगार=घर ) पु० खज़ाना, कोठा, कोठार, खत्ता।

प्रा० भंडारी ( भंडार ) पु० कोठारी, रोकड़िया, खज़ांची।

प्रा० भंडेला ( सं० भण्ड, भडि=ठट्ठा करना ) पु० भाँड़।

प्रा० भतार ( सं० भर्त्ता ) पु० पति, स्वामी, भर्त्ता।

प्रा० भतीजा ( सं० भ्रातृज, भ्रातृ=भाई, जन्=पैदा होना ) पु० भाई का बेटा, भाई का लड़का।

प्रा० भदेशल } गु० भोंड़ा, कुडौल,
भदेशा } गवाँरू, अनाड़ी।

प्रा० भद्दा गु० मूर्ख, अज्ञानी, भोंदू, गावदी, २ बेरस, मोटे काम की चीज़।

सं० भद्र ( भदि=कल्याण होना ) क० पु० नेक, दोस्त, भागवान्, श्रेष्ठ, उत्तम, पु० कल्याण, मङ्गल, २ शिव, मुबारक।

प्रा० भद्रहोना बोल० शिर के बाल और डाढ़ी मूछके बाल मुँड़ाना, ( हिन्दुओं में एक रीति है कि जब कोई मरता है तब अथवा तीर्थ पर बाल मुँड़ाते हैं )।

सं० भद्रक पु० लाभ, फ़ायदा, २ रस, मजा, ३ भलाई।

सं० भद्रकाली ( भद्र=कल्याणरूप,

काली, दुर्गा ) स्त्री० दुर्गा, महामाया, काली देवी ।

सं० भद्रश्री स्त्री० चन्दन, केसर, कुंकुम, मङ्गल, शोभा, शृङ्गार ।

सं० भद्रा ( भदि=सुखी होना ) स्त्री० श्रीकृष्ण की एक स्त्री का नाम, २ ज्योतिष में दूसरी, सातवीं और बारहवीं तिथि, व्योमनदी, अशकुन।

प्रा० भनक पु० आवाज़, शब्द ।

प्रा० भबकी स्त्री० धमकी, घुरकी, झिड़की, डाट ।

प्रा० भभकना क्रि० अ० आग लगना २ आग का लूका उठना, ३ क्रोध में आना, जल मरना, ४ घोड़े का खूब वेग से दौड़ना ।

प्रा० भभूका पु० झल, ज्वाला, गु० खूब लाल ( जैसे जलता हुआ कोयला ) २ बहुत चमकदार, सुन्दर ।

प्रा० भभूत, भभूती ( सं० विभूति ) स्त्री० राख, भस्म जिसको योगी संन्यासी अपने शरीरमें मलते हैं।

सं० भय ( भी=डरना ) पु० डर, शङ्का, खौफ़, त्रास ।

प्रा० भयखाना बोल० डरना ।

प्रा० भयकारक, भयंकर ( भय=डर, कृ=करना ) क०पु० डरावना, भयानक, भयजनक, खौफ़नाक ।

प्रा० भयचक, भैचक ( सं० भयचकित, भय=डर, चकित=अचम्भित ) गु० डराहुआ, घबराया हुआ, भयातुर, भयभीत ।

सं० भयभीत ( भी=डरना ) र्म० पु० डरा हुआ, घबराया हुआ, भयातुर ।

सं० भयवान् ( भय=डर, वान्=वाला ) गु० डरा हुआ, भयातुर ।

प्रा० भया, भयौ ( सं० भू=होना ) क्रि० अ० हुआ ।

सं० भयातुर ( भय=डर, आतुर=घबराया हुआ ) गु० डर से घबराया हुआ, भयचक ।

सं० भयानक ( भी=डरना ) गु० डरावना, भयंकर, नौ रसों में से एक रस का नाम ।

सं० भयापह ( भय + अप + हन्=नाश करना ) क० पु० भयनाशक, डर छुड़ानेवाला ।

प्रा० भयावना ( सं० भयानक ) गु० डरावना, भयंकर, भयानक ।

सं० भयावह ( वह्=जाना ) क० पु० भयंकर, भयानक, भयदायक, खौफ़नाक ।

सं० भर ( भृ=भरना ) गु० पूरा, मुँहामुँह, सब, सारा, तमाम ।

प्रा० उमरभर बोल० सारी उमर ।

सं० भरण ( भृ=पालना ) भा० पु० भरना, पोषण, पालन, रक्षा, बचाव, तनख़्वाह ।

सं० भरणी ( भृ=भरना ) स्त्री० एक नक्षत्र का नाम, २ साँप का झड़ाना ।

सं० भरणीय मर्म० पु० पोष्य, पालन योग्य ।

सं० भरत ( भृ=भरना, पालना ) पु० राजा दशरथ का बेटा, २ एक राजा का नाम जिसके नाम से यह देश भरतखण्ड अथवा भारतवर्ष कहलाता है, दुष्यन्त का पुत्र ।

प्रा० भरत पु० एकधातु जिसमें ताँबा, जस्ता और सीसा मिला होता है ।

सं० भरताग्रज ( भरत + अग्रज ) पु० श्रीरामचन्द्रजी ।

सं० भरतपुत्रक पु० विदूषक, भाँड़, बहुरूपिया, बाज़ीगर ।

सं० भरद्वाज पु० एक मुनि का नाम जो बृहस्पति का बेटा था, २ एक पक्षी का नाम, खड़ैचा ।

प्रा० भरना ( सं० भरण ) क्रि० स० पूरा करना, २ महसूल या ऋण चुका देना, ३ बन्दूक़ में गोली आदि डालना, ४ सहना, पाना जैसे दुःख भरना, बोल० दुःख पाना, दुःख सहना ।

प्रा० भरपाना क्रि० स० वसूल पाना, २ जब कोई आदमी निराश होता है तब भी वह बोलता है कि " मैंने भर पाया " ।

प्रा० भरपूर गु० खूब भरा हुआ ।

प्रा० भरम ( सं० भ्रम ) पु० संदेह, धोखा, भूल, चूक, २यश, नामवरी ।

प्रा० भरमजाना बोल० किसी पर किसी बात का संदेह होना ।

प्रा० भरमखुलना या खुलजाना बोल० भेद खुलजाना, मर्यादा खुल जाना ।

प्रा० भरमखोलदेना बोल० छिपी बातको प्रकट करदेना ।

प्रा० भरमगँवाना बोल० अपने यश को बट्टा लगाना, आबरू खोना ।

प्रा० भरमनिकलजाना बोल० भेद खुल जाना ।

प्रा० भरमाना ( सं० भ्रम=धोखा ) क्रि० स० धोखा देना, भुलाना, फुसलाना, ललचाना ।

प्रा० भरा ( भरना ) गु० पूरा, पूर्ण, मुँहामुँह ।

सं० भरित ( भृ=भरना ) मर्म० पु० पूरित, पालित, पोषित, रक्षित ।

सं० भरु क० पु० महादेव, विष्णु, पिता, स्वामी ।

प्रा० भरोसा ( सं० भद्राशा, भद्र= अच्छी, आशा=आश ) पु० आशा, आस, विश्वास, उम्मेद ।

सं० भर्ग ( भृज्=चमकना ) पु० महादेव, ब्रह्मा, ज्योति, तेज, प्रकाश, किरण ।

सं० भर्जन ( भर्ज्=भूंजना ) पु० भूंजना, पचाना ।

सं० भर्त्ता ( भृ=पालना, पोसना ) पु० पति, स्वामी, खाविंद, गु० पालनेवाला, प्रतिपालक ।

सं० भर्त्सक (भर्त्स=अक) क०पु० तिरस्कारक, निन्दक।

सं० भर्त्सन् भा०पु०कुत्सा,निन्दा।

सं० भर्तृहरि पु० विक्रमादित्य राजा का भाई।

प्रा० भल (सं० भद्र) गु० भला, उत्तम, श्रेष्ठ, अच्छा।

प्रा० भलमनसाई } स्त्री० अच्छा
भलमनसात } आदमीहोना,
भलमनसी } इन्सानियत।

प्रा० भल पु० तरफ़, ओर से, जैसे शिरके भल=शिर की तरफ़।

प्रा० भला (सं० भद्र) गु० अच्छा, उत्तम, श्रेष्ठ, २ चंगा।

प्रा० भलाकरभलाहो, सौदाकर नफ़ाहो कहा०—जैसा करेगा वैसा पावेगा।

प्रा० भलाआदमी बोल० अच्छा आदमी।

प्रा० भलामानना बोल० अहसान मानना, भलाई मानना।

प्रा० भलाचङ्गा बोल०नीरोग,मोटा, ताज़ा।

प्रा०भलेआयेबोल०बहुतदेरमें आये।

प्रा० भलाई भा० स्त्री० नेकी, नेक-नामी, अच्छापन, क्षेम, कुशल।

प्रा० भलाईलेना बोल० लोगों के साथ अहसानकरना, नेकीकरना।

प्रा० भलाईरहना बोल० सुयश रहना, नेकनाम रहना।

सं० भल्ल पु० भाला, बरछा, रीछ।

सं० भल्लुक } पु० रीछ, भालू।
भल्लूक }

सं० भव (भू=होना) पु० संसार, जगत्, २ जन्म, ३ कुशल, क्षेम, मङ्गल, ४ पाना, प्राप्ति, ५ शिव, महादेव।

सं० भवदीय गु० त्वदीय,तुम्हारा, आपका।

सं० भवन (भू=होना) पु० घर, स्थान, बास, भाव, सत, चिन्तन।

सं० भवन्त पु० आपका, तुम्हारा, समय, काल, गु० पूज्य, श्रेष्ठ, उत्तम, प्रधान।

सं० भवन्ति क०पु० समय,वर्त्तमान काल, पूजा का समय, श्रेष्ठ, पूज्य।

सं० भवभूति पु० नाटक, मालती-माधव का वर्णन, नकुल, न्योला, स्त्री० संसार की विभूति, संसार का ऐश्वर्य।

सं० भवसमुद्र } ( भव=संसार,
भवसागर } समुद्र वा सागर= समन्दर ) पु० संसाररूपी समुद्र, संसारसागर।

सं० भवादृश ( भव+आदृश् )गु० आपके तुल्य, तुम्हारे समान, आप सरीखा।

सं० भवानी (भव=शिव) स्त्री०शिव की स्त्री, शिवरानी, पार्वती, दुर्गा।

सं० भवार्णव ( भव=संसार,अर्णव

